आराधक भक्तकवि उसके रूप को बारम्बार मानवीय आकारों में अंकित कर,दुहराते हुए नहीं थके, प्रत्युत अखंड अजस्र आनंद का अनुभव करते रहे हैं । तब भी उसकी सीमा वे नहीं पा सके । इसीलिए उस अद्भुत मानवताकृति की रूपमाधुरी से वे ऊब कर विरत न हो सके ,निरन्तर उस अगाध छवि में डूबते ही चले गये । परमज्ञानी उद्धव भी निराकार के पक्ष में सब कुछ कह सुन कर हार गये, भक्त कवि की यही टेक रही—

बारक एक आनि दिखरावहु, दुहि पय पियत पतूखी"।

साकार का कृष्ण-रूप लालित्य से तरल है । कृष्ण के त्रिभंगी नटवर रूप का आकर्षण ही भक्त-कवियों ने सबसे अधिक अनुभव किया है । जिस मुद्रा में उनके अंग-प्रत्यंग का सौष्ठव उभर कर ललित-रस में डूबा हुवा प्रदर्शित होता है ÷ वह त्रिभंगी मुद्रा ही है । मुरलीवादन की तन्मयता से उनकी यह गति अत्यन्त भाव-मन्दिर हो उठती है । इसीलिए सौंदर्य और प्रेम के अवतार श्रीकृष्ण के ध्यान में त्रिभंगी मुद्रा ही विशेष रूप से उत्कीर्ण है । जिस प्रकार समभंग मुद्रा बुद्ध के लिये रूढ़-सी हो गई उसी प्रकार त्रिभंग कृष्ण के लिये रूढ़ हो गई । किन्तु रूपवर्णन करते हुए कृष्णभक्त-कवियों ने उनके जो अगणित चित्र प्रस्तुत किये हैं उनमें मुद्रा विशेष पर बल न देकर रूप की अजस्र माधुरी को ही निरूपित किया है ।मानव-सुलभ रूप की अमित छवि को लेकर कृष्ण अवतीर्ण हुये हैं,इसीलिए उसमें ध्यान की वह कष्ट-कल्पना नहीं प्रविष्ट हो पाती जो किसी अन्य देवता के रूप-स्मरण में स्वभावत: आ जाती है । प्रत्युत, उनके अंग-प्रत्यंग की अपार शोभा को सुन्दर एवं बहुत-कुछ परिचित(जिसे हम रूढ़ भी कह सकते हैं)उपमानों की सहायता से जो बोधगम्य चित्र बनाया गया है ÷ उसमें से यदि हम क्षण क्षण परिवर्तित होती हुई छवियों के मायाजाल को भूल जायें और श्यामवर्ण की परात्पर चेतना को छोड़ दें तो कल्पना के मापदंड पर खरा उतरने वाला, सौंदर्य की परिपूर्णता लिए हुए, किसी आदर्श मानव का रूप उतर आये तो आश्चर्य नहीं । कविगण श्याम के इस मानव-सुलभ रूप के वर्णन में इतने विभोर हो गये हैं कि वे उस परम लालित्य के निगूढ़ धरातल का जगह-जगह स्मरण कराते नहीं चलते, यह बात दूसरी है कि उस पूर्णतम रूप का चैतन्य कहीं कहीं अनायास ही झलक उठता है ।

अत: भक्तिविभोर रूपवर्णन में भी हमें सुष्ठु मानव-सौंदर्य का निरूपण मिल जाता है। उसमें चित्रविचित्र बिम्बों का आश्रय नहीं लिया गया है, परंपरा से प्राप्त उपमानों को ही कृष्ण और राधा के रूपांकन में सर्वाधिक प्रयोग किया गया है। कदाचित् इस लिये कि भगवद्दर्शन के बाद भक्त-कवियों की कल्पना की रंजक क्रीड़ा में कोई आकर्षण नहीं रह गया। वे उस मूर्ति का सौंदर्य अवतरित कर रहे थे जो सौंदर्य की आदि रूप है, और इस आदि रूप के सर्जन में कल्पना की उतनी आवश्यकता नहीं पड़ती जितनी उसके निजी रूप-विधान के ग्रहण की। यह परिग्रहण किन्हीं निश्चित साम्यों द्वारा ही सम्भव हो पाता है। इसीलिए, इस बात की चिन्ता न करके कि उपमानों में नवीनता या चमत्कार है या नहीं, कृष्ण-रूपासक्त कवि रूढ़ बिम्बों द्वारा ही चरम-सौंदर्य का निरूपण करके कृतकार्य थे। वे उस अनादि रूप से मोहित थे जो क्षण क्षण अपनी सौंदर्यश्री का इंद्रजाल तो विस्तरित करता रहता है किन्तु अपनी रेखाओं एवं गठन में सनातन है। कृष्ण के रूप में सनातन पुरुष और राधा के रूप में सनातन प्रकृति — इन दोनों के सम्मिलित रूप में शिवशक्ति का युग्म ही मुखर हो उठा है।

(i) नैसर्गिक-सौंदर्य :

राधा — नैसर्गिक-रूप

राधा के बाल-रूप का वर्णन कृष्णभक्ति-काव्य में इतना कम हुआ है कि उससे केवल एक अनिन्द्य रूपमयी बालिका की छवि का ही बोध हो पाता है। वास्तव में राधा का रूप-चित्रण उनकी शृंगार लीलाओं के प्रसंग में, उनके कैशोर और यौवन की अवस्थाओं में ही अधिक हुआ है। इसी लिए वे भक्ति में एकमात्र शृंगार रस की अधिष्ठातृ देवी के रूप में स्मरण की जाने लगीं। देवी ललिता किंवा त्रिपुर-सुन्दरी की अर्चना राधा-वल्लभ-सम्प्रदाय की आराध्या राधा के रूप में अनुवर्तित हुई-सी देखी जा सकती है, किन्तु केवल सौंदर्य-रूप में ही। शक्ति और ज्ञान इसी उन्मादक रूप में जड़ीभूत हो गये हैं। सौंदर्य की आह्लादिनी शक्ति में ज्ञान की स्वर्ण-दीप्ति कोमल होकर कनक-कमल बन गई और वैराग्य उस स्वर्णाभा की मूर्तिकला में तिरोहित हो गया। जहां वे आराधिका के रूप में स्मरण की गई हैं वहां मानवी रंग की प्रगाढ़ता है, किन्तु जहां उन्हें अपने रूप में, आराध्या सच्चिदानन्द के रूप में स्मरण किया गया है वहां गौरवर्णी नित्य-किशोरी की दैवी आभा अकुंठ है। वह शक्ति होते हुए भी स्त्री हैं, देवी होते हुए भी मानवी

हैं । इसलिए राधा-रूप के चित्रण में नैसर्गिक सौंदर्य का स्वच्छंद विलास है, और यह विलास स्वर्ण-ज्योति से मंडित है ।

यों तो परिस्थिति एवं गति भेद से राधा के असंख्य चित्र उतारे गये हैं, किन्तु नायिका-वर्णन की भांति उनके रूप के नखशिख से कृष्ण-भक्ति काव्य के पद भरे पड़े हैं । कुछ अंशों तक यह भी कहा जा सकता है कि राधा का नखशिख कृष्ण के नखशिख से अधिक पूर्ण है,अंगोपांग सहित चित्रित है । यों सर्वांग नखशिख के बंधे चित्र अपेक्षाकृत कम हैं, अंगप्रत्यंग के रूपांकन में कवियों की वृत्ति अधिक रमी है । कुल मिलाकर जो छवि पाठक के मन एवं मस्तिष्क में उतरती है वह अत्यन्त सुगठित ~~एवं मस्तिष्क में उतरती है वह अत्यन्त सुगठित~~ एवं शुभाभामण्डित है,नैसर्गिक किन्तु विदग्ध है,सहज किन्तु गूढ़ है,चारु किन्तु गुरु है । अंगों का रूपायन कुछ विशिष्ट उपमानों द्वारा ही किया गया है, किन्तु वे रूपश्री को अभिव्यंजित करने में पूर्णतया समर्थ हैं ।

(१) मुखमण्डल

(१) मुखमण्डल : सौंदर्य का सार मुखमण्डल ही होता है । वही सौंदर्य का सूचना-पट किंवा अनुक्रमणिका सा होता है । राधा के मुखमण्डल की श्री और शोभा के द्वारा उनके सौंदर्य का निकष तो कवियों ने प्रस्तुत किया ही है,उस रूप की दिव्यता का स्पष्ट आभास भी दे दिया है --`प्रविततानन्दछवि श्रीमुखे`[1] । मुख के लावण्य और कांति ,सुकुमारता तथा दीप्ति का एक साथ बोतन कराने वाले उपमानों का प्रयोग अधिक किया गया है ।

(क) चन्द्र : चन्द्र की उपमा कांति के अतिरिक्त राधा की प्रेमरूपता के कारण भी दी गई है । उनके उस मुखचन्द्र का स्मरण किया गया है जो प्रेम से उल्लसित रस-विलास का विकास-कन्द है । वह रसोल्लास जो गोविन्द के अतृप्त लोचन-चकोरों के लिए पेय-स्वरूप है । श्रीराधा का मुखचन्द्र रसामृतरूपी चन्द्रिका की अद्भुत धाराओं का सिंचनकारी है।[2]

---

१- हितहरिवंश -राधासुधानिधि, श्लोक ६८

२- प्रेमोल्लासरस विलास विकास कन्दं
गोविन्द लोचन वितृप्त चकोर पेयम् ।
सिंचन्तमद्भुत रसामृत चन्द्रकौघै:
[illegible]वदन चन्द्रमहं स्मरामि।।-राधासुधानिधि,श्लोक ४१

रस-रूपा राधा का मुखमण्डल सामान्य चन्द्र का रस निःसृत नहीं करता, उनके श्रीमुख की ज्योत्स्ना से शरत्कालीन अनन्त चन्द्रमाओं का संप्लावन होता है ।[1] उस चन्द्रिका के सम्मुख चन्द्र भी असत् हो जाता है । वह मुख पद पद पर स्फुरित होने वाली माधुरी की श्रेष्ठतम नवकिरणों की जलधि से आपूर है, मधुर-रस -समुद्र का उत्कर्ष है अतएव हरि के अतृप्त लोचन-चकोरों का पेय है[2]। रसाम्बुधि होने के कारण राधामुख की तुलना चन्द्रामृत से की गई है । हितहरिवंश जी तो यहां तक कहते हैं कि यदि अनेक अनेक विचित्र राका-शशि उदित होकर अपनी प्रेमामृत-ज्योतिमयी वीचियों से अगणित कोटि ब्रह्माण्ड को परिपूरित कर दें, किन्तु वृन्दावन की निकुंज सीमा में श्रीराधा उनके आभास मात्र को भावपूर्ण दृष्टि से देखें, तो क्या उनकी तुलना राधा के श्रीमुख से किसी भी प्रकार की जा सकेगी ?[3] नहीं । मुख के इस रूपोत्कर्ष के द्वारा राधा का परात्पर सौन्दर्य ही व्यंजित है । उस निरतिशय शोभा से शरत्चन्द्र श्रीहत हो जाय तो अत्युक्ति क्या है ?

उनके गौर मुख में चन्द्रमा का रूपक देखते हुए व्यास जी दशन-द्युति में किरण-कान्ति, गंडकोष के श्रमजल में ओसकण, और अधरों से सुधा निःसृत ~~होती हुई और~~ तथा हास-कला में शरद का सुहावनापन लक्षित करते हैं। राधा के चन्द्रवदन की ज्योत्स्ना में शीतलता के अतिरिक्त मोदकारिता तथा मादकता से पूर्ण ये गुण भी हैं[4]।

---

१- ......~~शरत्कालवयन्ती शरत्~~
राका चन्द्रमनन्तमेव वदनं ज्योत्स्नाभिरातन्वती।राधासुधानिधि, श्लोक ६१

२- सुधाकरमुधाकरं प्रतिपदस्फुरन्माधुरी
धुरीण नव चन्द्रिका जलधि तुन्दिलं राधिके।
अतृप्त हरि-लोचन-द्वय चकोर-पेयं कदा
रसाम्बुधि समुन्नतं वदन-चन्द्रमीक्षे तव ।।राधासुधानिधि, श्लोक १६१

३- राकानेक विचित्र चन्द्र उदित: प्रेमामृत-ज्योतिषां
वीचीभि:परिपूरयेदगणित ब्रह्माण्ड कोटिं यदि ।
वृन्दारण्य-निकुंज-सीमनि तदाभास:परं लक्ष्यते,
भावेनैव यदा तदैव तुलये राधे तव श्रीमुखम् ।।राधासुधानिधि, श्लोक १२५

४- गौर मुख चंद्रमाँ की भाँति ।
सदा उदित बृंदावन प्रमुदित, कुमुदिनि-वल्लभ-जाँति ।।
नील निचोल गगन में सोभित,हार तारिका-पाँति।
झलकति अलक,दसनि-द्युति दमकति , मनहुँ किरने-कुल-काँति।

( शेष-

विशेष प्रसंगों में मुखशशि का सौंदर्य द्विगुणित हो जाता है । जब कृष्ण गाय दुहते हुए राधा के मुख पर दूध की छींटें छहरा देते हैं तब उन ललित छींटों से मंडित आनन की शोभा पर तृण ही तोड़ते बनता है, ऐसा प्रतीत होता है मानो निष्कलंक चन्द्र क्षीरसागर के बीच से निकल रहा हो।[१] इस प्रकार मुख पर दूध की धार को देख कर ऐसा लगता है मानों चन्द्र अपना कलंक धो रहा है, और जहां तहां सुधा की बूंदें बिखरी हुई हैं।[२] दूध से सिक्त होकर राधा के गौमुख की लुनाई और भी निखर आई है ।स्वामिनी के निष्कलंक चन्द्रमुख का चित्र सूरदास ने ऐसा ही खींचा है । विरह में इस चन्द्रमुख की श्री अपहृत हो जाती है । रास में कृष्ण के अन्तर्ध्यान हो जाने पर राधा का मुख ऐसा हो जाता है जैसे सुधा के बिना चन्द्र।[३]

(ख) कमल, स्वर्ण-कमल :

अमृतोपम मुख की सुकुमारता का बोध कराने के लिए राधा के मुखमण्डल की उपमा कमल से दी गई है । कमल से न केवल सुकुमारता की ही व्यंजना होती है, वरन्

---

शेष- गंडकोष पर स्रम-जल-ओस जु, अधरनि सुधा चुचाति ।।
मोहन की रसना सु चकोरी पीवति रस न अघाति ।।
हास कलाकुल सरद सुहाई, तन-छवि चाँदिनि राति ।।
- - - - - - - - - - - - - - -
देखत पाप न रहति, व्यास तनदासिनि ल ताप बुझाति।।
-भक्तकवि व्यासजी, वाणी, पद स० ३४६

१- मोहनि-कर तैं दोहनि लीन्हीं, गोपद बछरा जोरे।
हाथ धेनु-थन, बदन तिया-तन, छीर छींटि छर छोरे।।
आनन रही ललित पय छींटैं, छाजति छबि तृन तोरे।
मनौ निकसे निकलंक कला-निधि, दुग्ध-सिन्धु मथि बोरे।।-सूरसागर, पद सं०१३५०

२- दूध-धार मुख पर छबि लागति, सो उपमा अति भारी।
मानौं चंद कलंकहिं धोवत, जहँ-तहँ बूंद सुधा री ।।- वही, पद सं० १३५१

३- निरखि बदन वृषभानु-कुँवरि कौ, मनौ सुधा-बिनु चंद ।
राधा बिरह देखि बिरहानी, यह गति बिनु नँद-नंद।। वही, पद सं० १७२७

पवित्रता की भी, साथ ही उस सुकुमार पवित्रता से प्राप्त होने वाले आनन्द की भी। उनका मुख-मण्डल रससिन्धु का विवर्द्धन करने वाले पूर्णेन्दु होने के साथ ही पवित्र प्रेम-राशि के सरोवर का विकसित-सरोज है। घुंघराली अलकों का भृंग-समूह उसके चारों ओर मंडरा रहा है।[1] उस सुकुमारता की दीप्ति का मान कराने के लिये राधा के गौर मुख को विकसित स्वर्णकमल भी कहा गया है। विकसित स्वर्ण कमल बिम्ब सौंदर्य का व्यंजक है।[2] कहीं - कहीं पर उनकी मुखछवि में स्वर्ण-कमल की शोभा चन्द्रकिरणों से गूंथ कर प्रस्तुत की गयी है। उस विहंसित मुखमण्डल का वर्णन करते हुये हितहरिवंश जी कहते हैं कि यदि कोई स्वर्णकमल करोड़ों चन्द्रमाओं की किरणों से पूर्ण हो और जिससे नवीन-नवीन मकरन्द भरता ही रहता हो, वह कमल (सौंदर्य का तो मानो धाम ही है) जिसमें दो खंजन खेल रहे हों, श्रीप्रिया जी के मुख-कमल के मधुर हास के दास्य को प्राप्त नहीं करता।[3]

प्रस्तुत उपमानों द्वारा मुख-सौंदर्य के गुणों का ही बोध होता है। उसकी उत्फुल्लता, मादनता, शीतलता, पवित्रता, निर्मलता आदि गुणों का अनुभावन होता है।[4] विकसित कमल के द्वारा मुखमण्डल के सौष्ठव का बोध भी संभव है। किंतु इन उपमानों द्वारा मुखाकृति का कोई विशेष बोध नहीं हो पाता। कमल हो या चंद्र—इनसे अधिक से अधिक वर्तुलाकार मुखमण्डल का ही रूप उभरता बोध हो सकता है। भारतीय सौंदर्य-

---

१- सत्प्रेम राशि सरसो विकसत्सरोजं
स्वानन्द सीधु रससिंधु विवर्द्धनेन्दुम्।
तच्छ्रीमुखं कुटिल कुन्तल भृंगजुष्टं
श्रीराधिके तव कदा नु विलोकयिष्ये।। राधासुधानिधि, श्लोक सं० २४

२- मुखं सुरतरंगिणि त्वयि विकसि हेमाम्बुजं,
- वही, श्लोक सं० ६०

३- यदि कनक-सरोजं कोटि-चन्द्रांशु -पूर्ण
नव-नव मकरन्द स्यन्दि सौन्दर्य-धाम।
भवति लसित चंचत्खंजन द्वन्दमास्यं
तदपि मधुर हास्यं दत्त दास्यं न तस्याः।। वही, श्लोक सं० १६०

४- --- वदनमण्डलं निर्मलम्।। वही, श्लोक सं० १८४

शास्त्र में पीपल के पत्ते के ~~कस्म्~~ आकार के विविध रूपांकन के द्वारा मुखाकृति का बोध कराया गया है। अन्त में सिमट कर गोल मुखाकृति ही सुन्दरता की दृष्टि से सर्वोत्तम ठहराई गई। कमल और चन्द्र के द्वारा मुख-सुषमा के प्रभाव एवं छवि का भावन ही किया गया है, आकार का सौंदर्य-दिग्दर्शन कम।

(२) केश :

(क) कुंचित, दीर्घ :- राधा के मुक्त केश का वर्णन अत्यल्प है, अधिकतर वेणी का सौंदर्य ही चित्रित करते हुए प्रकारान्तर से उनके केशों का सौंदर्य ध्वनित कर दिया गया है। केवल एकाध स्थल पर उनके केश का सौंदर्य वर्णित है। हितहरिवंश उन्हें 'स्निग्ध कुंचित नीलकेशि'[१] कह कर स्मरण करते हैं। इससे राधा के केशों का नील होना, कुंचित होना एवं स्निग्ध अथवा सचिक्कन होना घोषित है। लटपटे कुंचित बालों की शोभा का वर्णन करते हुए स्वामी हरिदास कहते हैं कि मुख रूपी कमल-दल पर मानों भौंरों के यूथ परस्पर लड़ रहे हैं[२]। भ्रमर-यूथ के परस्पर लड़ने से खुले घने केशों की घुंघराली लटों के संगुम्फन का अच्छा चित्र प्रस्तुत हुआ है। केशों का दीर्घ होना भी भारतीय दृष्टि से उसके सौंदर्य की अनिवार्य शर्त है। राधा के केशों का दीर्घ होना उनकी वेणी से अभिव्यंजित होता ही है[३], स्नानोपरान्त खुले हुए केशों से तो बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है। उनके बड़े बड़े बाल, जिसे श्याम अपने अंचल में लेकर पोंछते हैं, एड़ी का स्पर्श करते रहते हैं[४]।

(ख) सर्प : सर्प से केश के चिकनेपन एवं कालेपन का बोध कराया गया है, साथ ही उसकी टेढ़ी-मेढ़ी गति का भी।

स्नान के समय राधा के केशों का एक चित्र प्रस्तुत करते हुए सूरदास मदनमोहन कहते हैं कि सुगंधित केश भीगे वस्त्रों के बीच इस प्रकार सिलबिल कर रहे हैं मानों सर्प का

---

१- श्री राधासुधानिधि, श्लोक सं० १००

२- वार लटपटे मानौं भँवर यूथ लरत, परस्पर कमल दलन पर खंजरीट सोभा न्यारे।
केलिमाल, पद सं० ८६

३- बैनीसुमन निलंबनि डोलति, मंद गामिनी नारी। सूरसागर, पद सं० १६७२

४- बड़े-बड़े बार जु ऐड़ीन परसत, स्याम पौंछे अपने अँचल में लिये। -सूरदास मदनमोहन की वाणी, पद सं० ७०

कुल कनक-खंभ से लिपटा हुआ है[1]।

सर्प की उपमा अधिकतर वेणी से ही दी गई है -वेणी की लट से डर कर भुजंग पाताल भाग जाता है[2]। झूला झूलती हुई राधा के शीश से लटकता हुआ सिलबिलाता वेणी-नाल ऐसा प्रतीत होता है मानों प्रिय-मुकुट के मोरनी होने के भ्रम से व्याली विकल और बेहाल हो[3]। यहां पर व्याल के साथ कमल-नाल की उपमा भी गूंथ दी गई है।

(ग) अंधकार : कहीं पर कवि की भावुकता राधा के केशों की घनता एवं श्यामलता के समवेत रूप को अत्यन्त अमूर्त रूप देकर प्रस्तुत करती है, कुचों के बीच कच को देख कर ऐसा लगता है मानों कंचन गिरि के बीच अंधकार हो[4]।

(घ) मेघ : मेघ के द्वारा केशों की श्यामलता तो निरूपित है ही ,उसकी रसमयता भी अभिप्रेत है[5]। राधा के केश-निचय यशकारी रुचिर घन के समान हैं और कुन्तल अलि के सदृश[6]। यों सूरदास ने राधा के केश को स्पष्ट ही ' अति सुदेस मृदु चिकुर हरत चित' कह कर उसकी मृदुता तथा रसमयता का गुणगान किया है[7]।

---

१- मंजन करि केस सौंधि सग-बगे भीजि—
   बसन बिच सिलसिलानी मानों अहि-कुल—
   कवराने छबि कनक खंभ लपटान की ।। -सूरदास मदनमोहन की वाणी,पद सं०६६
२- बेनी लट पटतरहिं डुरानों, भुजगनि भाज्यौ पतार।। -भक्त कवि व्यासजी;वाणी, पद सं० ३६६
३- सिलसिलाति अति पिया सीसतें लटकति बेनी नाल ।
   जनु पिय मुकुट बरहि भ्रम बस तहँ व्याली बिकल बिहाल।।-गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं० ७८
४- कुचनि बिच कच परम सोभा,निरखि हँसत गुपाल ।
   सूर कंचन-गिरि बिचनि मनु, रह्यौ है अँधकाल।।-सूरसागर, पद सं० १७०१
५-स्यामल रसमय चिकुरनि के डर,मेघनि पर्यौ बिडारु।भक्तकवि व्यासजी,वाणी,पद सं०३६६
६- केस निचय घन रुचि जसकारी,कुंतल अलि बलि जाबि । वही, पद सं० ३६५
७- सूरसागर , पद सं० १६७२

केश की अभिरामता, और वर्ण का बोध उपर्युक्त उपमानों द्वारा हो जाता है। दीर्घ-केशों का चल-सौंदर्य चित्रित करना रसज्ञ कवि सूरदास नहीं भूले हैं। प्रथम दर्शन में 'दिन-थोरी' राधा की जो छवि कृष्ण को हतप्रभ कर देती है, उसमें लापरवाही से फक्फोरे खाती हुई वेणी का रचना भी है।[१]

(३) ललाट :

राधा के ललाट के सौंदर्य का वर्णन कविगण नखशिख के प्रसंग में ही करते रहे हैं। कदाचित् इसलिये कि स्त्री-सौंदर्य में इसकी उतनी महत्ता नहीं है जितनी पुरुष-सौंदर्य में। जिन कवियों की वृत्ति राधा के नखशिख का बारम्बार वर्णन करते नहीं थकती, वे भी ललाट की शोभा पर केवल इतनी ही दृष्टि डालते हैं—'गोरे ललाट सोहै सेंदुर को बिन्द'[२] अथवा 'गोर ललाट पाट पर सोभित'[३]। 'ललाट को अलग से गोरा कहकर उसके सुदीप्त, कांतिपूर्ण सौंदर्य पर दृष्टिपात किया गया है। अथवा उसकी प्रकृत विशालता को उसके सौंदर्य का व्यंजक मान कर नखशिख के अन्तर्गत विशाल भाल की चर्चा की गयी है।[४]

(४) भृकुटि

(क) कुटिल : गोरे विशाल भाल का चित्रहीन सौंदर्य भृकुटि की काली रेखाओं से उभर आता है। और वह रेखा सीधी न होकर कुटिल हो तो उससे वंकिम सौंदर्य की सृष्टि हो जाती है। राधा की भौंहें सीधी नहीं हैं, 'कुटिल' हैं[५]।

(ख) धनुष : (मैन-धनु) उनकी इस कुटिलता (साथ ही वक्रता में रति की भावप्रेषणीयता जो है) के कारण, राधा के भ्रू को धनुष से उपमित किया गया है। रसिक शिरोमणि हितहरिवंशजी उसे मानस-मृग को बेधने वाला धनुष कहते हैं।[६]

---

१-नील बसन फरिया कटि पहिरे, बेनी पीठि रुलति फक्फोरी। -सूरसागर, पद सं० १२६०

२-वही, पद सं० १६६४। ३- वही पद सं० १८२४।

४-भाल बिसाल, कपोल अधिक छबि- --- वही, पद सं० १८१५।

५-"भृकुटी कुटिल सुदेश सोभित अति, मनहुँ मदन-धनु धारी। -सूरसागर, पद सं०१८१५

६- मानस मृग बल बेधत, भृकुटि धनुष दृग चापि॥-हितचौरासी, पद सं० ५७

इन धनुषों से से कस कर छूटने पर नयन-बाण इन्द्र के बाण का मुकाबला करने लगते हैं[1]।

अत: ये धनुष साधारण धनुष नहीं कहे जा सकते । इनकी कुटिलता में विशेष सौंदर्य है, कामदेव ने जो पकड़ रखा है इन्हें --"भृकुटि कुटिल ज्यौं धनुष धृत मैन"।[2] ~~इन्हें मैन ने अपने हाथों से रखा है~~, इसीलिए इनकी वक्रता में विशेष सौंदर्य है । इतना ही नहीं, इनकी सहज वक्रता के साथ जब भ्रू-भंग जुड़ जाती है, तब तो कामदेव के एक नहीं सैकड़ों कोदंड खंडित हो-हो कर गिर जाते हैं[3]। भ्रू की भंगिमाओं के सम्मुख कामदेव भी पराजित हो जाता है-"भृकुटि निर्जित मदन"[4]।"राधा का भ्रू-विलास मकरकेतु को नचा डालता है[5], हाव-भाव युक्त भृकुटि-तरंग की माधुरी मार को मथ डालती है[6]। इस प्रकार, भृकुटि में न केवल रेखाओं की विशिष्ट वक्रता है वरन् भाव-वक्रता भी है । भाव-वक्रता उसके सौंदर्य को अतिशय मोहक बना देती है।

(ग) सर्प (चंचल):- भृकुटि ~~का सौन्दर्य~~ यदि खिंचे रहने पर धनुष का सौंदर्य अपहृत कर लेती है तो अलसित होकर सर्प की मोहक गति का अनुसरण करने लगती है । कालेपन और चमक के कारण भृकुटि साधारण सर्प नहीं भुजंग की समता करती है[7]।सर्प से तुलना करने का एक कारण भ्रूभंगों का चापल्य भी हो सकता है । नव प्रेमानुभाव के प्रकाशन के

-----------

१- प्यारी तेरी आंखिन बान सुमार
लागें भौंहें ज्यौं धनुष ।
एक ही बार यों छूटति ब है जैसे
बादर बरसत इन्द्र अनख । -स्वामी हरिदास:केलिमाल,पद सं० ३७

२-~~भृकुटि कुटिल ज्यौं धनुष धृत मैन~~ ।-हितहरिवंश:स्फुट वाणी,पद सं०१०

३- कोटि काम-कोदंडनि खंडन, भ्रूभंगन की बानि ॥-भक्तकवि व्यासजी:वाणी,पद सं०३६५

४- हितचौरासी, पद सं० ६७

५- भ्रू विलासनि मकर कैतनि नचावै । -हितचौरासी,पद सं० ८१

६- हाव-भाव भृकुटि भंग, माधुरी तरंग मथत कोटि मार री ।
~~-हितचौरासी, पद सं० ७६~~

७- मौंह तरंग भुजंगनि कारी ॥ - भक्त कवि व्यासजी:वाणी,पद सं० ३६८

कारण राधा की भ्रू-भंगिमा चंचल हो जाती है।[1]

धनुष और सर्प के एक ही आधार में समाहित हो जाने से भृकुटि का सौंदर्य एक साथ दर्पयुक्त और चपल हो उठता है। उनके सुदृढ़ सौंदर्य का लालित्य सर्पोपमा के अभाव में व्यंजित नहीं हो पाता।

(५) नेत्र

सारा अंग सौंदर्य-पूरित होने पर भी नेत्रों में सौंदर्य की जो विशेष प्रभा उद्भासित होती है उसकी ओर रूपासक्त भक्त-कवियों का ध्यान बार-बार गया है। सुषमा की भंडार राधिका के नेत्रों के भावपेशल रूप, आकार तथा गति-सौंदर्य का जितना रम कर और विपुल चित्रण किया गया है उतना अन्य अंगों का नहीं। ध्रुवदास जी अपनी आराध्या के सम्बन्ध में घोषित करते हैं कि यों तो अंग अंग सुख-सारमय है, किन्तु मन का हरण करने वाले दो बांके नैन ही हैं।[2] इसका कारण यही नहीं है कि वे अति-विशाल हैं और सुरंग हैं, वरन् वे सहज रूप से रसीले भी हैं। प्रेम की लज्जा का आब है उनमें, और उसी से ढल कर अवनत हैं।[3] राधा की सुन्दर कजरारी आँखों में क्या नहीं है —दाण में उत्तंगता लौना, अति सलज्जता, लौनापन, कान तक लम्बाई, चपलता। सभी कुछ एक स्थान पर एकत्र है—वे रूप व रस के आकर हैं।[4]

(क) विशालता: राधा की रूपगत विशेषताओं में सर्वप्रमुख है नेत्रों की विशालता। कृष्ण जब राधिका के आंखों को मींचने के लिए हाथ आरोपित करते हैं तब वे आंखें उनके हाथों की सीमा में नहीं समा पातीं। विशालाक्षी राधा के नेत्र विशाल ही नहीं, अति विशाल हैं।[5] इसके पूर्व भी, जब कृष्ण ब्रजखोरी में खेलते हुए निकलते हैं तब

---

१-वृन्दारण्य निकुंज सीमनि नव प्रेमानुभाव भ्रम —
दृग्भ्रूभंगी लव मोहित व्रज मणिर्भक्तैक चिन्तामणि:। -हितहरिवंश:राधासुधानिधि,श्लोक ७७०

२-हितध्रुव अंग अंग सबै सुखसार मई,मन के हरनहार बांके दोऊ नैन हैं। ध्रुवदास:ब्यालीस लीला,पृ०८३

३-अति विशाल लोइन सुरंग,सहज रसीले आहि।
प्रेम लाज जलसों भरे,रहे अवनि तन चाहि।। -ध्रुवदास: ~~ब्यालीस लीला~~, पृ०२६०

४- पल उतंग उज्वल अरुन,अति सलज्ज रस ऐन।
करनाछत लौने चपल, कजरारे कल नैन।।वही,पृ० १२१

५-ठाढ़ी कुँवरि राधिका लोचन मीचत तहँ हरि आए।
अति बिसाल चंचल अनियारे हरि-हाथनि न समाए।।सू०सा०,पद सं० १२६३

वे विशाल नेत्रों वाली राधा को देख कर अचक्चा जाते हैं[१]। 'बांके और अनियारे' नेत्रों का सौंदर्य तब और भी प्रभावोत्पादक होता है जब उनमें विशालता भी हो[२]। राधा के नेत्र इतने विशाल हैं कि उनकी कोर कानों को छू लेती है। पर नेत्रों की यह अतिदीर्घता भावविहीन नहीं है, दीर्घ लोचनों से रंग और रसस्निग्धता है[३]। इनकी विशालता में चपलता और बांकपन भी है इसीलिए श्रवण तक के विशाल नेत्र घूंघट पट में समा नहीं पाते। उनमें रूप का इतना अतिरेक है कि जिधर वे देख लेती हैं उधर छवि की वर्षा हो जाती है[४]।

(ख) बांके, पैने : अतएव विशालता के गठबन्धन में राधा के नेत्रों का बांका और पैना होना भी वर्णित है। जिन नेत्रों को कृष्ण अपनी हथेली से बंद नहीं कर पाते, वे न केवल विशाल हैं, 'अनियारे' भी हैं[५]। उनके छवि-आकर होने का एक महत्वपूर्ण कारण 'अनियारा' या पैना होना भी है[६]। राधा के कजरारे विशाल नेत्र बांके और अनियारे होने के कारण अपनी चितवन से प्रियतम का प्राण हर लेते हैं[७]। इसी पैने शर से बिंध कर कृष्ण चकित, विथकित और बलहीन हो जाते हैं[८]।

(ग) वर्ण : श्याम, श्वेत, व अरुण :

यों तो राधा के नेत्र अंजन-रेखांकित रहते हैं किन्तु उसके अभाव में भी वे 'कजरारे' हैं। आंखों का काला होना भारतीय सौंदर्य की अनिवार्य मांग है, भूरी या नीली आंखों की प्रियता यहां नहीं पाई जाती। राधा के नेत्र स्वाभाविक रूप से

---

१- औचक ही देखी तहँ राधा, नैन बिसाल भाल दिए रोरी। सूरसागर, पद सं० १२६०

३- लोचन बिशाल बांके अनियारे कजरारे,
प्रीतम के प्रान हरैं हेरनि सुभाव की ।। ध्रुवदास-ब्यालीस लीला, पृ० ७८

४- कानन लौं नैन कोर रंग ही चुचात है ।- वही, पृ० ६६

५- श्रवनाइत बांके चपल, घूंघट पट न समात ।
अवलोकत जेहि ओर कौं, छबि बरषा ह्वै जात ।। ६६ ।। वही, पृ० १७७

६- अति सलज्ज अनुराग भरे, अनियारे छबि ऐन ।
अरुन विशद सित, सोहने, काजर भीने नैन ।। ६४ ।। वही, पृ० २४४

७- लोचन बिशाल बांके अनियारे कजरारे, प्रीतम के प्रान हरैं हेरनि सुभाव की।

८- अनियारे नैन सर बेध्यौ मन प्रीतम कौ, बिथकित चकित रहत, बल छीने हैं
वही, पृ० ८४

ही काले हैं । राधा की पुतली काजल से भी काली है, जैसे दो भौंरे बराबरी से उड़ रहे हों । वे इतने अधिक काले हैं कि भौंरा की समता करते हैं[1] । इनकी श्यामलता का एक अंतरंग कारण भी कवि की दृष्टि में स्पष्ट होने लगता है, वह यह कि श्याम के रूप को पीते-पीते इनमें सरस श्यामता सिक्त हो गयी है[2] ।

श्यामता के साथ-साथ सौंदर्य के अभिवर्द्धक दो रंग इनमें अन्य भी हैं -श्वेत और लाल । राधा की आंखों में यदि श्यामलता के कारण सरलता आती है तो श्वेताभ के कारण शुभ्रता । उनकी आंखों में शुभ्र कान्ति है -उसकी उज्ज्वलता के आगे मोती की आब भी फीकी पड़ जाती है[3] । इस सरस शुभ्रता में रक्तिमाभा होने के कारण नेत्र-सौंदर्य में मादकता आ जाती है । राधा के नेत्र [illegible] और सरस तो हैं ही, वे सुरंग भी हैं । उनकी शोभा लाल वर्ण के कारण और भी बढ़ जाती है । यह अरुणिमा कोमल और मादक है — लाल कमल की भांति । राधा के नेत्रों में कंज की-सी अरुणाई है[4] ।

इस प्रकार उज्ज्वल, श्याम एवं अरुण वर्णों के संगम से राधा की लाजभरी आंखें शोभा से आप्यायित रहती हैं[5] ।

(घ) <u>कमल,मृग,मीन,खंजन</u> : केवल रंगों के द्वारा नेत्रों का सौंदर्य गृहीत नहीं हो पाता, उसका ~~बोध~~ बोध अधूरा रहता है । भावमूलक आकृतियों के साम्य से उनके सौंदर्य का प्रभाव अत्यन्त क्षिप्र और मूर्त हो उठता है । राधा के नेत्रों का सौंदर्य अधिकतर शृंगार-रस के प्रसंग में ही अंकित किया गया है, उसमें चपलता और चंचलता सूचक उपमान

---

१- प्यारी तेरी पुतरी काजर हू ते कारी ,
मानों द्वै भँवर उड़ेरी बराबरि ।4-स्वामी हरिदास :केलिमाल,पद सं० ७१

२- स्याम रूप के पिवत पिवत नित सरस श्यामता लागी री ।।-गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं० ३६

३- उजराई मोतिन की पानिप लजात है।।-ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० ८३

४-चपलाई खंजन की, अरुनाई कंज की- - ।~~ध्रुवदास: ब्यालीसलीला, पृ० ८३~~

५- उज्वल स्याम सुरंग सुहावनी लाज भरी अंखियाँ अति सोहै।-~~ध्रुवदास: ब्यालीसलीला~~,

ही अधिक देखे गये हैं । यों वे कमल-नयनी भी हैं-नेत्र-फलक कमल की भांति स्निग्ध और शीतल हैं ,पावन और रससिक्त हैं । कमल उनके नेत्रों के आगे विनिन्दित हो जाता है[१] ।

विशाल नेत्रों की सरसता और श्यामलता के कारण तो राधा को मृगनैनी कहा ही गया है , आकार-साम्य के अतिरिक्त दृष्टिसाम्य भी उनके नेत्रों को मृगवत् बना देता है । उनकी मृगवत् चितवन ही कृष्ण को मोहित कर लेती है । मृगनैनी के दृग-पात से धेनु दुहते हुए कृष्ण के हाथों से कभी दोहनी गिर पड़ती है ,कभी वे नोई भूल जाते हैं, कभी गाय छोड़ कर वृषभ दुहने बैठ जाते हैं । न जाने मोहन को क्या क्या हो जाता है[२] । वे नेत्र इतने शोभावान और मोहक हैं कि मृगछौनों का मद भी मिटने लगता है[३] । राधा के नेत्रों का सौंदर्य भोला है, वे मृगनैनी ही नहीं, 'बालक-मृग-लोचनि' हैं[४] । चकित और चारु नेत्रांचल के कारण भी कदाचित् उन्हें 'बालकमृगलोचनि' कहा गया है[५] । कभी कभी वे बिदरे कुरंग से लगते हैं ।

राधा के नेत्रों में चकित सौंदर्य तो है ही, मुग्ध सौंदर्य भी है । नेत्र विशाल हैं अवश्य,किन्तु वे चंचल भी कम नहीं हैं[६] । मुग्धता और चंचलता के साथ साथ आकार-सदृश्य में वे मीन की समानता करते हैं । समानता क्या, मछली हार जाती है,पानी में डूब कर शरण लेती है[७] । वे विमल सरोवर में खेलती हुई मछलियां बन जाते हैं[८] ।उनका गतिशील सौंदर्य अपनी चंचलता में मछलियों को परास्त कर देता है । विभिन्न प्रकार की मत्स्याकृति उनके नेत्रों की चंचल गति में देखी जा सकती है ।

-------------

१- नैना तेरे जलज-जीत हैं ,----- ।सूरसागर, पद सं० १३३६

२- मृगनैनी हरि कौ मन मोहति, जब तू देखि दुहावै ॥
कबहुँक कर तैं गिरति दोहनी, कबहुँक बिसरति नोई ।
कबहुँक वृषभ दुहत है मोहन, ना जानौं का होई ।। -सूरसागर,पद सं० १३३६

३- खंजन,मीन,मृगज मद मेटत कहा कहौं नैनन की बातें। -हित चौरासी,पद सं०७३

४- काहे कौं मान बढ़ावत है बालक मृग लोचनि। -हित चौरासी,पद सं०७४

५- चकित चारु नेत्रांचलं ----।हितहरिवंश:राधा सुधानिधि , श्लोक १८४

६-~~हित हरिवंश :राधा सुधानिधि~~ वही, श्लोक,१७२

७-अंजन छवि खंजन-मद-गंजन,मीन पानि बुड़ि हारे।-भक्त कवि व्यासजी;वाणी,पद सं० ३४६

८- मोहक बिमल सरोदक खेलत,मीन मनहुँ युवमंग॥- वही , पद सं० ३४८

और यदि उनकी चपलता चरमोत्कर्ष पर पहुंच जाती है तब वे खंजन सदृश दीखते हैं। वे नेत्र इतने अधिक चंचल हो जाते हैं कि खंजन की तरह पकड़ में नहीं आते। चंचलता के कारण अंचल में समाते ही नहीं।[१] राधा के सुरंग, रसमाते खंजन-नैन अतिशय सुन्दर हैं और इतने अधिक चपल हैं कि वे पलकों के पिंजड़े में नहीं समाते।[२] उनके क्रीड़ायित चपल सौंदर्य के साम्य में खंजन से अधिक उपर्युक्त उपमान और क्या हो सकता है? एक तो वे चपल हैं, दूसरे बंक और तिस पर है निःशंक-खंजन के अतिरिक्त ऐसा और कौन हो सकता है?[३]

(ड०) चकोर :- राधा के नेत्रों का सौंदर्य बिडरे, चकित, मुग्ध, चंचल-चपल, निःशंक रूप से क्रीड़ायित होने में ही अधिकतर आंका गया है। पर कहीं कहीं उसमें आतुरता का सौंदर्य भी फलक उठता है। उनके तृषित नेत्रों का सौंदर्य चकोरी की समानता करने लगता है। रास के समय नृत्य करती हुई राधा जब कृष्ण के वदनचन्द्र की ओर निहारती रहती हैं तब उनके नेत्रों कीगति तृषित चकोरी के समान हो रहती है।[४]

आकारगत सौंदर्य से भी बढ़ कर राधा के नेत्रों का भाव-सौंदर्य है, अथवा यों कहा जाय कि उनमें रूप-सौंदर्य और भाव-सौंदर्य मणि-कांचन-योग की भांति उपस्थित है। तनिक से कटाक्ष से ही चित्त का अपहरण कर लेने वाली चितवन निपट अजान, अबोध बनी रहती है।[५] लज्जा उसका विशेष गुण है। राधा के विशाल सुरंग सुनैन सुलज्ज

------------

१-चपलाई खंजन की अरुनाई कंजन की, उजराई मोतिन की पानिप लजात है।
सरस सलज्ज नये रहत हैं प्रेम भरे, चंचल न अंचल में कैसेहू समात हैं। -ध्रुवदास : ब्यालीस लीला (भजन शृंगार सत), पृ० ८३

२- खंजन नैन सुरंग रसमाते।
अतिशय चारु विमल, चंचल से, पल पिंजरा न समाते॥ -सूरसागर, पद सं० ३२८५

३- नैन बने खंजन से खेलत।
चपल पलक तारे अतिकारे, बंक निसंक ठगौरी मेलत॥ भक्तकवि व्यासजी: वाणी, पद सं० ३४१

४- थेई-थेई कहत चहत प्रीतम दिशि वदनचन्द्र मनों तृषित चकोरी।
-हितचौरासी, पद सं० ७८

५- नैक कटाक्ष हरत चितवत ही, चितवन निपट अजान की॥
-सूरदास मदन मोहन की वाणी, पद सं० ६

भी है[1]। उनमें अनुराग भरा हुआ है इसलिए वे सरस,सलज्ज और नये-से रहते हैं।[2] बड़ी आँखों के रसीले सौंदर्य को देख कर कवि को अमृत-सरोवर का स्मरण हो आना स्वाभाविक है[3]।

नेत्रों के सौंदर्य का इतने विस्तार से वर्णन करते हुए भी कविगण बरूनियों के सौंदर्य के विषय में चुप-से रहे हैं। कवियों की दृष्टि दृगपांत की ओर भी प्राय: नहीं जा सकी। केवल गोस्वामी हितहरिवंश ने एक बार उनकी मृदुता,मधु के समान मादकता का ज़िक्र किया है[4]। नेत्रों का सौंदर्य आकार और रंगत से जितना बढ़ता है उतना ही पलकों के सौंदर्य से, किन्तु आश्चर्य है कि नेत्रों के सौंदर्य-निरूपण में भक्त-कवि इनका सौंदर्य आंकना भूल गये।

(६) नासिका :

(क) कीर :- परम्परा से नासिका के लिये शुक रूढ़ हो गया है। राधा की नासिका की उपमा सबसे अधिक कीर से दी गई है।

(अ) कमल, कीर, केहरि -- -- दुख पाइ।[5]

(आ) नासा परम अनुपम सोभित, लज्जित कीर बिहंग।[6]

------------

१- सुलज्ज सुरंग सुनैन बिसालनि सोभित अंजन रेख अनियारी।।-ध्रुवदास :ब्यालीस लीला, पृ० ८३

२- सरस सलज्ज नये रहत हैं प्रेम भरे ----।ध्रुवदास : ब्यालीस लीला, पृ० ८३

३- बड़री अँखियाँ अमिय सरोवर,
राजत अवनी ओर।
मानहुँ ज्यों-ज्यों पवन लगत,त्यों-त्यों—
उठत तरंग,ऐसी ढरनि ढोर।।सूरदास मदनमोहन की वाणी,पद सं० ६०

४- डरत न हरत परायौ सर्वसु मृदु मधु मिव मादिक दृग पातैं।।हित चौरासी,पद सं०७३

५- सूरसागर, पद सं० ३०५३

६- वही , पद सं० ३२३०

(ख) तिल-पुष्प :- नासिका के लिए दूसरा उपमान तिल का फूल चुना गया है ।

(अ) नासा परम अनूपम सोभित ------- ।
मनु विधि अपनै कर बनाइ कियै, तिलप्रसून के अंग ।।[1]

(आ) बैसरि बनी सुभग नासा पर, मुक्ता परम सुढार ।[2]
मनु तिल फूल -- -- -- ।।

(ग) चंपकली : राधा की नासिका अमल और अदोष है ,वह चंपकली-सी सुशोभित हो रही है -- "चंपकली सी नासिका राजत अमल अदोस ।[3]

(७) अधर :-

राधा के अधरों को अमृतोपम कहा गया है । उनका वर्ण लाल है । यह लालिमा कभी कोमल और मसृण पल्लव की भांति तरल रहती है, कभी मणि-छटा सी उद्भासित होती है । उनके वदन-कमल में अधर रस-भरे और सुरंग हैं ।[4]

(क) अरुण :- राधा के लाल लाल ओठों से सौंदर्य-राशि निकल कर चारों ओर फैल रही है ।[5] उनके शोणाधर ने सौंदर्य की नव सुधा-माधुरी के सार-सिन्धु को धारण कर रखा है ।[6] रूपनिधान राधिका के दीर्घ नेत्रों के साथ छविमान अरुण अधर भी उजागर हैं । उनके अरुणता की समता बिंब फल भी नहीं कर पाता ।[7]

------------

१- सूरसागर,पद सं० ३२३०

२- वही, पद सं० ३२२८

३- वही , पद सं० ३२३१

४- बदन कमल सुठि सोहनो, रस भरे अधर सुरंग ----।।३२।।-ध्रुवदास; ब्याली सलीला, (रति मंजरी लीला), पृ० १६३

५- शोणाधर प्रसरच्छवि-मंजरीकाम् ।-हितहरिवंश :राधासुधानिधि,श्लोक २८

६- यस्या: शोणाधर श्रीविधृत नव-सुधा-माधुरी-सार-सिन्धुः।-राधासुधानिधि,श्लोक १२४

७- दीरघ नैन नासिका बैसरि, अरुन अधर छबिवान ।
खंजन,सुक न बिंब समता कौं, लज्जित भए अजान ।।
-सूरसागर, पद सं० ३०६४

(ख) बिंबफल : अधर-अरुणिमा की समता में यद्यपि बिंबफल लज्जित हो जाता है, तथापि यदि कोई उसकी समता कभी पा लेता है तो वही । नंदकुमार की प्रिया के अधर बिम्बाधर हैं[1] । वरन् वे लज्जित होकर उन पर बेसर के मुक्तारूपी फलों की सहर्ष वर्षा करने लगते हैं । उदाहरणार्थ,

"मुक्ता आपु बिकाई कै, उर मैं छिद्र कराइ ।
अधरनि की छबि कह कहौं, सदा स्याम अनुकूल ।
बिंब पँवारे लाजहीं, हरषत बरषत फूल ।।[2]

(ग) पल्लव, मणिच्छटा :- अधरों की अरुणिमा कभी-कभी मनोज्ञ पल्लव सी होती है, कभी मणिच्छटा सी दीपित हो उठती है[3] । पल्लव से उसकी कोमलता और स्निग्धता का आभास मिलता है तथा मणिच्छटा से उसकी कांतिमान स्फूर्ति का । मणि में विद्रुम को अधिक स्मरण किया गया है।

(८) दन्त :

राधा की दन्तपंक्ति की प्रमुख विशेषता है उसका अत्यन्त उज्ज्वल और सुगढ़ होना । उज्ज्वलता के लिए घनसार से लेकर दामिनी और वज्रकणी तक की उपमाएं खोजी गई हैं, और सुगढ़ता के लिए अधिकतर दाड़िम ।

(क) कुंदकली :- कुंद-कली की शुभ्रता राधा के दशन में समाहित है[4] । उन्हें अपना सत्-सार देकर कुंद मंद पड़ गये हैं[5] ।

(ख) मुक्ता :- उज्ज्वलता और कांति दोनों का संगम मोती में मिलता है, इसीलिए वे राधा के दशन-सौंदर्य की तुला में तौले गये हैं ।

यथा- "मुक्ता-पंक्ति प्रतिमदशना चारु बिम्बाधरोष्ठी --"[6]

---

१- सूरसागर, पद सं० ३२२८

२- वही, पद सं० ३२३१

३- (अ) मनोज्ञ नव पल्लवाधर-मणिच्छटा-सुन्दरम् ।-राधासुधानिधि, श्लोक १८४
(आ) अधर अरुन पल्लव मनु सौमित, कि बिलसनि कुसुमनि बाम। भक्तकवि व्यासजी: वाणी, पद सं० ३७६

४-यो भावयेद्दशन कुन्दवतीं सधन्यः ।-राधासुधानिधि, श्लोक २८

५- ...... कुंदमंद भये, दसननि दै सतुसारु। -भक्तकवि व्यास जी: वाणी, पद सं० ३६६

६- राधासुधानिधि : श्लोक ६६

(ग)दामिनी : दामिनी की कौंध भी असाधारण रूप से उज्ज्वल होती है । राधा की दन्तपंक्ति में दामिनी की कल्पना बहुत कवियों ने की है ।

(अ)...... दामिनि दसन छली । [1] (सूर)

(आ)..... दामिनिधन,दुति रदन दुराई ।[2](सूर)

(इ) हित ध्रुव मुसकनि हेरत बिकाई रहे,दामिनी की दुति अरु हीरन की हरी है[3](ध्रुवदास)

(ई) दसननि देख दुरी दामिनि,[4]...... (व्यासजी)

(घ)वज्रकणी : विद्युत् से भी अधिक शुभ्र वज्र की कणी होती है । अत: एक कदम आगे बढ़कर,दामिनी को पीछे छोड़कर, राधा के दांतों की वज्रकणी से समता की गई है । यथा,--

(अ) दाड़िम, बज्रपंक्ति, पंकजदल, दामिनिधन दुति रदन दुराई ।[5]

(आ) बिद्रुम,हेम,बज्र के कनुका,नाहिन हमहिं सुनावत ।[6]

(ङ०) हीरा : प्रकाशवान हीरा की प्रतिमा राधा की दशनावलि की तुलना में स्मरण किया गया है --

(अ) कंचन तन, हीरा दसनावलि - - - - ।।[7] (व्यासजी)

(आ)दामिनी की दुति अरु हीरन की हरी है।[8] (ध्रुवदास)

(च) घनसार :- कभी कवि की दृष्टि राधा के दन्त की चकाचौंधमयी द्युति से हटकर उसकी विमल आभा पर भी जा पड़ी है । शीतल शुभ्रता में राधा के दशन घनसार से लगते हैं ।अरुण अधरों में बिखरती राधा की हंसी ऐसी प्रतीत होती है मानो मृदु पल्लव पर घनसार बिखर गया है ।[9]

---

१- सूरसागर , पद सं० ३२३७

२- वही,पद सं० ३०५४

३- ब्यालीस-लीला, पृ० ८१ (भजनसत लीला)

४- भक्तकवि व्यास जी: वाणी, पद सं० ३६५

५- सूरसागर ,पद सं० ३०५६

६- वही , पद सं० २१६७

७- भक्त कवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ५७३

८- ध्रुवदास:ब्यालीसलीला,पृ० ८१ (भजन सत लीला)

९- हसन लसन अधरन अरुनाईवति छबि बढ़ी अपार री।।
मनहुं रसाल मृदुल पल्लव पर बगरायौ घनसार री ।। गदाधर भट्ट की वाणी,पद सं० ३९

(छ) दाड़िम :- आकृतिमूलक साम्य में दाड़िम का उपयोग सर्वाधिक किया गया है । वे दाड़िम जैसे चुने-हुए-से, तरतीबवार सजे हुए हैं —

(अ) दाड़िम बज्रपंक्ति ------- दुति रदन दुराई[1] ।(सूर)

(आ)लसत दाड़िम दसन,[2] ------ ।(सूर)

(ज) मणि :- कहीं-कहीं पर मणि से भी दन्त-रचना और उसकी विभा का द्योतन कराया गया है। यथा,

अधर-सिंधु-सर राधा-मोहन, बिहँसत दसनानि मनि उजियारी।[3]

इस प्रकार, कुंदकली, मुक्तापंक्ति, दामिनी, वज्रकण, हीरा, घनसार, दाड़िम तथा मणि राधा की दंत-रचना तथा उसकी द्युति को पूर्णतया अभिव्यक्त कर देते हैं ।

(६) कपोल :-

कपोल की उपमा के लिये कोई उपमान नहीं जुटाये गये हैं । उनकी सौंदर्यगत विशेषताओं का कुछ कवियों ने उल्लेख किया है । केवल एकाध बार उसकी उपमा कनक-सम्पुटसे दी गयी है । ताम्बूल भरे हुए राधा के कपोल ऐसे विदित होते हैं, जैसे सिन्दूर से भरे कंचन-संपुट[4] ।

राधा के कपोल सुंदर और सुघर हैं[5] । वे अत्यन्त चिकने हैं । कपोलों की चिकनाई की झलक से आँखें उसमें रपट कर गिर पड़ती हैं[6] । नायिका के रूप-वर्णन के प्रसंग में नंददास रूपमंजरी के कपोल की मृदु छवि का वर्णन करने में अपने को असमर्थ पाने लगते हैं।[7]

सारांश यह है कि राधा के कपोल सुन्दर, सुघर, चिकने और मृदु हैं ।

---------------

१- सूरसागर, पद सं० ३०५४

२- वही, पद सं० ३०६८

३- भक्तकवि व्यासजी:वाणी, पद सं० ३७०

४- सुंदर सुघर कपोल हो, रहे तमोर भरिपूर।
कंचन-संपुट-के ढैपला, मानहुँ भरो सिन्दूर ।।सूरसागर, पद सं० ३२३१

५- वही

६- झलक कपोलन की चिकनाई, अँखियाँ रपटि गिरत तहाँ माहीं।४०। ध्रुवदास; ब्यालीस लीला (नेह मंजरी लीला), पृ०११८

७- मृदु कपोल छबि बरनि न जाही, झलकै अलक छुमी जिन माही।
-नन्ददास; प्रथम भाग, (रूपमंजरी), पृ० ६

(१०) चिबुक

चिबुक के मध्य में गड्ढे का होना राधा के सौंदर्य में विशेष आकर्षण उत्पन्न कर देता है। इस कूप को ध्रुवदास ने रूप-कूप कहा है। चिबुक पर पड़े हुए सहज बिन्दु को देख कर कृष्ण का मन रूप के कूप में गिर पड़ता है[१]। राधा का रूप वर्णन तो नन्ददास ने नहीं किया है, हां रूपमंजरी के चिबुक-कूप की महिमा का गान करते हुए वह[२] कहते हैं कि जो उस कूप की छवि में उफके, वह फिर जगत-कूप में नहीं गिर सकता। राधा की ठोढ़ी सुन्दरता का सार है, अत्यन्त सुष्ठु और सुठान है, उसके बिन्दु के सौंदर्यातिरेक को[३] देख कर ऐसा प्रतीत होता है मानो सुधारस टपकते बिन्दु के बीच ही रह गया हो।

(११) ग्रीवा

(क) कपोत :- राधा की ग्रीवा कपोत-ग्रीवा है। एक से अधिक स्थलों पर उनकी ग्रीवा की कपोत की ग्रीवा से तुलना की गई है।

(अ) कमल, कीर, केहरि, कपोत, गज, कनक, कदलि दुख पाइ[४]।(सूर)

(आ) कंबु कपोत कंठ,[५] ----------।(सूर)

(इ) ------- ग्रीव कपोत बिसारी[६]।(सूर)

(ख) कंबु :- कपोत के अतिरिक्त शंख से भी कवियों ने राधा-कंठ की समता देखी है।

(अ) कंबु कपोत कंठ[७] ----------।(सूर)

(आ) कंबु कंठ, ताटंक गंड पर, मंडित बदन सरोज[८]।(सूर)

---

१- फब्यो चिबुक पर सहज ही, बिंदुका अतिहि अनूप।
पिय लाल को मन मनो, पर्यो रूप के कूप ।। ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० १२१

२- चिबुक-कूप छबि उफके जोई, जगत-कूप पुनि परै न सोई। नंददास: प्रथम भाग, (रूपमंजरी) पृ० ७

३- सुठि सुठान ठोढ़ी अति सुंदर, सुंदरता कौ सार।
चुवतहि चुवत सुधारस मानौ, रहि गई बूंद मंझार।। सूरसागर, पद सं० ३२२८

४- वही, पद सं० ३०५३

५- वही, पद सं० ३०५४

६- वही, पद सं० १८१५

७- वही, पद सं० ३०५४

८- वही, पद सं० ३२३०

(१२) भुजा :

वल्लि, मृणाल :- राधा की बाहें कोमल हैं, इसलिये उनका सादृश्य प्रकृति की कोमल लताओं में देखा गया है । यों साधारण रूप से उनकी बाहों को बाहुवल्लि या बाहु-लता[1] कहकर वर्णित किया गया है, किन्तु उनकी सुडौलता को और अधिक स्पष्ट करते हुए मृणाल से भी उपमित किया गया है[2] । सूरदास ने उन्हें कंजलता कह कर स्मरण किया है[3] ।

(१३) कर :

(क) कमल :- बाहु मृणाल में हथेलियां लाल कमल सी प्रतीत होती हैं । रूपमंजरी में नन्ददास ने नायिका के रंगभीने करों का वर्णन करते हुए कहा है कि ऐसा लगता है जैसे एक कमल को दो कर दिया गया हो[4] । करों का वर्णन कमल के रूप में प्राय: सभी कवियों ने किया है ।

(ख) पल्लव :- कहीं-कहीं उनकी सुकुमारता और लोहित वर्ण का साम्य पल्लव में भी देखा गया है । यथा-

(अ) ---- करौ सत्पल्लवैकच्छवि ।[5]

(आ) कबहुँक कर पल्लव सौं कैस निरवारत ।[6]

(१४) उरोज :

राधा के नेत्रों के पश्चात् यदि किसी अन्य अंग में कवियों ने अपनी कल्पना-पटुता का परिचय दिया है तो उरोज में । जिस प्रकार उनके नेत्रों के लिये भांति-भांति

---

१- अ- श्री भुजवल्लि चारु वलयै स्वं रूपमाविष्कुरु ।।राधा सुधानिधि, श्लोक १००

आ- ------लसद्भुजलता-------।।भक्तकवि व्यासजी:वाणी, पद सं० ३००

२- बाहु-मृणाल [illegible]

३- ----बाहु बली करि कंजलताई।।सूरसागर, पदसं० ३०५४

४- सुंदर कर राजत रँगभीने, एक कमल के जनु विवि कीने।-नंददास:प्रथम भाग, (रूपमंजरी) पृ० ७

५- राधासुधानिधि(हितहरिवंश)श्लोक ६८

६- सूरदास मदनमोहन की वाणी, पद सं० ४१

वे उपमान एक साथ लाये गये हैं उसी प्रकार उनके उरोज वर्णन के प्रसंग में भी कई उपमान एकत्रित किए गये हैं ।[1] वे सघन हैं और उन्नत हैं । वे चारु, वर्तुल और मुकुलित हैं ।[2] आकारगत सौंदर्य के साथ-साथ वे घनीभूत रसाश्चर्य से परिपूर्ण हैं ।[3] उनकी पीनता का उल्लेख अनेक कवियों ने किया है । आकृतिगत साम्य में निम्न-लिखित उपमान उपमा में ठहराये गये हैं,—

(क) कमल, कमलकली :-

जहां पर वक्षोज का सात्विक सौंदर्य निरखा गया है वहां सरोज या कनक-पंकज-कली का सादृश्य वर्णित है । वे प्रेम सरोवर में उपजे मुखचन्द्र के प्रकाश से मुकुलित एक सरोज के द्विधा रूप हैं —

(अ)सान्द्रानुराग रससार सर:सरोजं
किंवा द्विधा मुकुलितं मुखचन्द्र भासा ।
तन्नूतन स्तन युगं वृषभानुजाया :[4]
- - - - - - - - - - - - - (हितहरिवंश)

(आ)हैमाम्भोरुह कुड्मलच्छवि कुच-द्वन्द्वेऽरविन्देक्षणं [5]
- - - - - - - - - - - - - - - - - ।।(हितहरिवंश)

(इ) क्रीड़ासर: कनक पंकज कुड्मलाय[6] --- (हितहरिवंश)

(ख) चक्रवाक :

कहीं-कहीं चक्रवाक पक्षी का रूप आंका गया है —

(अ) कुच चक्वाक बिलोकि बदन-बिधु,बिछुरि रहे अनबोल।।(सूर)[7]

-----------

१- पीन पयोधर सघन उनत अति --- सूरसागर, पद सं० ३०६५

२- श्रीराधिके तव नवोद्गम चारु वृत्त
वक्षोजमेव मुकुलद्वय लोभनीयम् ।।हितहरिवंश:राधासुधानिधि,श्लोक, ४४

३- ----------घन रससाश्चर्य्य वक्षोज कुम्भ:।राधासुधानिधि:श्लोक,८४

४- राधासुधानिधि, श्लोक ३४

५- वही, श्लोक ६८

६- वही, श्लोक ३५

७- सूरसागर, पद सं० १६६७

(आ)पीन पयोधर सघन उनत अति, तातर रोमावली लसी री ।
चक्रवाक कग चंचुपुटी तैं, मनु सैवल[1] मंजरी क्षी री ।। (सूर)

(इ) कुच कठोर चक्वनिपर कंचुकि[2] ------ ।(व्यासजी)

(घ) स्तवक : राधा के वक्षोज का एक स्थल पर हितहरिवंश जी ने स्तवक के रूप में स्मरण करके अपनी रमणीक सौंदर्यप्रियता का परिचय दिया है[3]।

(ङ) कलश : कुंभ या स्वर्ण-कलश की उपमा भी कवियों को काफ़ी प्रिय लगी है । राधा के उरोज श्री के हेमकलश का गर्व निर्वासित करते हैं :-

(अ) सर्वस्व सम्पुटमिव स्तनशातकुम्भ
कुम्भ द्वयं स्मर मनो वृषभानुपुत्र्या:[4]।।(हितहरिवंश)

(आ) वक्षोज द्वियतेन हैम-कलश श्री गर्व-निर्वासिनी[5] ।(हितहरिवंश)

नन्ददास ने रूपमंजरी के मंडलाकार स्तन-वर्णन में स्वर्ण कलश को भी तिरस्कृत कर दिया है :

(इ)मंडल दै जु उठे कुच दोऊ,,आवै न उपमा आँखि तर कोऊ[6]।
श्रीफल,कुंभ,संभु,सम मानै,सरस कबिन तेउ नहिं परमानै ।।

(ई) बाल कपोल बिलोल कुटिल लट, उरज रही अरुझाइ[7] ।
स्याम भुजंगिनि मनहु सुधा-घट, पीवत हू न अघाइ ।।(व्यासजी)

इन कलशों को कवियों ने सुधा-पूरित कहा है ।

(ङ०) श्रीफल :

रूपशोभा के वन में राधिका के स्तनयुग्म को वनकलता का फल या रस-कल्पतरु-फल[8] कहा गया है । किन्तु फल के विशिष्ट रूप में श्रीफल से ही उसकी

-----------------

१- सूरसागर, पद सं० ३०६५
२- भक्तकवि व्यास जी: वाणी, पद सं० [illegible]
३- वक्षोजस्तवका लसद्भुजलता----राधासुधानिधि,श्लोक, १७८
४- वही,श्लोक ३३
५- वही,श्लोक १८२
६- नंददास:प्रथम भाग,(रूपमंजरी)पृ० ७
७- भक्तकवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ४०३
८- स्वानन्दपूर्ण रसकल्पतरो: फलाय ।-राधासुधानिधि,श्लोक ३५१

उपमा अधिक दी गई है ।

(अ) श्रीफल-कुच काँपि सुक्ल फूलैं, लाजत मोरैं आम[1] ।।(व्यासजी)

(आ)उरज-करज गजकुंभ-हैमघट,श्रीफल-छबि की हानि[2] ।(व्यासजी)

(इ)सुभग श्रीफल उरज पानि परसत, हुँकरि ,रोषि,---[3]।।(सूर)

(ई )ये सब उचित नवल मोहन कौं श्रीफल कुच जोबन आगम[4] ।(हितहरिवंश)

(च) हैमगिरि :- पीनता और उतुंगता की दृष्टि से हैमगिरि का उपमान सबसे खरा उतरता है,--

कुच उँचनि हैम-गिरि अतिहिं लाजै[5] (सूर)

हितहरिवंश जी का एक परिहासपूर्ण कथन है कि गोपेन्द्र कुमार ने तो एक ही गोवर्द्धन पर्वत प्रयत्नपूर्वक धारण किया था, किन्तु राधा ने दो हेम-शैल धारण कर रखे हैं[6] ।

(छ) शंभु :- रेखांकित स्तनों की समता चन्द्रशेखर शंभु से की गई है । यथा,-

कुच युग पर नख प्रगट मानौं शंकर सिर शशि टौल[7] ।(हितहरिवंश)

(१५) रोमावली :-

(क) यमुना :- रोमावली का सौंदर्य वर्णसाम्य के कारण नीली यमुना सी दिखा गया है ।

(अ) रोम राजि मनु जमुन मिली अध ,-----[8]।।(सूर)

(आ)मानहुं सैल सिंधु तैं निकसी नील यमुन जल धार री[9] ।। (गदाधर भट्ट)

(ख) शुंड :- शुंड से भी उसका साम्य देखा गया है ।ऐसा प्रतीत होताहै मानो नाभि रूपी अमृत-कुंड में मदन का मतंग अपनी शुंड से धंस रहा है ।

---------------

१- भक्तकवि व्यासजी :वाणी, पद सं० ३७६

२- वही, पद सं० ३६५

३- सूरसागर, पद सं० १८०६

४-हितचौरासी, पद सं० ४४

५- सूरसागर, पद सं० १६६०

६- श्री गोवर्द्धन एक एव भवता पाणौ प्रयत्नाद्धृतो ।
राधावर्ष्मणिहैम-शैलयुगले दृष्टेऽपि ते स्याद्भयम्।।----राधासुधानिधि,श्लोक२३

७- हितचौरासी,पद सं० २३

८-सूरसागर, पद सं० ३०७२

९- गदाधरभट्टकी वाणी,पद सं० ३६

(अ) पीन उरोज कुंभ रोमावलि राजति ता अति सुंड री[1]।(गदाधर भट्ट)

(आ) कुच जुग कुंभ, सुंडि रोमावलि ----[2]।(सूर)

(ग) शैवाल : एकाध स्थल पर उसे शैवाल-मंजरी के रूप में स्मरण किया गया है। पीन-पयोधर के नीचे रोमावली ऐसी प्रतीत होती है जैसे चक्रवाक की चंचुपुटी से शैवाल मंजरी गिर रही हो ।उदाहरणार्थ,-

पीन पयोधर सघन उनत अति,तातर रोमावली सगोरी ।
चक्रवाक जुग चंचुपुटी तें, मनु सैवल मंजरी कगोरी[3] ।।(सूर)

'रूपमंजरी' में नंददास ने रोमावली को कई रूप में देखा है । कभी ऐसा लगता है कि उधर से वेणी की परछाईं आ रही है, कभी ऐसा जैसे नीलमणि किंकिनी की ज्योति की छाया हो, अथवा लटी-सी कटि देख कर कर्तार ने उसे रोमधार का आधार पकड़ा दिया हो[4] ।

(१६) नाभि

गंभीर नाभि के लिए सुहृद की उपमा रूढ़ रही है । कभी-कभी उस सुहृद में अमृत के अवस्थान हेतु उसे अमृतकुंड कहा गया है ।यथा,-

(अ) --------नाभि सुहृद आकार[5]।(सूर)

(आ) मानहु मदन मतंग धस्यो है नाभि अमृत के कुंड री[6]।(गदाधर भट्ट)

(इ) नाभि गंभीर मीनमोहन मन खेलत कौं हृदनी[7] ।(हितहरिवंश)

(१७) कटि -

केहरिलंक :- सुकुमारी राधा की कटिअति कृश है । उरोमाश की शोभा क्षीण कटि की तुलना में परखी गई है । अपनी क्षीणता में वह केहरि के लंक सी प्रतीत होती है ।

--------------

१- गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं० ३६
२- सूरसागर, पद सं० ३२२७
३- वही, पद सं० ३०६४
४- नंददास: प्रथम भाग (रूपमंजरी)पृ० ७
५- सूरसागर, पद सं० ३२२७
६- गदाधरभट्ट की वाणी, पद सं० ३६
७- हितचौरासी,पद सं० २६

(अ) गौर तन कुँवार स्यामा सुघर केहरि लंक[1]।(गोविन्दस्वामी)

(आ) कटि कै भय मृगराज डर्यो[2]।(सूर)

हितहरिवंश जी ने राधा की कटि को क्षीण,और 'थोड़ी' कहा है[3]।

कटि के सौंदर्य में कवियों की दृष्टि इतनी रम गई है कि उदर का सौंदर्य ओझल हो गया है। उसे प्राय: कटि से एकाकार करके देखा गया है।राधा 'कृशोदरि' कह कर सम्बोधित की गयी हैं[4]।

(१८) अधोदेश :(नितम्ब,जंघा,जानु)

जंघे कदली-खंभ के सदृश हैं, कहीं उन्हें जलचर के सदृश भी कहा गया है। कृश कटि की तुलना में जघन और नितंब भारी हैं। राधा पृथुल नितंबवती हैं।

(अ) कृश कटि,पृथु नितम्ब किंकिणि व्रत, कदलिखंभ जघनी[5]।(हितहरिवंश)

(आ)कृशकटि,उदर गँभीर नाभिपुट,जघन नितम्बनि भारी[6]।( ,,)

(इ) ----कदलि जंघ जलचर गति चोरी[7]।। ( ,, )

(ई)-----राजति ,जंघ जुगल रंभा री[8]।(सूर)

(उ) पृथु नितंब, कटि क्षीन ,हंस गति,जघन सघन कदली[9]।(सूर)

(१९) चरण : चरणों में कवियों की दृष्टि बहुत रमी है। वे उसकी मृदुलता और सौंदर्य-श्री पर न्योछावर हुए हैं।राधा के चरण छविपुंज हैं।छवि उनके चरणों से लगी डोलती है,-"छवि डोलै चरननि सौं लागी"--[10]।

उनके पद-विन्यास से पृथ्वी स्थल-कमल(गुलाब)की तरह प्रफुल्लित हो जाती है[11]।छविमें कंज, प्रकाश में चंद्र और पल्लव -प्रभा को धारण किये हैं वे।यथा,-

-------------

१- गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं० ५१६

२- सूरसागर, पद सं० ३३६४

३- --- पट नील, कटि थोरी। हितचौरासी,पद सं० ६७

४- ~~हितहरिवंश :हितचौरासी~~ वही,पद सं० ४०

५- वही, पद सं० २६

६- वही, पद सं० ४५

७- वही पद स० ४३

८-सूरसागर, पद सं० १८१५

९- वही, पद सं० ३२३६

१०- ध्रुवदास:ब्यालीस लीला, पृ० १६८

११-उत्फुल्लस्थल पंकजामिव भुवं रासे पदन्यासत:।हितहरिवंश:राधासुधानिधि,श्लोक [illegible]

(अ) अद्भुत पद-पल्लव प्रभा, मृदु सुरंग छवि ऐन[१]। (ध्रुवदास)

(आ) नख मनि प्रभा प्रतिबिंब झलमलै कंज चंदनि के यश मानौ पावन परत है।[२] (ध्रुवदास)

(इ) पद अम्बुज जावक जुत, भूषन प्रीतम उर अबर्नी[३]। (हितचौरासी)

गुल्फों के सौंदर्य पर भी कभी-कभी किसी कवि की दृष्टि जा पहुंची है। वे गुलाब के प्रसून से विदित होते हैं-"गुलफ गुलाब प्रसून निरखि अलि पिय गति भूली।[४]" पदतल अरुण और अत्यन्त मृदु है। चरणतल में दिव्य चिन्ह जगमगा रहे हैं। उदाहरणार्थ-

"जावक रंग सुरंग अरुण महमृदु पिय पदतल।
पिय हिय को अनुराग लग्यौ जनु प्रणवत पल पल।।६५।।
अरुण-बरण-नखचिन्ह चारु जगमगत बिराजैं।
मो मन के अभिलाषा लगे जनु पदरज काजैं।।६६।।[५]

(२०) गमन : राधा के गमन की गति कभी हरिणी-सी मतवाली, कभी हंसी, मोरी मृगी -सी क्रीड़ामय होती है, -

(क) करिणी - (अ) चलति गज बालिनि।[६] (गोविंदस्वामी)

(आ) मदन मद मत्त गजगामिनी।[७] (हितचौरासी)

(ख) हंसी, मोरनी, मृगी : देखै हंसी मोरी मृगी तेई तहां मोहि रही,[८] --(ध्रुवदास)

---

१- ध्रुवदास : ब्यालीसलीला, पृ० ८१

२- वही

३- हितचौरासी, पद सं० २६

४- निम्बार्क माधुरी (गोविन्ददेव जी), पृ० १७२

५- ~~निम्बार्क माधुरी : (गोविन्ददेव जी) पृ० १७२~~ वही पृ० १७२

६- गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ४१

७- हितचौरासी, पद सं० ७१

८- ध्रुवदास : ब्यालीस लीला, पृ० ८३

कृष्ण : नैसर्गिक रूप :

कृष्ण के अंग-प्रत्यंग का रूपांकन भी परम्परागत उपमानों द्वारा किया गया है । राधा के लिए जो उपमान प्रयुक्त हैं वे ही कृष्ण के लिए भी । रूप के बोध का जो साधन स्त्रीरूप के अंकन में अपनाया गया है वही पुरुष-रूप में भी है । महत्वपूर्ण केवल इतना है कि स्त्री-सौंदर्य के नखशिख की नैसर्गिक रुचि जहां नायिका-भेद की परंपरा के कारण चर्चा का विषय अधिक बनी हुई रहती है वहां कृष्ण-रूप के नख-शिख का उतनी ही मात्रा में, उसी प्रकार रम कर चित्रण करना भक्त-कवियों की आराध्य के प्रति भक्ति का निदर्शन करता है । राधा आराध्या हों अथवा कृष्ण आराध्य, इष्टदेव होने के कारण एक के रूप का महत्व दूसरे से कम नहीं है । रूप-चित्रण में दोनों समान भाव से समादृत है । अतएव यहां पर कृष्ण के नख से शिख तक का सौंदर्य प्रस्तुत करना, यद्यपि रूप-बोध की पुनरावृत्ति सी होगी किन्तु सांप्रदायिक महत्व को ध्यान में रखते हुए, निरर्थक न होगा । जिसके रूपाकर्षण के सूत्र को थाम कर ब्रज में अनन्त लीलायें घटित हुआ करती हैं, वृन्दावन के उस अप्राकृत मदन की रूप-चर्चा लोभनीय है । कृष्ण की मुरली में सचराचर को मुग्ध करने की जो एक दिव्य शक्ति है, वही दिव्य शक्ति नूतन जलधर सदृश कोमल और रस-घन देहधारी घनश्याम की अंगमाधुरी में भी है। कृष्ण सचराचर को प्रीतियुक्त और मोहित करने की क्षमता से युक्त हैं । वे सौंदर्य के धामनिधान हैं, उनमें सौन्दर्य का आदि-रूप अभिव्यक्त है । यद्यपि उस आदि-रूप की प्रस्थापना उन रूढ़ियों द्वारा ही हो पाती है जो द्रष्टाओं को मान्य है, तथापि वे ऐसी अद्भुत छवि और अतुल आकर्षण से भर कर अवतार-कृष्ण में साकार होती हैं कि उनकी सौंदर्य-सम्पन्नता के प्रति सन्देह नहीं रह जाता । वे रूढ़ियां सजीव होकर हमारे चित्त और भाव को जिस अलौकिक उन्माद से आह्लादित करती हैं उससे उनके पिटे-पिटाये होने और बासीपन की भ्रान्ति जाती रहती है। हमारी सौंदर्य-चेतना को जाग्रत करने और उसके द्वारा एक सूक्ष्म भावलोक का निर्माण करने में सौंदर्य की ये रूढ़ियां जितनी सक्षम हैं उतनी मात्र कल्पना की चमत्कारिक सूझ-बूझ सक्षम नहीं है। इन्हीं के माध्यम से चेतना का वह निगूढ़ स्तर उद्घाटित होता है जिसमें सौंदर्य को पूर्णतम अभिव्यक्ति मिलती है, उसका परमरूप( Absolute Form )प्रकाशित होता है। कृष्ण के नेत्र से लेकर पदांगुलि तक में उसी नित्य रूप-तत्व का उद्घाटन है ।

(१) केश :

कृष्ण के केशों में ही उनके आकर्षण का मंत्र बोलना शुरू कर देता है । उनके सुन्दर केशों में सभी गुण हैं, वे स्निग्ध हैं; स्निग्ध ही नहीं, निविड़ हैं; यह स्निग्ध निविड़ता कुंचित है और काली है । स्निग्धता और कालापन पन्नग में और कुंचित कालापन भौंरा या अंधकार से साम्य रखता है । कुटिलता के लिए लंगर या उसकी मोहिनी शक्ति के लिए मन्मथ का फंदा जैसे साधर्म्य मूलक उपमान खोजे गये हैं ।

(क) स्निग्ध, निविड़, कोमल, काले :- चंपकली द्वारा कृष्ण के केशों के शृंगार में उनकी स्निग्धता को कवि ने अलग करके परखा है[1] । वे केवल स्निग्ध ही नहीं, साथ ही घने भी हैं । विरल केशों से सौंदर्य का ह्रास माना गया है । कृष्ण के स्निग्ध और निविड़ केशों की अपनी ही छवि है, यद्यपि उसमें चंपकली को बीच-बीच में पिरोया गया है[2] । कोमलता उस स्निग्धता और निविड़ता में विशेष आकर्षण उत्पन्न कर देती है । इस कोमल सौन्दर्य की व्यंजना के लिए ही कवि ने 'चिकुर' शब्द का प्रयोग किया है[3] ।

चिकने काले केशों में विशेष सौंदर्य रहता है । उस चमकीले कालेपन को द्योतित करने के लिए भौंरा जितना उपयुक्त उपमान है उतना कदाचित् और कोई नहीं, यद्यपि भौंरें से केशों की कुटिलता का भाव ही अधिक प्रस्तुत किया गया है[4] । कालेपन के लिए अंधकार की उपमा प्रिय रही है ।

---

१- स्निग्ध अलक बिच बिच राखी चम्पकली अरुझाई ।।
-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, सं० ३६४

२- स्निग्ध निविड़ अलकावलि अति छवि बिच बिच चंपकली पोहनी ।
~~- गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ४२७~~

३- चिकुर कोमल कुटिल राजत --- सूरसागर, पद सं० २८३८

४- अलक पर वारति अँध्यारी, --- सूरसागर, पद सं० २४५३

(ख) <u>कुंचित</u> :- उनमें चरम आकर्षण का गुण कुंचित होने के कारण आता है। वे कोमल हैं किन्तु कुटिल हैं।[1] काले घुंघराले बालों के गुच्छे कमल पर मंडराते भौरों के समूह से लगते हैं।[2] बल्कि वे इतने अधिक कुंचित हैं कि उन पर भौरों को भी न्यौछावर होना पड़ता है।[3] केशों के कुंचन की अतिशयता का बोध कुटिल शब्द से कराया गया है। और वर्तुलाकार कुटिलता का साम्य लंगर अथवा मन्मथ के फन्दे से दिखाया गया है। केशों की कुटिलता का विषयीगत सौंदर्य-बोध मन्मथ के फन्दे के द्वारा व्यंजित हैं। स्वाभाविक रूप से कुटिल अलकें जब भुवों पर आ जाती हैं तब ऐसा विदित होता है मानो कामदेव फन्दे फंसा कर दो मछलियां (नैत्र) तट पर खींच लाया है।[4] निरपेक्ष होकर कवि जब इनके सौंदर्य का अंकन करता है तो उसकी कल्पना अत्यन्त सुन्दर चित्र बना डालती है,- मुरली पर आनत नैत्रों को रथ से बिदराते हुए मृग समझ कर शंकित शशि ने केशरूपी मनोहर और भारी लंगर डाल रखा है। यह उपमा सचमुच ही अनुपम है।[5] यों सामान्यतया वे आकुंचित लहर अथवा तरंग का-सा रूप धारण किये रहते हैं। किन्तु यह तरंगायित शोभा मानो प्रेम की है।[6]

---

१- सूरसागर, पद सं० २८३८

२- बदन सरोज ऊपर मधुपावली मानो फिरि आई हो।
   कुंचित कच बीच बीच चंपकली अरुझाई हो ।। -गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० २६६

३- कुटिल कच पर भौंर वारौं,। सूरसागर, पद सं० २४५५

४- कुटिल अलक सुभाइ हरि कैं, भुवनि पर रहे आई।
   मनौ मन्मथ फँदनि फँदैं मीन बिबि तट ल्याई ।।सूरसागर, पद सं० २४४५

५- उपमा एक अनूपम उपजति, कुंचित अलक मनोहर भारे।
   बिडरत बिझुकि जानि रथ तैं मृग, जनु ससंकि ससि लंगर डारे ।।

~~-सूरसागर, पद सं० २४१५~~

६- बिथुरि अलकैं परीं मानहुँ, प्रेम- लहरि- तरंग ।।
~~-सूरसागर, पद सं० २४३३~~

यह घुंघरालापन जब गुच्छों में मुख पर नहीं बिखरता, उसका अग्रभाग किंचित् अधिक अलग-अलग होकर कमल-दल-सी पलकों पर छा जाता है तब ऐसा प्रतीत होता है मानो सर्पिणियां गगन से उतर कर दल पर फन फैलाए हुए हैं।[1]

केश-सौंदर्य के गुण एवं प्रभाव का कथन इन्हीं उपमानों द्वारा किया गया है।

(२) भृकुटि

(क) कटीली : कृष्ण की भृकुटि के सौन्दर्य का प्रथम गुण है उसका कटीलापन। वह स्निग्ध और सरल नहीं है। कांटे का कटीलापन है उसमें, इसी चुभते सौन्दर्य से वह गोपियों को बिना मोल ~~गोपियों को~~ खरीद लेती है[2]। इस कटीलेपन में जब चपलता मिल जाती है तब उसे देख कर कवि को तात्कालीन चंचल मछली का स्मरण हो जाता है।[3] भृवों के इसी सौंदर्य को लक्षित करते हुए मीराँबाई ने नन्दनन्दन का वर्णन किया है:- "कुटिल भृकुटि तिलक भाले।"[4] यह कुटिलता कृष्ण-सौन्दर्य का अनिवार्य गुण है।

(ख) वंक, विकट : इस रुचिर भृकुटि का दूसरा गुण है उसका टेढ़ा होना।[5] जब कृष्ण मथुरा चले जाते हैं तब विरहातुर गोपियां उनकी वंक भृकुटि की सैन को फिर से एक बार देख लेना चाहती हैं।[6] किन्तु कृष्ण की भृकुटि का यह टेढ़ापन कोई साधारण टेढ़ापन नहीं है। वे भौंहें अत्यन्त विकट हैं। उसकी विकट छवि को निहारते हुए गोपियां कभी तृप्ति का अनुभव नहीं करतीं।[7] विकटता का मूल कारण है उनमें

---

१- इक इक अलक लटकि लोचन पर, यह उपमा इक आवति।
मनहुँ पन्नगिनि उतरि गगन तैं, दल पर फन पसरावति।।सूरसागर, पद सं०२४२७

२- भौंहें काँट कटीलियौं (भौंहिं) मोल लियौ बिनु मोल।सूरसागर, पद सं० २०७५

३- भृकुटि इमि नव कंज पर जनु सरत चंचल मीन।सूरसागर, पद सं० १६६८

४- मीराँबाई की पदावली, पद सं० ६

५- टेढ़ी भाँति रुचिर भृकुटी पर देखत कोटिक काम गये दबि।
-चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० १८६

६- ~~चतुर्भुजदास : पद संग्रह~~ वही, पद सं० २२७

७- भृकुटी बिकट कमल दल लोचन छबि निरखत न अघाऊँ।
-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ४३३

निहित खिंचाव या तनाव की-सी स्थिति । इस विकट रूप में खिंचे होने के कारण वे या तो धनुष की भांति प्रतीत होती हैं अथवा [illegible] तनाव के कारण बाण की भांति । विकट भृकुटि को देख कर ऐसा लगता है मानो मन्मथ अपना चाप भेंट में अर्पित करके बैठ गया है ।[१] इस विकट धनुष को देख कर खंजनरूपी चंचल नेत्र डर जाते हैं, उड़ नहीं सकते पर उड़ने को अकुलाते-से लगते हैं ।[२] किन्तु जब विकटता कुछ और खरी हो जाती है तब वे भृकुटि न केवल धनुष--सी प्रतीत होती है बल्कि मन्मथ के वाण का रूप धारण कर लेती है । उसके और-कौर के आगे मन्मथ भी अपने वाण रख देता है ।[३]

कुल मिलाकर कृष्ण की भृकुटियों का सौन्दर्य कामदेव के धनुष को मात देता लगता है। वे भुवन-मोहकारी भौंहें मन्मथ के चाप-सी शोभित रहती हैं ।[४] उनके विलास को देख कर कोटि मन्मथ आत्मविस्मृत हो रहते हैं ।[५]

इसी धनु साम्य के समानान्तर रथ के जुवा से भी उनका साम्य खोजा गया है ।[६] उनके नेत्र रूपी मृग भौंहों के रथ-जुवा में जुते रहते हैं ।

---

१- भृकुटि मानो चाप धरि भेंट बिथक्यो मैनु । चतुर्भुजदास;पद संग्रह, पद २१८

२- भृकुटि विकट नैन अति चंचल इहिँ छबि पर उपमा इक धावत ।
घनुष देखि खंजन बिबि डरपत, उड़ि न सकत उड़िबै अकुलावत ।।

~~- सूरसागर, पद सं० १९८६~~

३- विकट भृकुटि की और कौर तैं, मन्मथ-बान धर्यो री ।।
~~- सूरसागर, पद सं० २०६४~~

४- भौंह मनमथ चाँप भुवन मोहें ।। -गोविन्दस्वामी :पद संग्रह,पद सं० ३६७

५- भुव बिलास देखत कोटिक मनमथ रहे भूले ।

~~गोविन्दस्वामी : पद संग्रह , पद सं० ४००~~

६- बदन प्रभा मय चंचल लोचन, आनन्द उर न समात ।
मानहुँ भौंह-जुवा-रथ जोते, ससि नचवत मृग मात ।।-सूरसागर,पद सं० २४२३

(३) नेत्र :

कृष्ण के नेत्रों का सौंदर्य उनकी विशालता गहनता, चंचलता और प्रेमासक्ति में आंका गया है। उनके रूपगत सौन्दर्य को भाव-पेशलता सहित उपस्थित करके नेत्रों के विशिष्ट एवं अद्भुत प्रभाव की ओर कवियों ने ध्यान आकर्षित किया है। हाव-भाव कटाक्ष में उनकी जितनी शोभा है, नैसर्गिक रूप में उससे कम शोभा नहीं है।

(क) विशालता : नेत्रों के सौंदर्य का सर्वप्रथम कारण है उनका विशाल होना। कृष्ण के विशाल लोचनों की चितवन में इतना आकर्षण है कि वह कोटि कामदेवों को लज्जित कर देती है[१]। ब्रजदेवियों को जो अंग सबसे अधिक मुग्ध करता है वह है कृष्ण का विशाल नेत्र, उसे देखते ही वे प्रेम में बंध जाती हैं[२]। वे नेत्र अति विकसित हैं, कदाचित् कृपा के आवेश से[३]। उनके सुन्दर नेत्रों की अति विशालता अपनी आकर्षक चितवन से मन का न्योछावर(ओल) मांगती हुई प्रतीत होती है[४]। कमल-दल से नेत्रों की विशालता का अपना सौंदर्य तो है ही, उस पर से उसमें चारु चितवन के गूढ़ भाव-सूचन का सौंदर्य जुड़ जाता है[५]। इस विशालता में समुद्र का भाव है[६]। उनकी विशालता गम्भीरता और गहनता से समन्वित है।

(ख) रंग : नेत्र की पुतली एवं पलक के दोनों ओर श्यामता, भीतर की शुभ्रता तथा नेत्रान्तों किंवा नेत्र के डोरों की अरुणिमा के संगम से जिस सौंदर्य की सृष्टि होती है वह नेत्र-सौंदर्य के रूप-वैचित्र्य में भाव-वैचित्र्य का योग कर देता है। विशिष्ट वर्ण प्रकृति के विशिष्ट भावों के प्रकाशक होते हैं। कृष्ण के नेत्रों की शुभ्रता श्यामता और अरुणता क्रमशः सात्त्विक, स्वप्निल और प्रखर सौन्दर्य की किरणें विकीर्ण करते हैं। उनके नेत्रों में प्रकृतिगत सत्व, रज और तम जैसे दिव्य हो उठा है। इसीलिए

--------------

१- चितवनि बंक लोचन बिसाल कोटि-काम लजावै। -चतुर्भुजदास: पद संग्रह, पद सं० २८७

२- सब सुंदरि घर घर तैं आई निरखति नैन बिसाल।
'गोविन्द' प्रभु पिय चित चोर्यौ तब बँधी है प्रेम की पाल। -गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ६६

३- अतिमद तरुन विघूर्नित, लोचन अति विकसित रस कृपा अवेस। वही, पद सं० ३६६

४- बने बिसाल अति लोचन लोल।
चितै-चितै हरि चारु बिलोकनि, मानौ माँगत हैं मन ओल। -सू०सा०, पद सं०१२४८

५- बने बिसाल कमल दल नैन।
ताहू मैं अति चारु बिलोकनि, गूढ़ भाव सूचति सखि सैन। वही, पद सं० २३६४

६- नैन बिसाल समुद्र से ---- सूरसागर, पद सं० २६४१

कृष्ण के नेत्रों में प्रकृति अपनी अलग द्युति है उनमें वर्णों का आलंकारिक और शुद्धतम विकास पाया जाता है । उनके श्वेत श्याम और अरुण रंगों में गंगा, यमुना और सारस्वती का संगम प्रतीत होता है[1] । अन्य स्थल पर, श्वेत, रक्ताम और नील कमलों से उनकी समता देखने में कवि उनके स्निग्ध सरस और पवित्र विकास की सूचना देता है । कृष्ण के आँखों का विकास शुभ्र शरद ऋतु के कमल-सा है—नितान्त विमल और कोमलोज्ज्वल[2] । वे अपनी कान्ति से शरद-कमल को भी अपहृत कर लेते हैं । कमल के सब प्रकारों को—इन्दीवर, राजीव, कुशेशय—नेत्र की त्रिवर्णी छवि ने जीत रक्खा है[3] । इन्होंने कमल की न केवल सब जातियों को पराजित रखा है वरन् उनके गुण को भी ।

इन तीन रंगों में भी कविगण नेत्रों के रक्तिम भाव से सबसे अधिक मुग्ध हुए हैं। कृष्ण के नेत्र रतनारे हैं और कमल के समान फूले हुए हैं[4] । यह रक्तिमता मात्र वर्ण की प्रकाशक नहीं है, गुणों की भी है । कभी तो कृष्ण के नेत्र अतिमद से विघूर्णित होने के कारण लाल हो जाते हैं, कभी कृपा-रस के आवेश के कारण । उनकी इन दो अवस्थाओं का गोविन्दस्वामी ने कई स्थलों पर निर्देश किया है ।

(अ) अति बिसाल आकर्ष अरुन अतिनैन कमल मद घूरना[5] ।

(आ) अति मद तरुन विघूर्नित लोचन[6] ।

(इ) गोरज कुरित कपोल अलक जु कृपारस नैन सुरंग[7] ।

(ई) नैन छबीले तरुन मद माते ।
मानों कृपा रस सदाई प्रफुलित मानों कमल दल राते[8] ।

नेत्रों के इस वर्णात्मक सौंदर्य के साथ-साथ उनके रूप-विधान की सुन्दर कल्पनायें दर्शनीय हैं ।

---

१- अरुन, स्वेत, सित फलक पलक प्रति को बरने उपमाई।
मनु सरसुति, गंगा, जमुना मिलि आग्रम कीन्हे आई।।सूरसागर, पद सं० २४३१

२- नैन सरद-सरोज ---- । सूरसागर, पद स० १९९६

३- मनोहर है नैननि की भाँति।
मानहुँ दूरि करत बल अपनें सरद-कमल की काँति।
इन्दीवर राजीव कुसेसय जीते सब गुन जाति।।सूरसागर, पद सं० २४२९

४- अध मोचन लोचन रतनारे, फूले ज्यौं जलजात।सूरसागर, पद सं० १८२४

५- गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद स० ३०४

६- वही, पद स० ३६६

७- वही, पद सं० ३८५

८- वही , पद सं० ४३५

(ग) कमल :- अपने आकार में वे नेत्र कमल के समान लगते हैं । उस रूप में वैसी ही कोमलता, वैसी ही पवित्रता विराजमान रहती है । कृष्ण को, अधिकतर, 'कमल-नयन' कह कर संबोधित किया गया है[1] । उनके नेत्रों में सरस सरोवर के सरोज की सुधा भरी हुई है ।[2] 'जलजात' और 'अम्बुज' शब्दों से उसकी रसता का द्योतन होता है । यह रस कभी-कभी कृपा का रस होता है, कृपा-रस से उनके नयन-कमल फलते हैं[3]।

कहीं-कहीं पर साक्षात् कमल से उनकी उपमा न देकर कमल के दल से दी गयी है, जैसे-

(अ)भृकुटी बिकट कमल दल लोचन छबि निरखत न अघाऊँ[4] ।(गोविन्दस्वामी)

(आ)गोकुल-राइ-राइ-कुमार कमल दल लोचना[5] ।(चतुर्भुजदास)

ऐसे स्थलों पर 'लोचन' शब्द का प्रयोग सार्थक है । उससे न केवल नेत्रों की मृदुलता का बोध होता है वरन् उसकी विरल कोमलता, जो कमल की सघन कोमलता में चरितार्थ नहीं होती, कमल-दल में अभिव्यंजित हो जाती है । पंखुड़ी के सौंदर्य में नेत्रों और पलकों का सौंदर्य भी देखा जा सकता है ।

(घ)मृग :- यदि रस और कोमलता में कृष्ण के नेत्र कमल की समता करते हैं तो उन विशाल आँखों का शील और पानी मृग की समता करता है । मृग के नेत्रों में विशालता, कजरारेपन का सौंदर्य तो है ही, सबसे आकर्षक है उनकी आब । कृष्ण-नेत्रों के अनुपम इस अनुपम सौंदर्य के आगे मृगछौनों की आँखें भी आत्महारा हो उठती हैं[6] । उन्हें देख कर मृग बन में छिप रहता है[7] । युवतियों का मन ये कुरंगरूपी तरुण दृग ही हरण करते फिरते हैं[8] ।

---

१- छाँड़ि देहु यह बानि प्यारे कमल नयन मनमोहना ।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह;पद सं०२६

२- सरस सर सरोज सुधा नैननि भरि पाई ।- वही, पद संग्रह, पद सं० १८४

३- कृपारस नैनकमल फूले ।गोविन्दस्वामी : पद संग्रह , पद सं० ४००

४- वही, पद संग्रह, पद सं० ४३३

५- चतुर्भुजदास :पद संग्रह , पद सं० ८०

६- खंजन अरु मधुप मीन,भूले मृगछौना।-मीराबाई की पदावली,पद सं० ६

७- देखि हरि जू के नैननि की छबि ।

गए बन मृग जलमीन रहे दबि ।सूरसागर,पद सं० १८२३

८- जुवतिन मन हरत फिरत तरुन दृग कुरंगे।गोविन्दस्वामी: पद संग्रह,पद सं०५५

नेत्रों का तरल सौंदर्य मृग के नेत्रों से आंका गया है, पर कहीं कवि की कल्पना ने उनकी कठिन चितवन को मृग के विषाण से उपमित किया है[१]। बाण को छोड़कर मृग के विषाण की कल्पना करने में कवि की दृष्टि की सराहना किये बिना नहीं रहा जा सकता।

(ह०) खंजन, मीन :- कृष्ण के नेत्रों ने सरलता व तरलता मृग-नेत्रों से लिया है तो चंचलता और चपलता मीन तथा खंजन से लिया है। अथवा यों कहा जा सकता है कि जब कृष्ण के नेत्र चंचल हो उठते हैं तब वे मछली से प्रतीत होते हैं और जब अत्यन्त चपल तो खंजन से। उनके नेत्रों की चपलता को देख कर प्रतीत होता है कि खंजरीट व्यर्थ ही चपल हुए, और मछलियां तो पानी के नीचे दब जाती हैं[२]। उनकी चंचल और चपल चारु चितवन को देख कर कवि के चित्त में खंजन और मीन की उपमायें भी नहीं समा पातीं। उन्हें देख कर उपमाओं के लिए आकुलता होने लगती है, किन्तु वे मिलती नहीं[३]। चपलता के अतिरिक्त क्रीड़ामय स्वभाव के कारण भी कृष्ण के नेत्रों को खंजन कहा गया है:- वे अपने रंग में क्रीड़ित रहते हैं[४]।

(च) चकोर :- खंजन के अतिरिक्त चकोर पक्षी से भी कृष्ण के कज्जल नेत्रों की उपमा दी गई है,-भाव साम्य के कारण ही। वे राधा के बदन-इन्दु के किरणपान के लिये तृषित चकोर से हैं[५]। राधा के सुधामय मुख-चन्द्र के दर्शन के लिए वे चकोर-स्वरूप हैं।

कृष्ण के नेत्रों का भावना-मूलक सौंदर्य राधा के सौंदर्यपान के लिये तृषित रूप में ही अधिक हुआ है। यों तो खण्डिता प्रकरण में या प्रात:काल उनके मदघूर्णित अलसित

---

१- चितवत कठिन कठोर कठिन मृग विषान से जानि ॥-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० १३०

२- खंजरीट अति वृथा चपल भए, गए बन मृग जलमीन रहे दबि।-सूरसागर, पद सं० १८२३

३- खंजरीट मृग मीन विचारति उपमा को अकुलाति।
चंचल चारु चपल अवलोकनि, चितहिं न एक समाति॥- वही, पद सं० २४२६

४- नयन जुग खंजन क्रीडति अपने रंग।-चतुर्भुज दास: पद संग्रह, पद सं० २१६

५- तृषित लोचनि चकोर मेरे तुव बदन इंदु किरनिपान देरी ॥
-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ४७

नेत्रों ने अनेक कवियों को आकर्षित किया है, विशेषकर वल्लम-संप्र
को,पर प्रसंगविशेष से स्वतन्त्र,उनका भावमूलक सौंदर्य राधा की रूप
देखा जा सकता है । राधावल्लभ संप्रदाय में इस पदा पर बहुत बल
वे प्रिया के वदनाम्बुज रस में अटके अन्यत्र नहीं जाते । वे राधा के स
जाते हैं ।[1] प्रियतम के युगल खंजन-नयनों को राधा की विविध निबंध
बांध रखा है ।[2]

कृष्ण के नेत्रों की प्रियाधीनता का स्वामी हरिदास ने भी अ
रूप प्रस्तुत किया है । राधा के वदन-अमृत के पंक में कृष्ण के दोनों
हैं ।जब उन्हें निकालने के लिए चित्त आगे बढ़ता है तब वह सम्पुट ह
है ।[3] और वे इसी स्थिति में रहने में सन्तुष्ट हैं ।

नेत्र की बरुनियों का अलग चित्रण नहीं है, मछली की उपमा
और उनकी चपलता को देखा जा सकता है ।

(४) नासिका :-

कृष्ण की नासिका के लिए चाहे जो भी उपमायें दी गयी हों
मैं अत्यन्त ललित है ।[4] लालित्य उसका विशेष गुण है ।

मीराँबाई को मोहित करने वाली नन्दनन्दन की नासिका सु[5]
सुभगता और लालित्य में वह भिन्न-भिन्न आकार की लगती हैं ।उ
साम्य निम्नलिखित उपमानों से खोजा गया है :—

---

१- हितचौरासी, पद सं० ६०

२- प्रीतम नैन जुगल खंजन खग बाँधे विविध निबंधन डोरी ।। वही,
~~हित चौरासी, पद सं० ८२~~

३- प्यारी तेरौ वदन अमृत की पंक तामें बींधे नैन द्वै ।
चित चल्यौ काढ़न कौं विकल्प सन्धि सम्पुट रह्यौ ह्वै ।।केलिम

४- नासिका ललित बेसरि --- ।-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह ,

५- मीराँबाई की पदावली, पद सं० ६

(क) चंपकली :- कृष्ण की नासिका चम्पक की ललित कली-सी प्रतीत होती है। किन्तु यह कली सौवर्ण न होकर श्याम है। इस प्रसंग में सूरदास के वर्णन-चातुरी की प्रशंसा किये बिना नहीं रहा जा सकता। आकार-साम्य से वह चम्पकली कह तो जाते हैं किन्तु यदि उसकी श्यामलता न घोषित हो तो क्या राधा की नासिका का भ्रम नहीं हो सकता ? इसीलिए सूर ने कृष्ण की नासिका के लिए कहा है --' चंपकली सी नासिका रंग स्यामिहि लीन्है[१]।'

(ख) तिलप्रसून : लालित्य में वह तिल-प्रसून सी भी लगती है। तिल-प्रसून से न केवल उसके आकार का बोध होता है, वरन् सौकुमार्य का भी। कृष्ण की नासिका की सुभगता को देख कर तिल-प्रसूनों को मानो पाला मार जाता है[२]।

(ग) शुक :- किन्तु सबसे अधिक उपमा शुक से दी गयी है। कृष्ण की ललित नासिका कीर-सी लगती है, कदाचित् शुक-चंचुवत् नहीं वरन् स्वयं शुक के छन्दोमय आकार सी। किन्तु यहां भी उस कीर का वर्ण श्याम हो गया है, नासिका श्यामल कीर सी विदित होती है[३]। अन्य कवियों ने नासिका की उपमा शुक से देकर प्रसंग को समाप्त कर दिया है किन्तु सूरदास की कल्पना उस कीर की स्थिति व छवि का अनेक कोणों से अंकन करती है। सामने की ओर उसकी नमित स्थिति के बोध के लिए वे कल्पना करते हैं कि शुक ने अधर के बिंबफल को चखने के लिए चोंच चलाई है[४]। किन्तु यह चोंच चली मात्र है, पहुंची नहीं। अर्थात् नासिका अधरों की ओर किंचित झुकी हुई है। इसी अग्रभाग का वर्णन करते हुए सूर कहते हैं कि दाड़िम रूपी दशन को चखने के लिए मानो शुक ने चोंच चलायी किन्तु वह खा नहीं पाया। पीछे से भृकुटि का धनुष लिए हुए कामदेव है जिसे देख कर

---

१- सूरसागर, पद सं० २६४१

२- तिल प्रसून सत कोटि मधुप सत कोटि छीन पारे मानु मारी।-चतुर्भुजदास : पद संग्रह, पद सं० १८२

३- दृग खंजन स्याम बरन नासिका कीर ॥ गोविन्दस्वामी :पद संग्रह, पद सं० ३४५

४- अधर बिंब, नासा ऊपर, मनु सुक चाखन कौं चोंच चलाई।

शुक डर गया, इसलिए चोंच चला कर ही रह गया[१]। इस चित्र से नासिका एवं अधरों के बीच के स्थान का कियत् दूरस्थ होना संकेतित है। यही बात अधरों को बिम्ब फल मान कर भी कही गई है[२]।

एक अन्य चारु कल्पना भी सूर ने की है। युगल लोचन के बीच नासिका इस प्रकार लगती है जैसे दो खंजनों के बीच शुक; तीनों एक ही पंक्ति में बैठे हैं[३]।

(५) कपोल :

विमल मृदुल कपोल कृष्ण के अन्य अंगों की भांति ही सुभग हैं। वे रुचिर हैं, साथ ही विमल भी। उनकी इस विशेषता को अनेक स्थलों पर प्रदर्शित किया गया है[४]। सूरदास इस रुचिर विमलता की उपमा के लिए सुगन्धित नील नलिन को उपयुक्त समझते हैं। कृष्ण के कपोलों में नीले कमल का विमल सौन्दर्य, जैसे सुगन्ध के साथ साकार हो गया हो[५]।

विमलता के साथ-साथ उनमें मृदुलता भी है[६]। स्निग्धता और मृदुलता तो कृष्ण के सर्वांग में है, फिर कपोल तो उसका विशेष स्थल है।

(क) कांति :- मृदुल विमल कपोल पारदर्शी-से हैं। उनमें अत्यन्त उज्ज्वल कांति है, ऐसी कांति जिसमें झलक उठती रहती है। उनके कपोल की झलक पर गोविन्दस्वामी कोटि मन्मथ न्योछावर कर डालते हैं[७]।

---

१- दाड़िम-दसन-निकट नासा सुक चोंच चलाई न खात,
   मनु रतिनाथ हाथ भृकुटी धनु, तिहिं अवलोकि डरात। -सूरसागर, पद सं० २४२३

२- सू० सा० वही, पद सं० २४३७

३- सुभग मुख पर चारु लोचन, नासिका इहिं भाँति।
   मनौ खंजन बीच सुक मिलि, बैठे हैं इक पाँति ।। वही, २४३७

४- (अ) विमल कपोल कुंडल की सीमा"-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ३२६
   (आ) रुचिर विमल कपोल---सूरसागर, पद सं० २८३८

५- नील-नलिन-सुगन्ध ज्यौं, -- -- । वही, पद सं० २८३८

६- भ्राजत कुंडल मृदुल कपोल ।"-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ३६१

७- कपोल झलक पर मनमथ कोटि वारौं"-वही, पद सं० ४३७

इसी पारदर्शी कांति के कारण उनके कपोल में जब कानों के मकर-कुंडल की प्रतिच्छवि पड़ती है तो वह ऐसी स्पष्ट और सजीव लगती है जैसे सरोवर में मकर क्रीड़ा कर रहा हो ।

कपोल के इस पारदर्शी सौंदर्य को देख कर कवि-शिरोमणि सूरदास एक और अद्भुत उपमा का अन्वेषण करते हैं-इन्द्रनीलमणि-दर्पण की । गान करते हुए जब कृष्ण मुरली बजाते हैं तब उनके हिलते हुए कुंडल तथा चलती हुई अंगुलियों का प्रतिबिम्ब उस कपोल पर पड़ता है जो इन्द्रनील मणि से तराशे हुए शीशे की भांति है ।[1] कृष्ण के कपोलों की द्युति नील आभा लिए हुए उज्ज्वल है ।

(ख)मोहिनी शक्ति :

कृष्ण के अन्य अंगों की भांति कपोल भी मोहिनी शक्ति से युक्त हैं । वे भी मोहन हैं[2] । जब से गोपियों ने उन चारु कपोलों को देखा है तबसे लोक-लाज की सुधि भूल कर मनको कृष्ण के हाथ समर्पित कर दिया है[3] । कृष्ण के कपोल में अद्भुत आकर्षण है ।

(६) कर्ण

यद्यपि कपोलों के आकारगत सौंदर्य पर कवियों का विशेष ध्यान नहीं गया है, तथापि उसके अन्य सौंदर्य-परक गुणों का वर्णन भक्त-कवियों ने किया है । परन्तु कर्ण या श्रुति की छवि मात्र मकर-कुंडल से मंडित ही आंकी गई है ।उसके निर्जी पृथक् सौन्दर्य पर कवियों ने प्राय: दृष्टिपात नहीं किया ।

एकाध स्थल पर कृष्ण के श्रवण का तो नहीं, हां कर्णिका की चर्चा है । वे लम्बी कही गयी हैं[4] । यह भारतीय सौन्दर्य के अनुरूप ही है ।

---

१-मुरली मधुर बजावत गावत, चलत करज अरु कुंडल लोल । २४११
सब छवि मिलि प्रतिबिम्ब बिराजत, इन्द्रनील-मनि मुकुर कपोल।।सू०सा०,पद सं०(

२- अंग अंग मोहन मन की री मोहन ।
...और मोहन कपोल अवतंस सोहन ।।गोविन्दस्वामी :पद संग्रह,पद स० ३३८

३- जब तैं निरखे चारु कपोल ।
तब तैं लोक-लाज-सुधि बिसरी दै राखे मन ओल।।सू०सा०,पद सं०२४१०

४- स्रवन गुंजा पुंज कर्णिका लम्बिता ...--गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं० ३६७

याँ कर्ण के सहज सौन्दर्य को कविगण अनदेखा कर गये हैं ।

(७) अधर :

(क) कोमल : कृष्ण के अधर ललित हैं । अन्य अंगों की ही भाँति यह लालित्य उनके आकार, वर्ण एवं प्रभाव तीनों रूपों में अभिव्यंजित है । पल्लव से उपमा[1] बांध कर कवि ने उसकी सद्य कोमलता को व्यंजित किया है । उसकी सुकुमार कोमलता को और अधिक सजीव करने के लिए लाल कमल का रूपक बांधा गया है, वैसी ही कोमल लालिमा से वे युक्त हैं ।[2] पल्लव और रक्ताम्बुज जिस नवल रस से अभिसिंचित रहते हैं उसका संकेत भी इन रूपकों में है । कृष्ण के अधर न केवल लालित्य से मंथर और कोमलता से मृदुल हैं, वे पल्लव की बिम्बुता के (?) किसी सूक्ष्म नवल रस धारा से रसभीने भी हैं ।

(ख) सिंदूरारुण : पल्लव एवं लाल अम्बुज की अरुणिमा उन में कभी-कभी ही प्रकाशित होती है । अपनी प्रगाढ़तम अवस्था में वे सिंदूर सदृश अरुण रहते हैं ।[3] उनकी यह अरुणिमा सुधारस से अभिपोषित हैं । उनकी अरुणिमा के प्रकाशन के लिए बिम्बफल, बन्धूक पुष्प और विद्रुम मणि के उपमान एकत्र किये गये हैं ।

(ग) बिम्बफल : अधरों की रक्तिमाभ अरुणिमा के लिए बिम्बफल की उपमा कवियों ने प्रस्तुत की है जैसे -

(अ) अधर बिंब अरुन नैन मधुर मंद हँसी[4] ।(मीराँबाई)

(आ) अधर दसन अधर बिम्ब ---[5] ।(गोविन्दस्वामी)

(इ) बिम्ब सत कोटि त्याग करि जिय में बिचारी[6] ।(चतुर्भुजदास)

(ई) अधर-बिम्ब तें अरुन मनोहर मोहन मुरली-राग[7] ।(सूरदास)

---

१- अधर पल्लव कुनित मुरलि अभिरामिनी ॥-चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ३२

२- अधर अम्बुज लाल- ------ ।सूरसागर, पद सं० २४५३

३-सिन्दूरारुण अधर सुधारस ।-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं० ४२०

४- मीराँबाई की पदावली, पद सं० ६

५- गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ३४५

६- चतुर्भुजदास : पद संग्रह, पद सं० १८२

७- सूरसागर, पद सं० २३६५

(घ)बन्धूक पुष्प : बिम्ब फल एवं बन्धूक पुष्प दोनों का रंग चटक लाल होता है।वर्णसाम्य के कारण उपमा चाहे बिम्ब फल से दी जाय चाहे बन्धूक पुष्प से-कोई विशेष अन्तर नहीं पड़ता । किन्तु यदि सौन्दर्य की कोटि की अभिव्यंजना की जाय तो जहां बिम्बफल में रसभरित मादक सौन्दर्य व्यंजित है वहां बन्धूक पुष्प में सरस रागरंजित सौन्दर्य है । बिम्बफल से बन्धूक पुष्प में कोमलता का भाव भी अधिक द्योतित होता है । इसीलिए बन्धूक पुष्प की उपमा भक्त कवियों को प्रिय रही है । अधर के सौन्दर्य की उपमा के लिए अनेक कवियों ने बन्धूक पुष्प का स्मरण किया है । यथा,

(अ) विद्रुम अरु बंधूक बिम्ब सत[1] ---- ।(चतुर्भुजदास)

(आ) अधर --- बिद्रुम अरु बंधूक लजाहीं[2] ।(सूर)

(ङ०)विद्रुम : इन्हीं उपमाओं में विद्रुम भी गुंथा हुआ है ।विद्रुम बन्धूक से ईषत् भिन्न अरुणिमा से युक्त होता है ।वस्तुत: अधरों की अरुणाभा भिन्न भिन्न रंगच्छायाओं ( Shades ) को धारण करती है । इसलिए कवियों ने विद्रुम से भी उसका साम्य पाया है । यथा,- (अ)विद्रुम अधर दसन दाड़िम द्युति[3]--(गोविन्दस्वामी)

(आ) बलि-बलि जाऊँ अरुन अधरनि की विद्रुम-बिम्ब लजावन[4] ।(सूर)

(इ) किधौं बज्र-कन,लाल नगनि खचि,तापर बिद्रुम पाँति[5] ।(सूर)

अंतिम उदाहरण में लाल नग मसूढ़ों के लिए कहा गया है और विद्रुम अधर के लिए। लाल नग में जिस झलकते सौंदर्य की व्यंजना है वह विद्रुम में नहीं है ,उसमें कांति का अभाव है । वह रस-मन्थर गाढ़-सौन्दर्य का द्योतक है ।

इस प्रकार पल्लव से कोमल,लाल कमल से गन्धभीने, बन्धूक और विद्रुम से चटक अरुण,बिम्ब से सुपक्व कृष्ण के अधर अपने सौन्दर्य में अद्वितीय होकर यदि कामदेव को निर्जित कर दें तो आश्चर्य क्या ?

-------------

१- चतुर्भुजदास : पद संग्रह, पद सं० १८२

२- सूरसागर, पद सं० १४१७

३- गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ३६१

४- सूरसागर, पद सं० १२८२

५- सूरसागर, पद सं० २४५०

(८) दन्त :

रचना-कौशल,शुभ्रता और दीप्ति की दृष्टि से कृष्ण के दांत राधा की ही भांति बेजोड़ हैं । द्युति एवं रचना में दाड़िम ,शुभ्रता में कुंद,बज्रकण आदि तथा चमक में मुक्ता, दामिनी आदि से समता करने वाले दाँतों का सौन्दर्य अप्रतिम ही ठहरेगा ।

(क) दाड़िम :- सुगढ़ एवं सानुपातिक रूप से सुसज्जित कृष्ण के फलमलाते दाँतों को देख कर दाड़िम के दानों का स्मरण हो आना स्वाभाविक है । एक नहीं, अनेक कवियों ने उनके दाँतों के रचना-कौशल की तुलना दाड़िम से की है :-

यथा-- (अ) दसन दमक दाड़िम द्युति,[1] (मीराँ)

(आ) विद्रुम अधर दसन दाड़िम द्युति-- ।[2] (गोविन्दस्वामी)

(इ) अरुन अधर दसनावलि की दुति,
दाड़िम कन तनु लाजत ।[3] (सूर)

(ई) दाड़िम दसन मंदगति मुसकनि मोहत सुर नर नाग ।[4] (सूर)

(ख) मुक्ता,कुंद,बज्र : द्युति में वे दाड़िम के कण के उतने निकट नहीं हैं जितने मुक्ता के । जब कृष्ण हंसते हैं तो दन्त ऐसे प्रतीत होते हैं मानो मरकतमणि के पुट के बीच मुक्ताफल हों ।[5]

शुभ्रता में वे कुंद या कुंदकली के सदृश हैं :-

(अ) दार्यौदामिनि कुंद कोटि सत दूरि किये रुचि गर्व टारी ।[6] (चतुर्भुजदास

(आ) दशननि कुंद कली छबि लज्जित ,--- ।[7] (हितहरिवंश)

बज्र के कण में कुंदकली से भी अधिक धवलता होती है, इसलिए कुंदकली को भी पीछे छोड़ कर, कृष्ण के दांतों की अत्यन्त शुभ्र उज्ज्वलता के लिए बज्र या बज्र-कण की पंक्ति की उपमा अधिक उचित ठहराई गई है । उनकी चमक द्युति के लिये ये उपमान ही

---

१- मीराँबाई की पदावली, पदसं० ६

२- गोविन्दस्वामी :पद संग्रह , पद सं० ३६१

३- सूरसागर, पद सं० २३६३

४- वही, पद सं० २३६५

५- हंसत लसति दसनावलि पंगति, ब्रज बनिता मन मोहत।
मरकत मनि पुट बिच मुकुताहल, बँदन भरे मनु सोहत ।।सू०सा०,पद सं० २४२६

६- चतुर्भुजदास :पद संग्रह,पद सं० १८२

७- हितचौरासी, पद सं० ६४

ठीक तरह से उपयुक्त जान पड़ते हैं :- (अ)अरुन अधर,दुज कोटि बज्र दुति[1]--(सूर)
(आ) हँसत दसननि चमकताईं, बज्र कन रची पांति[2]।(सूर)

(ग) दामिनी :- चमक की यह अति कृष्ण की दन्तावलि में इतनी[3] कौंध उत्पन्न कर देती है कि उनकी दीप्ति को किसी भी तरह नहीं देखा जाता। मीराबाई कृष्ण के अंग-अंग पर इसीलिए बलि जाती हैं कि उनमें असाधारणत्व है, कृष्ण के दाड़िम के समान दशन चपला की भांति चमकते हैं[4]। और इसी चमक पर चतुर्भुजदास कुंद के साथ उन पर कोटिशत दामिनी वार डालते हैं[5]। कृष्ण के मुख में दशन इतने[6] अधिक चमकते हैं कि उसमें छिपकर चमकती दामिनी की द्युति का भ्रम हो जाता है। सूरदास उनकी चमक पर सावन की तड़ित न्योछावर कर देते हैं[7]। दशन में प्रभा का अतिरेक है। कृष्ण के दंत क्या हैं, चपला की चकाचौंध उत्पन्न कर देते हैं[8]।

(घ) चांदनी :- किन्तु दीप्ति की यह चकाचौंध कभी-कभी स्निग्ध चांदनी भी बन जाती है[9]। कृष्ण के दशन की द्युति में कभी कवि को शशि का आभास भी मिलता है, कृष्ण के मुखरूपी घन में वे शशि के समान समाये रहते हैं[10]। कभी तो उनकी द्युति तड़ित के समान रहती है, कभी नव-शशि के समान[11]। उनमें शीतल ज्योति-सुधा का

---

१- सूरसागर, पद सं० २४१६

२- वही, पद सं० २४३७

३- अधर दसन दीपति की छवि, क्यौं हू न जात लखी ॥हितहरिवंश:स्फुटवाणी, पद सं० २२

४- दसन दमक दाड़िम द्युति,चमकै चपलासी--।मीराँबाई की पदावली:पद सं० ६

५- चतुर्भुजदास: पद संग्रह, पद सं० १८२

६- विकसत बदन दसन अति चमकत, दामिनि-दुति दुरि देति दिखाई॥ सू०सा०,पद सं०१२५८
~~दामिनि-दुति दुरि देति दिखाई ।सू०सा०,पद सं० १२५७~~

७-मैं बलि जाऊँ दसन चमकनि की, वारौं तड़ितनि सावन।~~सू०सा०~~ वही,पद सं०१२८२

८- अरुन अधर,दुज चमकहीं,चपला चकचौंधनि।~~सू०सा०~~ वही,पद सं० २९४१

९- हँसत लालन मुख दसन जुन्हाईं, यह छबि कह कहौं ~~[illegible]~~।गोविन्दस्वामी पद संग्रह, पद सं० २६८

१०---दुज कोटि बज्र दुति, ससि घन रूप समाने।-सू०सा०,पद सं० २४१६

११- दसन की द्युति तड़ित, नव ससि ---- सूरसागर, पद सं० २४४०

अभाव नहीं है । उनके स्निग्ध सौन्दर्य के अंकन के लिए एक स्थल पर सूरदास ने जल-कण की उपमा का भी संयोजन किया है । कृष्ण के अरुण अधरों के नीचे दशन ऐसे प्रतीत होते हैं जैसे बन्धूक कुसुम के नीचे जल-कण झलक रहे हों[१] ।

(६) चिबुक :

चिबुक के सौंदर्य का विस्तृत वर्णन नहीं मिलता । उसकी दो एक विशेषताओं पर कवि की दृष्टि उठी है । कृष्ण के अन्य अंगों की भांति उसे भी मोहक कह कर चलते ढंग से वर्णित कर दिया गया है । श्याम की मुख-छवि पर बलि जाने लायक उनकी 'ललित ठोड़ी' भी है[२] । कृष्ण के कपोलों की भांति उसकी भी मरकत-मणि-सी द्युति है[३] ।

कृष्ण की चिबुक को 'गाढ़' कह कर उसके बीच के गड्ढे के सौन्दर्य की ओर संकेत दे दिया गया है[४] । यों, कृष्ण की चिबुक सहजरूप से ललित और सुन्दर है ।

(१०) ग्रीवा :

कंबु, कपोत :- कृष्ण के कंठ को कंबु-कंठ कहा गया है[५] । रूपसाम्य तो है ही, उनकी सुन्दर ग्रीवा में तीन रेखायें भी पड़ती हैं[६] ।

कृष्ण के कंठ-प्रदेश में मांसल-कोमलता और मृदुलता है इसीलिए उनकी ग्रीवा पर कपोत की छवि को चुराने का अभियोग भी है[७] । कपोत-ग्रीवा में एक विशेष प्रकार का बल सौन्दर्य होता है जो अन्य सभी पक्षियों की ग्रीवा से उसे विशेष सुन्दरता प्रदान कर देता है ।

---

१- किधौं सुभग बन्धूक-कुसुमतर, झलकत जलकन-कांति। -सूरसागर, पद सं० २४५०

२- मैं बलि जाउँ स्याम-मुख-छबि पर।
मैं बलि जाउँ ललित ठोढ़ी पर, बलि मोतिनि की माल। -सू०सा०, पद सं० १२८२

३- चिबुक चारु मरकत मनि-दुति; -सू०सा०, पद सं० १८२२

४- --अधर बिंब चिबुक गाढ़ ...। गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ३४५

५- कंबु-कंठ, भुज नैन बिसाल। --सू०सा०, पद सं० १२४३

६- सुन्दर अति नासिका, सुग्रीव तीन रेखा। मीराँबाई की पदावली, पद सं० ६

७- नासा कीर, कपोत ग्रीव छबि, दाड़िम दसन चुराई ।
-सू०सा०, पद सं० १२४४

(११) भुजा :

(क) विशाल :- कृष्ण की भुजायें सुविशाल हैं । विशालता उनके देवोपम सौंदर्य का अनिवार्य लक्षण है । एक से अधिक स्थलों पर बाहुओं की इस विशेषता पर प्रकाश डाला गया है । जैसे, --

(अ) भुज बिसाल चंदन सौं चर्चित[1] ।(सूर)

(आ) स्याम बाहु बिसाल केसरि खौरि[2] ।(सूर)

(ख) दंड :- ये विशाल बाहुयें सुगठित, सुडौल और[3] ओजमयी हैं । उनके पीन अंश से युक्त ये विशाल अभयद भुजायें दण्ड के समान हैं । वे प्रियतमा के स्कन्ध पर अपना पुलकित भुजदण्ड[4] स्थापित करके मदोन्मत्त करीन्द्र की अद्भुत गति से वृन्दावन में विचरण करते हैं ।

(ग) सर्प :- किन्तु ये सुगठित भुजायें सर्प-सी कोमल और लहराती हुई-सी हैं । इनके गठन में सिलबिलाता सौन्दर्य है और है एक विशेष लययुक्त शोभा । सर्प या भुजंग से उपमा देकर इनके इसी लहराते कोमल सौन्दर्य पर प्रकाश डाला गया है । वह दण्ड भुजंग या सर्प बन कर गतिमान हो उठता है । जानु पर्यन्त विशाल भुजाओं को देख कर ऐसा प्रतीत होता है मानो गगन से उतरता हुआ[5] भुजंग अधोमुख हो कर झूल रहा हो । अंगुलियां उसके फन-सी प्रतीत होती हैं ।

-------------

१- सूरसागर, पद सं० १८२२

२- वही, पद सं० २४५६

३- अभयद भुजदण्ड मूल, पीन अंश सानुकूल--- ।हितहरिवंश :स्फुटवाणी,पद सं० २२

४- प्रियांसे निक्षिप्तोत्पुलक भुजदण्डः क्वचिदपि,

भ्रमन्वृन्दारण्ये मद-कल करीन्द्राद्भुत-गतिः। हितहरिवंश:राधासुधानिधि,श्लोक३४

५-बड़े बिसाल जानु लौं परसत, इक उपमा मन आई ।

मनौ भुजंग गगन तैं उतरत, अधमुख रह्यौ झुलाई ।।

रत्नजटित पहुँची कर राजति, अँगुरी सुन्दर भारी।

सूर मनौ फनि-सिर मनि सोभित, फन-फन की छबि न्यारी ।।

-सूरसागर, पद सं० १२५६

हथेली का सौन्दर्य "कर-पल्लव" में व्यंजित है :- मृदुल और अरुणाभ । उंगलियां मृदुल-दल-सी हैं ।

(१२) वक्ष :

विशाल, विशद, उन्नत :

कृष्ण के स्कन्ध का चित्र अत्यन्त दुर्लभ है । उनके अंश को पीन कह कर कवि समाप्त कर दिया गया है । किन्तु उनके वक्षस्थल के सौन्दर्य पर कवियों की दृष्टि कुछ देर के लिए टिकी है, यद्यपि उतनी गहराई से नहीं जितनी राधा के वक्षोज वर्णन में । फिर भी कृष्ण का वक्षस्थल देवोपम गरिमा से युक्त, विशाल है । वक्ष की विशालता क्षीण कटि की तुलना में विशेष रूप से लक्षित हो जाती है [१] । विशालता में विशदता समाहित है, साथ ही वे उन्नत भी हैं [२] ।

किन्तु वक्ष की यह पुरुषोचित विशद विशालता परुष नहीं है, अत्यन्त कोमल है [३] । उसकी कोमलता वक्षप्रदेश की 'लुनाई' में व्यंजित है । वह मृदु मरकत-मणि-सा है ।

इस प्रकार, कृष्ण का उन्नत, विशाल, विशद और लावण्य से युक्त वक्षस्थल मरकत-मणि की दीप्ति से दीपित है ।

(१३) रोमावली :

(क) अलिपंक्ति :- कृष्ण का उर यदि सुधा-दह है तो रोमावली उस दह से प्रवाहित होने वाली धारा के सदृश है [४] ।

---

१- उर बिसाल छीन कटि ~~सर्वांग सुंदर~~ ...।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं०३४५

२- उन्नत बिसद हृदय राजत है, तापर मुक्ताहार ।-सूरसागर, पद सं० १८२२

३- कौउ रीझै श्रीवत्स-बच्छ, उर की लुनवाई ।

मृदु मरकत-मनि कोटि, नैंक जस दामिनि छाई।। नंददास:प्रथम भाग-(रुक्मिणी मंगल) पृ० १५०

४-स्याम उर सुधा दह मानौं।

सुभग रोमावली की छबि, चली क दह तैं धार । सूरसागर, पद सं० २४५६

~~।सूरसागर, पद सं० २४५६~~

नाभि-हृद पर उतरती रोमावली कभी-कभी भ्रमर की माला-सी प्रतीत होती है[1]। उनके उदर-देश पर यह रोमावली एक-सी अलियों की पंक्ति जैसी लगती है[2]।

(ख) धूम्रधारा, यमुना :

कभी-कभी रोमराजि की रेखा कृष्ण के तन पर ऐसी लगती है जैसे नीलघन के बीच सूक्ष्म धूम्र की धारा हो[3]।

और कभी वह यमुना की शोभा धारण कर लेती है। उर-कलिंद में धंस कर उदर के समतल पर प्रवाहित होती हुई उसकी धारा नीचे की ओर बहती है और नाभि-हृद में अवगाहन करती है[4]।

अन्य अंगों को ब्रजवनितायें निरख लेती हैं, जब रोमावली पर उनकी दृष्टि पहुंचती है तब वे उसके सौंदर्य को परखती ही रह जाती हैं। किसी को वह काम की 'सरनी' सी प्रतीत होती है, किसी को जोग-टोना सी। किसी को एक ही स्थान पर एकत्रित बाल-भ्रमरों की पंक्ति लगती है। पर किसी-किसी को उसमें इतना भोला सौन्दर्य नहीं दिखाई पड़ता, उन्हें वह कामदेव के द्वारा भेजा गया सर्प लगता है और वे चौकन्नी हो जाती हैं कि किसी को वह डस न ले। श्याम की रोमावली की छवि से निर्वाह नहीं है — 'स्याम-रोमावली की छबि, सूर नाहिं निबाहु।'[5]

---

१- नाभि पर ह्रद आपु वारत, रोम-अलि अलि-माल। सूरसागर, पद सं० २४५३

२- रुचिर रोमावली हरि कैं चारु उदर सुदेस।
मनौ अलि-स्रेनी बिराजति बनी एकहिं भेस।। वही, पद सं० १२५२

३-(अ) राजति रोम-राजी रेख।
नील घन मनु धूमधारा, रही सूच्छम सेष।। वही, पद सं० १२५३
(आ) सूच्छम बेष धूम की धारा, नव घन ऊपर भ्राजति। वही, पद सं० १२५६

४- रोमावली अनूप बिराजति, जमुना की अनुहारि।।
उर-कलिंद तैं धँसि जलधारा, उदर-धरनि परवाह।
जाति चली धारा ह्वै अध कौं, नाभी-ह्रद अवगाह।। वही, पद सं० १२५५

५- वही, पद सं० १२५४

(१४) अधोदेश : कटि, नाभि, नितम्ब, उरु, जानु

कृष्ण के अधोदेश का समग्र चित्र ही अधिकांशत: हमें देखने को मिलता है।

उनकी नाभि गम्भीर है। इसीलिये उसे हृद कहा गया है। वह गम्भीर सुधा-सरसी-सी लगती है और त्रिवली उस सरसी की सीढ़ी-सी। कटिप्रदेश सुन्दर है, नितंब सघन। जंघों की शोभा को देख कर गजपति लज्जित हो जाता है। पिंडलियां पीन हैं, चरण अम्बुज के समान हैं, नख लाल हैं। इन सारी शोभाओं से युक्त मत्त गज की चाल से कृष्ण चलते हैं।[१]

अलग से कटि और जानु-जंघ का वर्णन भी किया गया है। कटि पर सिंह न्योछावर हो जाता है।[२] वह अत्यन्त कृश है। विशाल वक्षस्थल और क्षीण कटि का समन्वय कृष्ण के पुरुषोचित सौन्दर्य को पूर्णतया मुखरित कर देता है।

कृष्ण के जंघ-जानु नीलमणि के खम्भ से लगते हैं।[३] जानु तो करभा की सूंड के समान लगते हैं।[४] जानु-जंघ से करभा का सौंदर्य घट कर है।[५] इन्हें देखकर हाथी अपनी सूंड न्योछावर कर देता है।[६]

---

१- नाभि गँभीर सुधा-सरसी जनु, त्रिबली सीढ़ी बनाई।
ब्रज-बधु-नैन मृगी आतुर ह्वै, अति प्यासी ढिग आई।।
कटि प्रदेस सुन्दर सुदेस सखि, ता पर किंकिनि राजै।
अति नितंब, जंघनि प्रति सोभा, देखत गजपति लाजै।।
पीन पिँडुरिया स्याम लसी री, चरनांबुज नख लाल।
मंद-मंद गति वै आवत हैं मत्त दुरद की चाल।। सूरसागर, पद सं० १८२२

२- कटि निरखि तनु सिंह वारत, ----। वही, पद स० २४५३

३- जानु जुगल जुग जंघ बिराजत, को बरनै यह रूप।
मनहुँ नीलमनि-खंभ काम रचि, एक लपेटि सुधारी।। वही, पद सं० १२५०

४- लकुट तैं जानु फेरि लै, अपने सहज चलावत।
सूरदास मानहुँ करभा, कर बारंबार डुलावत।। वही, पद सं० १२५०

५- जानु जंघ सु घटनि करभा ---। वही, पद सं० २३७३

६- जानु जंघ निहारि करभा, करनि डारत वारि। वही, पद सं० २४५३

करमा नहीं, सुचिक्कन,सुडौल,ढले हुए रंभा(केले का पेड़)भी उनकी शोभा की समता नहीं कर पाते ।[१] जंघों के सौंदर्य के लिए रंभा को विशेष रूप से स्मरण किया गया है । दोनों जंघों को देख कर ऐसा प्रतीत होता है कि मानों मरकत-मणि के रंभा को उलट कर संवारा गया हो ।[२] पैरों की क्रमश: क्षीण होती हुई मांसलता का रूप रंभा के सुडौल, चिकने ,कांतिमान सौंदर्य में भलीभांति स्पष्ट हो जाता है; और करभा-कर में उस सौष्ठव की लय उभर आती है ।

(१५)चरण

कृष्ण के चरणों की उपमा अनिवार्य रूप से कमल से दी गई है । वे नील कमल से सुकोमल और सुगन्धित हैं । उनका तल कंजारुण है । इन चरण-कमलों का सौंदर्य तो अप्रतिम है ही, महिमा भी अप्रतिम है ।अंधे को दृष्टि,पंगु को लाघव-सामर्थ्य,बधिर को श्रवणशक्ति प्रदान करने की उनकी दिव्य क्षमता पर रीझ कर सूरदास बार-बार उनकी वंदना करते हैं ।

इन महिम चरणों के अरुण-कमल पर स्वयं सुषमा विहार करती है[३] । अरुण चरणतल में अंकुश,कुलिश,बज्र और ध्वज को प्रगट देख कर ब्रज-तरुणियों का मन भ्रमित होने लगता है[४] । उस रुचिर चरणारविन्द के मकरन्द में मन लुब्ध होकर समर्पित हो जाता है, वह उनमें अंकित चित्रकमल के संसार में समा जाता है ,पुन: इस संसार की ओर लौट कर नहीं आता[५] ।

---

१- जानु जंघ सु घटनि करभा, नाहीं रंभा तूल ।-सूरसागर, पद सं० २३७३

२- जुगल जंघ मरकत-मनि-रंभा,विपरित भाँति सँवारे।-सू०सा०,पद सं० २४०६

३- सूरदास मनु अरुन कमल पर, सुषमा करति बिहार।। सू०सा०, पद सं० १२४६

४- अंकुस-कुलिस-बज्र-ध्वज-परगट,तरुनी-मन भरमाए ||- सू०सा०,पद सं० १२४६

५- कोउ रुचिर चरनारबिन्द-मकरंद लुभाये ।
चित्रकमल-संसार निरखि, अलि बहुरि न आये।।
-नंददास :प्रथम भाग,(रुक्मिणीमंगल), पृ० १५०

चरणों के नख, चन्द्र या इंदु के समान हैं— शीतल प्रकाश से युक्त, वैसे ही सुन्दर।[1] चन्द्र की ही नहीं, कमल-पद के नखों में मणि की आभा भी है।[2]

(१६) गमन :

चलने में समस्त देह का सौन्दर्य गतिशील हो उठता है। अधिकतर कृष्ण मत्त गजराज की-सी चाल चलते हैं जिसमें उनके सब अंगों का सौंदर्य परिलक्षित हो आता है। भुजदण्ड हाथी के सूंड का अपहरण कर डालते हैं, और माल पर लटकते हुए कुंचित कच महावत अनंग के अंकुश का। अवतंश-मंजरी चंवर, और श्रमजल मद के कण का जाल रच डालते हैं।[3] वे साक्षात् गयंदकुमार की चाल से चलते हुए प्रतीत होते हैं।[4] सुरभियों के बीच घूमते हुए कृष्ण गज की भांति चलते हैं।[5]

मंदगति से चलने पर ब्रजराज का गमन-सौंदर्य अत्यन्त ललित और मधुर हो जाता है। वे मराल की गति का सौंदर्य ~~अपनी चाल में~~ अवतरित कर लेते हैं। पैरों में क्वणित पैंजनी मराल के नाद-सौन्दर्य को मुखरित कर देती है।[6] यशोदा राजमराल-सी चाल चलने वाले अपने लाल को खोजती फिरती हैं।[7] जब वे झूमते हुये चलते हैं तब मत्त गजराज से लगते हैं, जब लटकते हुए तब मराल से। एक में धीरे-धीरे चलने का आन्दोलित सौन्दर्य है, दूसरे में संतरण की-सी प्रवाह-युक्त गति।

---

१- (अ) कोऊ निरखि नख-इन्दु भूली कोउ चरन-जुगरंग।।सूरसागर,पद सं०१२५२

(आ) ध्वज बज्रांकुस कमल बिराजत पद नख दुति कोटि चन्द नहीं तोल।

-गोविन्दस्वामी :पद संग्रह , पद सं० ३६१

२- जुगल कमल-पद नख मनि-आभा ।- सूरसागर, पद सं० १२४३

३- मद गजराज की सी चाल।

बार भुजदण्ड सुंड की सोभा हरि लीन्हीं नन्दलाल ।।

चूरन कच कुंचित, अनंग-अंकुस से लटकत माल।

चौंर चारु अबतंस मंजरी मदकन श्रम जल जाल ।।-गदाधर भट्ट की वाणी,पद सं०३२

४- मोर भवन तें निकसे मोहन चलनि गयंद-कुमार।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं० २६५

५- मद गज चाल चलत सुरभिन संग लाडिलो कुँवर ब्रजेस।-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं० ३६६

६- पग पैंजनी क्वनित कहूं देख्यौ चाल सु राज मराले।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं०२६१

७- बलि-बलि लटकनि मराल चाल नंन्दलाल प्यारे।

~~चतुर्भुजदास: पद संग्रह , पद सं० २१७~~

इस प्रकार ,प्रकृति के क्षेत्र से उपादानों को लेकर आदिरूप का सौन्दर्य मूर्तित किया गया है । यह रूप-विधान प्राकृतिक उपादानों के सहारे खड़ा हुआ है ।: मरकत-मणि की आभा में स्नात और उसके भीतर ही बिम्बित । आकाश(चंद्र) से लेकर सागर-तल (मुक्ता)की विशाल पटभूमि के उपकरण उसे प्राप्त हैं । पक्षियों,पुष्पों का सौन्दर्य कृष्ण के सौंदर्य ने अपहृत कर रखा है । यही नहीं, पशु का सौंदर्य भी उनमें समाहित होकर दिव्य हो उठा है - केहरि,गज उनकी शोभा के उपकरण बन कर धन्य हुए हैं । सृष्टि का कोई सुन्दर उपकरण नहीं बचा जो उनके शोभा-संसार में नहीं खप गया ।

जिस प्रकार मधुराधिपति का रस-परिवेश मधुर ही मधुर है, उस प्रकार उनका रूप सुन्दर ही सुन्दर । जिस प्रकार बिल्वमंगल और बल्लभाचार्य कृष्ण की मधुरता का गान करते नहीं थकते, उस प्रकार सूरदास उनकी सुन्दरता का गान करते नहीं थकते।[1] घनश्याम का क्या सुन्दर नहीं है ? किन्तु वह सौन्दर्य बहुत सुलभ नहीं है, बड़ी भाग्य दशा से 'सुन्दर सब सुजान' किसी के आंगन में आते हैं[2] । सौंदर्य का यह दर्शन उन्हीं की कृपा पर निर्भर है, जो प्रीति की वशवर्तिनी है ।

---

१- देखि सखी सुन्दर घनस्याम ।
सुन्दर मुकुट, कुटिल कच सुंदर, सुन्दर भाल तिलक छबि धाम ।।
सुंदर भ्रुव, सुंदर अति लोचन, सुंदर अवलोकनि बिश्राम ।
अतिसुंदर कुंडल श्रवननि बर, सुन्दर झलकनि रीझत काम ।।
सुंदर हास, नासिका सुंदर, सुंदर मुरली अधर उपाम ।।
सुंदर दसन, चिबुक अति सुंदर, सुंदर हृदय बिराजति दाम ।।
सुंदर भुजा, पीतपट सुंदर, सुन्दर कनक-मेखला-झाम ।
सुंदर जंघ, जानु पद सुन्दर, सूर-उधारन सुन्दर नाम ।।
~~सूरसागर, पद सं० २४४२~~

२- निसिदिन रहै दरस की आसा, मिले अचानक आनि ।।
भाग दसा आँगनहीं आए, सुन्दर सरब सुजानि ।।
~~वही , पद सं० २५०१~~

नैसर्गिक-सौंदर्य के अन्य तत्व :

(क) वर्ण :- राधा गौरांगी हैं। उनका गौर वर्ण हैमाम है[1]। वे 'मृदुल-कंचन' सी हैं[2]। राधा की छवि पीत और अरुणिमा मिश्रित स्वर्ण के समान है, किन्तु आमा अनन्त विद्युत्माला के सदृश है[3]। राधा के वर्ण में दीप्ति है, इसीलिए हैमांगी राधा तड़ित-लता-सी विदित होती हैं। कृष्ण यदि घनश्याम हैं तो राधा दामिनी। राधा की सौवर्ण-दीप्ति इतनी चकाचौंध उत्पन्न कर देती है कि उसके आगे शत दामिनी निस्सार हो जाती हैं। किन्तु यह सुवर्ण दीप्तिमान ही नहीं है, वह नवीन केशर के समान भी है[4]। राधा का तन सोने में सुगन्धि की कहावत चरितार्थ करता है, इसलिए वह तड़ित में नवीन केशर को समाहित किये हुए है। उनका वर्ण एक साथ ही आमामय और कोमल है। राधा देवी हैं और राधा मानवी हैं। अस्तु, उनके अंगों के लिये अधिकतर स्वर्ण-कमल की उपमा खोजी गई है। उनकी देह उसी से निर्मित है।

कृष्ण का रंग राधा के रंग से विरोध( Contrast ) का है। वे 'श्याम' हैं, श्याम ही नहीं 'घनश्याम' हैं। उनका वर्ण गहरा श्यामल है, वे कृष्ण हैं। कृष्ण के वर्ण का अनुमान तमाल तरु के वर्ण से किया जा सकता है[5]। राधा यदि कंचन-वेली हैं तो कृष्ण तमाल-तरु। यह श्यामलता तरल है, मृदुल है। इसीलिए कृष्ण जलधर सदृश प्रतीत होते हैं। कृष्ण का रंग काला नहीं श्याम है, नीली आमा लिये हुए। वह नव-घन सदृश लगते हैं[6]। इस नीलामा में मरकत-मणि की द्युति प्रच्छायित है[7]। कृष्ण के वर्ण एवं द्युति की तुलना मरकत-मणि से की गयी है। वे इन्द्रनीलमणि के समान हैं[8]। कृष्ण के नाम का रहस्य ही यह है: आकर्षण के कारण तो वे 'कृष्ण' हैं ही, श्यामलता के कारण भी 'कृष्ण' हैं। 'कृष्ण' रंग का तात्त्विक दृष्टि से एक

---

१- सातकुम्भ तनु गौरी -- - ।हितचौरासी,पद सं० ६

२- गौर श्यामल अंग ---- सरस मणि नील मनों मृदुल कंचन खची।। वही,पद सं० ५०

३- पीतारुणच्छविमनन्ततडिल्लताभां ---- ।राधासुधानिधि,श्लोक २६

४- काश्मीर गौरच्छवि --- । वही, श्लोक ६८

५- तन घनस्याम तमाल लाडिले --- ।गोविन्दस्वामी; पद संग्रह,पद सं० २७७

६- नव-घन-नील-बरन, ----। सूरसागर, पद सं० २४१८

७- स्याम मरकत-मनि-महानग ---- ।वही,पद सं० २४३६

८- *---- इन्द्रनीलमनि-मुकुर कपोल --- । वही, पद सं० २४११

गहन अर्थ भी है । कृष्ण एक प्रकार से वर्णरहित हैं । वे परात्पर ब्रह्म हैं अतएव वर्ण से परे हैं । वही उनकी वास्तविकता है । जब सूर्य अस्त हो जाता है तब जो श्यामता रात्रि का रूप धारण करती है वही कृष्ण में मूर्तिमान होती है । सूर्य-प्रकाश एवं उससे उत्पन्न वर्णों में विश्वसत्ता की अभिव्यक्ति है, समाहिति अंधकार में है । कृष्ण उज्ज्वल अंधकार हैं । वे वर्णविहीन हैं किन्तु सारे वर्णों के उत्स हैं ।

(ख) लावण्य, मधुरता, सुकुमारता, द्युति, कांति आदि :

सौंदर्य के इन तत्वों का निरूपण स्त्री होने के कारण राधा किंवा अन्य कृष्ण-प्रियाओं में अधिक हुआ है, कृष्ण में कम । सूर ने अवश्य कृष्ण के सौंदर्य में इनका विपुल संकेत किया है । नंददास शास्त्रीय-दृष्टि-सम्पन्न कवि हैं, इसलिए उन्होंने सौंदर्य के इन विविध पार्श्वों का सांगोपांग चित्र प्रस्तुत किया है । नायिका 'रूपमंजरी' के वर्णन में इनका विश्लेषण किया गया है । झलमलाहट को द्युति कहते हैं जैसे शरद-चन्द्र । कान्ति की प्रतिच्छाया लावण्य है जैसे मुक्ताफल की परछाईं। रूप भूषण के अभाव में भी भूषित-सा प्रतीत होता है । जिसे देखते हुए तृप्ति का अनुभव नहीं होता वह माधुरी है । तन की ज्योति कांति है । देखने पर भी जो अनदेखा-सा लगता है वह रमणीयता कहलाता है । सारे अंगों का सुष्ठु गठन 'सुंदरता' की संज्ञा पाता है । स्पर्श में भी अस्पर्श्य रहने वाला तत्व 'मृदुता' है । अति कोमलता सुकुमारता कहलाती है[1] । सौन्दर्य के ये सारे तत्व कृष्ण-प्रेयसी रूपमंजरी में उत्कीर्ण हैं ।

राधा के सौन्दर्य में इन समस्त तत्वों का उत्कर्ष पाया जाता है । उनकी मृदुता पर सुमन न्योछावर हो जाते हैं । उनके रूप से सारा वृन्दावन जगमगाता है । तन आरसी का भी आरसी प्रतीत होता है[2] । राधा की सुकुमारता के विषय में जो कहा जाय वही थोड़ा है । वे हार का भार भी नहीं सह पातीं, इसीलिए कृष्ण उन्हें उर-हार-सा किये रहते हैं[3] । हार तो दूर किशोरी राधा दृष्टि का

----------

१- नंददास ; प्रथम भाग (रूपमंजरी) पंक्तिक्रम १५५, १६०, १६५) पृ० ८

२- सोने तें सुरंग गोरी सोधे सों सुवास अति, मृदुलाई पर वारों जेतिक सुमन री।
रूप ही को रूप जगमगत सकल बन, आरसी को आरसी लसत ऐसो तन री।।
-ध्रुवदास: ब्यालीसलीला (भजनशृंगारसतलीला) पृ० ८५

३-हारनि के भार भारी ऐसी सुकुमारी प्यारी, रसिक रँगीले लाल कीन्हीं उर हार सी।
-वही, पृ० ८५

भार भी नहीं सहन कर सकतीं, कृष्ण उन्हें भरपूर दृष्टि से देखने में संकोच करते हैं।[1] रसिक कृष्ण सुकुमारी प्रियतमा को छूते नहीं, मन के करों द्वारा छूने से भी डरते हैं। उन पर प्राणों की छाया किये रहते हैं। रीझ रीझ कर दूर ही से पैरों पड़ते हैं।[2] सुकुमार राधा के तन में छाण छाण माधुरी की तरंगें उपजती हुई रोम रोम को शोभा प्रदान करती हैं।[3] शोभा और माधुर्य ही नहीं है उनमें, रोम-रोम से ऐसी कांति जगमगाती है कि मोहन पर भी मोहनी छा जाती है।[4] और दीप्ति उसके कारण कुंज में राधा फ़ानूस-सी दिखाई पड़ती हैं।[5] राधा के अंगों से रूप तत्व की निरन्तर वर्षा होती रहती है। अहर्निशि उनका अद्भुत रूप-जल एकरस बरसता रहता है, फिर भी तृषित प्रियतम पपीहा बने रहते हैं, उन्हें तृप्ति नहीं मिलती; वे प्रिया-मुख की ओर देखते ही रहते हैं।[6] आराध्या राधिका में सौंदर्य के सारे तत्व मूर्तिमान हैं।

कृष्ण की मुग्ध कमनीय किशोर मूर्ति में भी सौंदर्य की यह सारी छटा पाई जाती है। वे जलधर के समान सुकुमार हैं, नील कमल सदृश मृदु। माधुर्य और रमणीयता के तो वे अवतार ही हैं। इसलिए उन्हें देख कर कभी तृप्ति का अनुभव नहीं होता। उनका माधुर्य अभिभूत कर लेता है।[7] कृष्ण का आनन माधुर्य में मग्न है। वे माधुर्य के

---

१- डीठिहू को भार जानि देखत न डीठि भरि, ऐसी सुकुमारी नैन प्रानहू ते प्यारी है।
ध्रुवदास: ब्यालीसलीला ~~(रूपमंजरी)~~
(भजनशृंगारसत लीला) पृ०८८

२- छुवत न रसिक रँगीलो लाल प्यारी जू को मनहूँ के करनि सौं छुवत डरत है।
प्रेम की नौलासी प्यारी सहज ही सुकुमारी, प्रानन की छाया तिन ऊपर करत हैं।।
- - - - - - - - - - - - - - - - - - - - - -
अति ही आसक्त ताकी हित ध्रुव यहै गति, रीझि रीझि दूरिही तैं पाइन परत है।
वही, ~~ध्रुवदास: ब्यालीसलीला (भजन द्वितीय शृंखला लीला)~~ पृ०९६

३- माधुरी तरंग रंग उपजत छिन छिन, रोम रोम प्रति शोभा रही है लुभाइ कै।
~~-कवि~~, वही (भजन तृतीय शृंखला लीला) पृ०१०६

४- रोम रोम रूप कांति पानिप जगमगाति, मोहनी कै देत आवै मोहन को मोहनी।
-वही ~~ब्यालीस लीला~~ (हित शृंगारलीला) पृ० १२२

५- रूप की दीपत तैं ध्रुव कुंज फनूस सी ह्वै रही गौ उर आई। वही ~~ब्यालीस लीला~~ (भजन-द्वितीय शृंखलालीला) पृ० ६२

६- बरषत अद्भुत रूप जल, एकहिं रस निशि भोर।
तृषित पपीहा तऊ पिय, चितवत मुख की ओर।। ~~ब्यालीस लीला~~ (हितशृंगारलीला) पृ० १२२

वारिधि है जिसमें मद की तरंगें उठ रही हैं[1]। मद के साथ-साथ उनमें लावण्य की अमृतवीचियां भी हिलोरें ले रही हैं[2]। कृष्ण की द्युति ने इन्द्र-नीलमणि की आभा को धारण कर रखा है । और कांति !— उसी के कारण कपोल नील-दर्पण से प्रतीत होते हैं। सौंदर्य के सारे उपकरणों को अपने में समाहित करने के कारण ही परब्रह्म "कृष्ण" हुए, आकर्षक बने ।

(ii) प्रसाधनजनितसौंदर्य

राधा और कृष्ण के नैसर्गिक रूप पर भक्तकवियों की दृष्टि जैसे मुग्ध हो उठीहै, उनके अभिमंडित सौंदर्य पर वैसे चकित है । सौंदर्य की नैसर्गिक छटा को विभिन्न प्रसाधनों से अलंकृत करके भक्तकवियों ने प्रस्तुत किया है । प्रसाधन के सभी उपकरणों पर उनकी स्वाभाविक अनुरक्ति है। कवियों की शृंगार-प्रियता सौन्दर्य की नयी-नयी सज्जा में रुचि लेती प्रतीत होती है ।वे मात्र राधाकृष्ण की मूर्ति नहीं आंकना चाहते, उनके विशालतर सत्य को जीवन के सूत्रों में उतारना चाहते हैं । राधाकृष्ण का दिव्य विग्रह सौन्दर्य के सभी प्रसाधन को धारण करके लीला के क्षेत्र में अवतीर्ण हुआ है । अंजन हो या चन्दन, वस्त्र हो या आभूषण,—सभी कुछ उनके दिव्य शरीर पर चढ़ कर अपनी सार्थकता पा लेता है । जहां निराकार और निर्गुण की साधना ने सृष्टि के सारे प्रिय पदार्थों से अपनी आंखें बन्द कर रखी थीं, वहां साकार और सगुण की रूपासक्ति और गुणोपासना ने सारे प्रियकर तत्वों से अपनी गहरी अनुरक्ति प्रकट की । इस आसक्ति में भक्त-कवियों को बहक जाने का अंदेशा भी नहीं था, क्योंकि वे उस परम मन:चेतना में अंतर्लीन थे जिसे लीला या रस कहते हैं, और लीला में सुन्दरता का कोई भी उपादान अग्राह्य नहीं है ।

---

शेष- ७-... माधुर्यमग्नाननं,----- कृष्णकर्णामृतम्, श्लोक ४

१- माधुर्यवारिधिमदाम्बुतरंगभंगी----- वही, श्लोक १४

२- लावण्यामृतवीचिलोलितदृशं ---- ।वही, श्लोक ३

अस्तु, भक्तिकाल के कृष्णकाव्य में हम देखते हैं कि राधा-कृष्ण की रूपसज्जा में विविध सौन्दर्य-उपकरणों का उपयोग किया गया है ; जैसे-आलेपन, मंडन(काजल, बिन्दी, तिलक आदि) आभूषण और वस्त्र ।

आलेपन :- शरीर को आकर्षक एवं सुगंधित करने के लिए नाना प्रकार के द्रव्यों का आलेप किया जाता था । जिन सुगन्धित द्रव्यों से कृष्ण एवं गोपियों की देह चर्चित होती है । उन द्रव्यों में प्रमुख हैं - चन्दन, कस्तूरी, कुंकुम, कर्पूर, सुगन्धित तैल व इत्र ।

(१) चन्दन :- देह को सुरभित करने में पवित्र और शीतल चन्दन सबसे अधिक सहायक हुआ है । चन्दन के साथ घुलमिल कर अन्य द्रव्य प्राय: नहीं आये हैं, वह अकेला ही राधाकृष्ण की दिव्य देह की पवित्रता को प्रसरित करने में समर्थ है । यह सभी कवियों का प्रिय आलेपन रहा है । कृष्ण की विशाल भुजाएं चन्दन से चर्चित हैं[१] । भुजायें ही नहीं, उनका समग्र तन चन्दन से चर्चित है । नव-घन-नील-वर्ण के ऊपर इसी का खौर है[२] । वे अंग पर मात्र चन्दन ही लगाये रहते हैं[३] । यह चन्दन अत्यन्त मोहक सुगन्ध से भरा हुआ होगा क्योंकि वह नया है[४] ।

चन्दन नीलवर्ण को वैपरीत्य (contrast) की छवि (contrast) प्रदान करता है पर कनकवर्णी राधा के तन से मिल कर जैसे उसी में समाहित हो जाता है । कनक की छवि पर मलयज का आलेपन देखते ही बनता है[५], सोने में सुगन्धि की कहावत चरितार्थ हो जाती है ।

---

१- भुजविशाल चन्दन सौं चर्चित, सूरसागर, पद सं० १८२२

२- नवघन नील बरन, ताऊ पर खौरि कियौ तनु चंदन । वही, पद सं० २४१८

३- जैसेंनी माल अंग चन्दन ही दीनी ।। गोविन्दस्वामी: पदसंग्रह, पद सं० ३८३
~~३- भुजविशाल चन्दन सौं तन चर्चित वही, पद सं० १८२२~~

४- मृगमद तिलक रुचिर बनमाला तनु चर्चित नव चंदनु । चतुर्भुजदास: पद संग्रह, पद सं० १०६

५- कनक-छबि तन मलय-लेपन, निरखि भामिनि-अंग । सूरसागर, पद सं० १६९९

~~सूरसागर, पद सं० १६९९~~

मानव क्या, अवसर पर गायों को भी चन्दन से मण्डित किया गया है[1]।

(२) कस्तूरी :- कृष्ण के तन पर चन्दन चढ़ कर सार्थक हुआ है तो राधा के तन पर कस्तूरी। स्त्री के आलेपन में कस्तूरी को विशेषरूप से स्थान मिला है। राधा की सखियों की यह कातर अभीप्सा है कि कब वे राधा की कुच-तटी-चर्चित कस्तूरी से पंकिल यमुना के जल में नहा नहा करके अपने कुदेह जनित मल को त्याग कर निर्मल होंगी[2]? कस्तूरी का आलेपन अधिकतर कुच को ही मण्डित करने के लिए प्रस्तुत हुआ है। कृष्ण के नेत्र राधा के कानों में कंज, नेत्रों में अंजन तथा कुच के मध्य मृगमद होकर भी नहीं समा पाते[3]।

(३) कुंकुम :- कस्तूरी के साथ ही पुष्प-पराग की (केशर) कुंकुम भी कृष्ण-प्रिया की देह को अनंगरंग से भर देती है। श्याम के अंग पर चंदन की आभा रहती है और राधा के अंग पर केशर की[4]। वस्तु, मलयज और कुंकुम मिल कर यमुना में एक रंग हो जाते हैं। श्रीराधा के कुच कुंकुम से रंजित रहते हैं[5]। प्रिया की ही नहीं कृष्ण की उदार देह भी कुंकुम से चर्चित रहती है[6]।

------------------

१- चंदन सकल धेनु तन मंडित ----। हितहरिवंश : स्फुटवाणी; पद सं० ११

२- कालिन्दी सलिले च तत्कुच तटी कस्तूरिका पंकिले।
स्नायं स्नायमहो कुदेहजमलं जह्यां कदा निर्मल: ।।
-- राधासुधानिधि (हितहरिवंश) श्लोक, ५६

३- श्रुति पर कंज, दृगंजन, कुच बिच मृगमद ह्वै न समात।
-हितहरिवंश : हितचौरासी; पद सं० ६०

४- स्याम अंग चंदन की आभा, नागरि केसरि अंग।
मलयज-पंकज कुंकुमा मिलकै, जल जमुना इक रंग ।। सूरसागर, पद सं० १७८०

५- कुच कुंकुम रंजित मालावलि सुरत नाथ श्रीश्याम धाम घर।
हित चौरासी ~~हितचौरासी~~; पद सं० ५

६- बिहरत बिपिन बिहार, उदार, नवल नँद-नंदन।
नवकुंकुम, घनसार, चारु चर्चित तन चंदन ।। -नंददास: प्रथम भाग (रासपंचाध्यायी)
पृ० १६५

(४) कपूर :- चन्दन और कस्तूरी की प्रधानता होते हुए भी कपूर की शीतल सुगन्धि को कवियों ने राधा-कृष्ण के आलेपन में महत्वपूर्ण स्थान दिया है। चंदन के साथ कृष्ण की देह कपूर से भी चर्चित रहती है[१]। पान में चर्चित कपूर की शीतलता के कारण यदि राधा के कपोलों पर पुलक उत्पन्न हो सकता है, तो समग्र आलेपन से कितना पुलक उत्पन्न नहीं होगा[२]! कभी-कभी राधा और कृष्ण के अंग पर चंदन के साथ-साथ घनसार चर्चित किया जाता है[३]।

कपूर का उपयोग न केवल शरीर पर है, वरन् मुख को सुवासित करने के लिए भी किया गया है; कभी वह ताम्बूल में डाला जाता है, कभी आचमन के जल में। ग्रीष्म ऋतु में अरगजा का आलेपन भी राधा-कृष्ण की देह पर लगाया जाता है[४]। इन सब आलेपनों की कीच-सी मची रहती है[५]। मचे भी क्यों नहीं, वृन्दावन में सहज वसन्त जो रहता है[६]! ये सुगन्धित सामग्रियां वहां बहुलता से नित्य पाई जाती हैं। ब्रज की सृष्टि ही सौरभ से मादक है।

(५) सुगन्धित तैल, इत्र :- चन्दन आदि स्वाभाविक सुगन्धियों के अतिरिक्त कुछ कवियों ने राधा-कृष्ण के शृंगार में सुगन्धित तेल और फुलेल को भी स्थान दिया है। रंगभीने कृष्ण जब बन्ना बनाये जाते हैं तब उन्हें तेल और फुलेल भी लगाया जाता है[७]। ~~और केशर के नीर से नहलाया जाता है और कुमकुमा का अंगराग लगाया जाता है~~[८]।

---

१-नन्ददास: प्रथम भाग (रासपंचाध्यायी), पृ० १६५

२- राधासुधानिधि, श्लोक, १५५

३- घसि चंदन घनसार सुहृदनी करि अरचन नरवै पिय प्यारी। --हरिव्यास देवाचार्य: महावाणी:उत्साहसुख, पद सं० ६०

४- अरगजा अंग लगाइ कपूर जल अँचाए- गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० १६४

५- मृगज, कपूर, कुमकुमा, कुंकुम-कीच, अगर, दिस धूप॥ -भक्तकवि व्यासजी: वाणी, पद सं० ३७६

६- सहज, मृगज, मलयज, कुंकुम, कर्पूर, सुगन्ध, लवंग।
'व्यास' सहज विधु सरद बसंत, बिपिन ब्रज बारि विहंग।। -वही, ~~व्यासवाणी~~ पद सं० ३८३

७- रंगभीने को बन्ना बनावौ री; सब मंगल मोद बढ़ावौ री।
सुख तेल फुलेल लगावौ री; बहु बाजे विविध बजावौ री।
उबटना अंग उबटावौ री, केसरि के नीर न्हवावौ री।। -महावाणी: उत्साहसुख, पद सं० १४१

~~८- कोउक कुमकुमा धोरि अंगराग लावै- वही, पद सं० १४२~~

वसन्त के खेल में कुंमकुम,का गुलाल मुरका जाता है और चौवा लिपटाया जाता है ;कृष्ण के दोनों गालों पर चन्दन लगाया जाता है[1]। ये सारी सुगन्धियां उन पर बरसा दी जाती हैं ।केसर की छींटे,चन्दन-रज श्यामल तन पर सुशोभित हो जाती हैं, बीच -बीच चौवा लिपटा रहता है,—आलेपन की इस विचित्र चित्रमयता के लिये कवि को कोई उपमा नहीं सूफती[2]।

## मंडन

सुगन्धित द्रव्यों से तन को चर्चित करके सौन्दर्य के विग्रह को सूक्ष्म धरातल पर उठा दिया गया है, तथा भिन्न भिन्न वस्तुओं से मंडित करके उस सौन्दर्य-दृश्य को चित्रात्मक बना दिया गया है। भूषाण और वस्त्र के अतिरिक्त अन्य रम्य प्रसाधन भी चुने गये हैं जो कृष्ण और राधा की कमनीय छवि को और अधिक चित्ताकर्षक बना देते हैं। विरह में मंडन के अभाव में गोपियों का सौन्दर्य तापसी लगता है,और मिलन की स्वाभाविक प्रफुल्लता में मंडन चार चांद लगा देता है। कृष्ण का पुरुषोचित सौन्दर्य भी अभिमंडित कर के वैचित्र्य-सम्पन्न और कांत बनाया गया है।

श्रीकृष्ण का मंडन

कृष्ण के मंडन में मोर-चन्द्रिका ,पुष्प,धातुचित्र और मालाओं का उपयोग किया गया है।

(१) मोरचन्द्रिका : बृजवासी कृष्ण के शीर्ष-स्थान पर मोरचन्द्रिका विराजित है। यह उनके लावण्यमय सौन्दर्य के ऊपर फहरा रही है। मयूर जैसे सुन्दरतम पक्षी के पंख को अपने शीश पर मूर्धन्य स्थान देकर कृष्ण ने सौन्दर्य की विजय-पताका फहरा रखी है। मोर-चन्द्रिका का यह सुकुमार मुकुट ही उनके द्वारिकावासी,मथुरावासी रूप से पृथक् वृन्दावन वासी रूप की स्वच्छन्द और उन्मुक्त जीवनलीला का संदेश वहन करता है।

---

१- कुंकुम भरि भरि मुरकत गुलाल।
  लै लपटावत चौवा रसाल॥
    चंदन चरचत दुहूँ गाल।
    रही पाग ढरकि वरच माल॥चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं० ७५

२- केसरि छींट रुचिर चंदन-रज स्याम सुभग तन सोहै।
  बीच-बीच चौवा लपटानों उपमा कों ह्यां को है ।।- वही, पद सं० ६६

यह चन्द्रिका नये पंखों की बनी है। वे इसी का मुकुट लगा कर सुरभियों के संग बन से पुनरागमन करते हैं।[१] इसकी कोमल ,रोमिल पांखे उनके शीश पर फहराती रहती हैं।[२] मोरचन्द्रिका में चित्रविचित्र रंगों का मेल रहता है, भक्त-कवि उस पर न जाने कितने इन्द्र-धनुषों को न्योछावर कर डालने के लिए उत्सुक हो जाता है[3]। उसके नयनानुरंजनकारी वर्ण-वैचित्र्य से ब्रजनारियां हर्षोन्मत्त हो थकित हो जाती हैं। जब वे नागरी नारियां कृष्णा के रूप को निरखती हैं तब उस मोर-मुकुट पर उनका मन लटक जाता है, सुलझ नहीं पाता। वे बार बार उसको देखती हैं, और देखते-देखते थक जाती हैं , पर नेत्र उसके सौंदर्य पर ठहर ही नहीं पाते। किसी को ऐसा लगता है मानो मरकत-मणि के पर्वत -शिखर पर जलधर देखकर मोर आनन्दमय नृत्य करने लगा हो, और किसी को ऐसा प्रतीत होता है मानों गगन में सुरचाप प्रकाशित हो उठा हो[४]।

---------------

१- नंदनंदन सुरभी संग आवत बने ।
केकी नवचन्द्रिका मुकुट सिर पर धर्यो --- गोविन्दस्वामी, पद संग्रह, पद सं०३७८

२- सीस टिपारो फहरात बरहा चंद ----- वही, पद संग्रह, पद सं०४३४

३- मुकुट सीस सिखंड सोहै, निरखि रहीं ब्रजनारि ।
कोटि सुर-कोदंड-आभा, भिरकि डारैं वारि ।।

~~सूरसागर, पद सं० २४३७~~

४- निरखत रूप नागरि नारि ।
मुकुट पर मन अटकि लटक्यौ, जात नहिं निरुवारि ।।
स्याम तन की झलक, आभा चन्द्रिका झलकाई ।
बार बार बिलोकि थकि रही, नैन नहिं ठहराइ ।।
स्याम मरकत-मनि-महानग सिखा निरखत मोर ।
देखि जलधर हरष उर मैं, नहीं आनन्द थोर ।।
कोउ कहति सुरचाप मानो, गगन भयौ प्रकास ।
थकित ब्रजललना जहाँ तहँ, हरष कबहुँ उदास ।। -सूरसागर , पद सं० २४३६

(२) केश-पुष्प :

कृष्ण-काव्य में राधा की वेणी का जिस प्रकार फूलों से शृंगार किया गया है उसी प्रकार कृष्ण के कुंचित केशों का भी पुष्प-शृंगार किया गया है ।

उनकी अलकावलि में कुसुम ग्रथित है, जिन पर लटकते हुए मधुप अवतंस पर मंडरा रहे हैं[१]। कभी चम्पककली, तो कभी कुंदकली से केशों की शोभा बढ़ाई जाती है । यों तो कृष्ण की स्निग्ध और निविड़ अलकावली की अपनी ही अति शोभा है, पर बीच-बीच उसमें चम्पकली पिरो कर कुंतल-छवि को और भी बढ़ा दिया गया है[२]। चम्पकली पिरोई ही नहीं जाती, उलझा भी दी जाती है । उसकी इस उलझी शोभा का अपना अलग आकर्षण है[३]। यों, सामान्यतया पुष्पों के सुग्रंथन से ही सुन्दर केशों का सौंदर्य निखारा गया है—कुन्दकली को अच्छी तरह गूंथ कर[४]। कभी-कभी तो यह ग्रन्थन उनके अलकों पर कुसुम-स्तवक उपस्थित कर देता है[५]।

केशों में ही पुष्पों को नहीं गूंथा गया है, पाग के चारों ओर नाना वर्ण के सुमन मंडलाकार छाये गये हैं । उस की अपूर्व शोभा को देख कर ऐसा प्रतीत होता है[६] मानो स्वयं कामदेव अपने पुष्प-धन्वा को लेकर बन, बाग में फूलों की वर्षा कर रहा हो।

(३) भाल-तिलक :

तिलक से कृष्ण के भाल की शोभा निखर उठती है । उनके सुदीप्त भाल पर तिलक अंकित किया जाता है,—कभी केशर से, कभी मृगमद किंवा कस्तूरी से । कस्तूरी का तिलक उनके ललित मस्तक को अत्यन्त 'रसाल' बना देता है[७]। केशर का तिलक भी उनके भाल पर

---

१- ग्रथित कुसुम अलकावलि घुमत मधुप अवतंसनि लटकत—।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ४३५

२- स्निग्ध निबिड़ अलकावलि अति छवि बिच बिच चंपकली पोहनी। वही, पद सं० ४२७

३- स्निग्ध अलक बिच बिच राखी चंपकली अरुझाई॥ वही, पद सं० ३६४

४- सुन्दर कर कैसन बिच राखी सुग्रथित कुंद कली ।। वही , पद सं० ३१०

५- कुटिल गोरज अलक ग्रंथित कुसुम स्तबक — वही, पद सं० ४३६

६- कुंचित केस मयूर चन्द्रिका मंडल सुमन सुपाग ।
मानहु मदन धनुष सर लीन्हें बरषत है बन बाग ।।सूरसागर, पद सं० २३६५

७- (अ)तिलक, मृगमद-ललित भाल राजै ।-गोविन्दस्वामी :पद संग्रह, पद सं० ४३६
(आ)मकर कुंडल, तिलक भाल, कस्तूरी अति रसाल,---- चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं०२८७

उतनी ही शोभा देता है[1]। बल्कि मीराबाई तो यहां तक कहती है कि कृष्ण के भाल पर केसर का तिलक तीनों लोक को मोहित कर लेता है[2]। कभी-कभी कस्तूरी और चन्दन को मिलाकर रुचिर तिलक बनाया जाता है[3]। तिलक चाहे जिससे बना हो, वह हरि के विशाल भाल-पट्ट पर उसी प्रकार शोभित होता है, जिस प्रकार राधिका के भाल पर रोली[4]।

तिलक से उन्नत, विशाल भाल की गरिमा प्रस्फुटित हो उठती है। उसमें लालित्य और रुचिरता आ जाती है।

(४) धातुचित्र :

कृष्ण की देह पर चन्दन या कस्तूरी की खौर के अतिरिक्त बनज धातुओं के चित्र भी अंकित रहते हैं[5]। उनका 'तनु धातु-विचित्रित' रहता है[6]। उनके श्याम अंग पर बनज धातुयें आदि विचित्र शोभा उत्कीर्ण करती हैं।

जिस प्रकार चंदनादि से शरीर पर चित्र अंकित किये जाते हैं उसी प्रकार बन की कुछ धातुओं से भी चित्र बनाये जाते हैं। कदाचित् कुछ विशेष रंगीन द्रव इसके हेतु संकलित किये जाते रहे हों।

(५) मालायें :

कृष्ण के वक्षस्थल पर मोतियों की मालायें तो विराजित रहती ही हैं, उनके अतिरिक्त भांति-भांति के पुष्पों की कोमल मालायें भी उनके कोमल तन को मंडित किये रहती हैं। मालाओं में सबसे विशिष्ट है 'वैजयन्ती माल'। कृष्ण के चन्दनयुक्त देह पर

---

१-केसरि तिलक ललन सिर राजै।-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ४३७

२- केसर को तिलक भाल, तीन लोक मोहै।--मीराबाई की पदावली, पद सं० ६

३- रुचिर कस्तूरि चन्दन तिलक भाल को। --हितहरिवंश:स्फुटवाणी, पद सं०१३

४- भाल विशाल तिलक हरि, कामिनि चिकुर चन्द्र बिच रोरी।-हितचौरासी, पदसं०६

५- हितहरिवंश : हित चौरासी, पद सं० ६३

६- बनज धातु अति विचित्र सोहैं स्याम अंग। -- [illegible]स्वामी : पद संग्रह, पद सं० ३२८

वैजयन्ती माला विराजमान है[१]। यह पंचरंगी पुष्पों की जानु पर्यन्त माला होती है। उनकी अन्य मालाओं में यह सबसे विशिष्ट है। इसीलिए मीराबाई उस नन्दलाल को अपने नयनों में बसाना चाहती हैं जिसके अधरों पर मुरली राज करती है, और उर पर बैजयन्ती माल[२]।

गुंजा की माला भी कृष्ण के कलेवर को सुशोभित करने वाली मालाओं में से एक है[३]।

इसके अतिरिक्त कमलों की माला उनके उर पर सुशोभित होती है। नील तन पर श्वेत कमलों की माला को देख कर ऐसा प्रतीत होता है मानों नव-घन के बीच बगपंक्ति हो[४]। कभी-कभी मंदार का हार भी विराजमान रहता है[५]।

सबसे लम्बी माला बन के नाना फूलों से बनी होती है जिसे 'बनमाला' कहा गया है। कृष्ण के विशाल हृदय पर पीली, हरी, श्वेत, अरुण पुष्पों से गुंथी गई रंगबिरंगी बनमाला ऐसे विराजित होती है जैसे नभ-मंडल में इन्द्रधनुष प्रकट हो उठा हो[६]। यह बनमाला कृष्ण के चरणों तक पहुंची रहती है। चित्र विचित्र फूलों की इतनी लम्बी छटा को देख कर कभी-कभी ऐसा लगने लगता है जैसे कि तमाल के वृक्ष पर पुष्प-संभार से लदी कोई लता प्रफुल्लित होकर चढ़ गई हो[७]।

------------

१- बैजन्ती माल अंग चंदन ही दीने। -गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ३८३

२- बसो मेरे नैनन में नँदलाल।

-----------------

अधर सुधारस मुरली राजति, उर बैजन्ती माल। -मीराबाई की पदावली, पद सं० ३

३- कहि न सकत श्रृंगार हार के अरु गुंजा बनमाल की। -चतुर्भुजदास: पद संग्रह, पद सं० १६४

४- मोर मुकुट, स्रवननि मनि कुंडल, जलज माल उर भ्राजत।

सुन्दर सुभग स्याम तन नव घन, बिच बग पाँति बिराजत।। -सूरसागर, पद सं० २३७२

५- उर पर मंदार हार, मुक्तालर वर सुढार, -हितहरिवंश: स्फुटवाणी, पद सं० २२

६- पीत, हरित, सित, अरुन, माल बन, राजति, हृदय बिसाल (री)।

मानहुँ इन्द्रधनुष नभ मंडल, प्रगट भयौ तिहिं काल (री)। -सूरसागर, पद सं० २४२५

७- चरन कमल अवलंबित राजति बनमाल।

प्रफुलित ह्वै लता मनौं चढ़ीं तरु तमाल।। सूरसागर, पद सं० २४४२

इन थोड़े से उपकरणों के अतिरिक्त श्रीकृष्ण के मंडन में अन्य वस्तुओं का नाम प्राय: नहीं लिया गया है । मण्डन की विपुलता स्त्री-प्रसाधन के सन्दर्भ में पाई जाती है । गोपियां और राधा को भक्त-कवियों ने जी भर कर सजाया है । स्त्रियों के सौंदर्य-वर्णन में सहायक किसी भी सामग्री को भुलाया नहीं गया है, सारी सामग्री उनके मंडन की सेवा में नियोजित की गई है ।

श्रीराधा(गोपियों)का मंडन :

स्त्री होने के कारण राधा किंवा गोपियों का आपादमस्तक अभिमंडित सौंदर्यांकन किया गया है । केश से लेकर चरण तक विविध शृंगार से अनुरंजित हैं वे । वेणी,सीमंत, भाल,नेत्र,अधर,कपोल,उरोज,हाथ,पैर-- सब स्थलों में मंडन की विविध सामग्रियों का उपयोग किया गया है ।

राधा का उबटन अत्यन्त सुगंधित द्रव्यों से बनाया जाता है । वे सौरभ से सुकुमार तन को उबटती हैं[१] । तदनन्तर स्नान करके जब वे स्वयं अथवा उनकी सखियां उनका शृंगार करती हैं तब मंडन की सारी सामग्री कृतकार्य होती है ।

(१) केश-(सुगन्धि,पुष्प):

राधा के केशों को भी चंपकली से गुम्फित किया जाता है , और डोरी से वेणी बांधी जाती है[२] ।केशसज्जा में चम्पकली को विशेष स्थान प्राप्त है ।

श्रीकृष्ण स्वयं अपने मृदुल करों से राधा का वेणी-गुम्फन करते हैं । उनके घने चिकुर की वेणी में वे नाना रंग के कुसुम गुम्फित करते हैं : सुगन्धित चंपक,बकुल, गुलाब और निवाड़ी उसमें शामिल हैं[३] ।

---

१- सौरभ सौं तन उबटि कै, मंजन कियौ सुकुँवारि । २। ध्रुवदास: ब्यालीस लीला; पृ०२१६

२- चिकुरनि चंपकली गुहि बैनी ,डोरी रोरी माँग सँवारी ।

-भक्तकवि व्यास जी:वाणी ; पद सं० ३६८

३- घन चय चिकुर कुसुम नाना रँग ~~ग्रथित मुकुल कर चंपक बकुल गुलाब निवारि~~ ।।
ग्रथित मृदुल करे चंपक बकुल निवारी ।

-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह ; पद सं० ३९९

विविध पुष्प अपना सौरम और रंग की छटा लेकर कबरी-ग्रन्थन में उपस्थित होते हैं । किन्तु मुक्तकेशों की अपनी अलग शोभा होती है ,वे फुलेल से सिक्त सौरम का मादक वातावरण बिखेरते हैं ।[1] छूटे हुये, खुले हुये राधा के सुगन्धित केश कृष्ण का मन हर लेते हैं ।

राधा के घने काले कुन्तल किसी भी दशा में हों-निर्बन्ध या ग्रथित-पुष्पों के सौरम और महकते तैल की सुगन्धि से सदा सुवासित रहते हैं ।

(२) सीमंत(सिन्दूर):

राधा के केशों की शोभा सीमंत पर विराजित सिन्दूर-रेखा से द्विगुणित हो जाती है । सिन्दूर से उनकी मांग संवारी गई है ।[2] वह कवि को सरस पनाले की तरह प्रवाहित होता प्रतीत होता है[3]। सौभाग्य का सूचक और अनुराग का प्रकाशक होने के कारण भारतीय नारी के शृंगार में सिन्दूर द्वारा मांग मण्डित करने की विशेष प्रथा रही है । उसे 'सरस पनारी' कह कर भक्तकवि व्यास जी ने उसकी इसी विशेषता को इंगित किया है ।

(३) भाल-(तिलक-विन्दु):

पुरुषों के भाल पर लम्बा तिलक अंकित करने की प्रथा रही है और स्त्रियों के भाल पर बिन्दु । राधा के मस्तक पर तिलक-बिन्दु की रचना कई वस्तुओं से की जाती है,-जैसे रोरी,कुंकुम,मृगमद,चन्दन आदि । चंदन या मृगमद का तिलक-विन्दु राधा के ललाट पर इन्दु की मांति सुशोभित होता है[4]।

---

१- सगबगे केश फुलेल में छूटे अधिक छबि देत ।--ध्रुवदास :ब्यालीस लीला, पृ० १२१

२- गूंथित अलक, तिलक कृत सुन्दर, सैंदुर मांग सँवारी ।-हितचौरासी,पद सं० ४५

३- चिकुरनि चंपकलिन की रचना, सैंदुर सरस पनारी ।।-भक्तकवि व्यासजी:वाणी,पद सं०३७०

४- (अ) चंदन-विन्दु ललाट इंदु सम, अलकनि किरनि प्रसारे ॥३६६।।

(आ)मृगज बिन्दुजुत, तिलक इंदु छबि, फलक अलक,मनहु अलिनारी।।३६८॥

- भक्तकवि व्यास जी : वाणी , पद सं० ३६६,३६८

याँ सिन्दूर अथवा रोली का बिन्दु उनके माल की विशेष शोमा है ।[1]

लाल बिन्दी का महत्त्व अनुरागमूलक है, उसे देख कर कृष्ण द्रुम-डाल टेके हुए ठिठक जाते हैं[2] । उसकी छवि को देख कर मति की गति भी मूक हो जाती है । राधा के गोरे ललाट पर लाल दुर्क टटके बिन्दु को देख कर ऐसा लगता है जैसे सखियों ने बन्धूक के पुष्प से विधु की पूजा की हो[3] ।

गोरे ललाट की शोमा लाल बिन्दु से निखर उठती है, परश्याम बिन्दु से उसका एक दूसरे ही तरह का माव हो जाता है । गौर माल पर श्याम बिन्दी से ऐसा प्रतीत होने लगता है मानो सुधाकर पर स्वयं शृंगार प्रकट हो गया हो[4] ।

मृगमद या चन्दन की आमा हेमांगी राधा के स्वर्ण ललाट से मिल कर एकाकार हो जाती है किन्तु अपने मीने सौरम से उत्कीर्ण रहती है । अरुण बिन्दु स्वर्णाम की मूमिका में सुदीप्त हो जाता है, और श्याम विरोधामास में शोमा पाता है ।

(४) नैत्र-अंजन :

कज्जल या अंजन से रंजित होकर नेत्रों की शोमा द्विगुणित हो जाती है । नेत्रों में अंजन की रेखा बहुत न्यारी लगती है[5] । राधा के नैत्र ही अंजनयुक्त-से हैं, मृगज के नैत्र

---

१- (क)कामिनि चिकुर चन्द बिच रोरी ।-हितहरिवंश:हितचौरासी,पद सं० ६

(ख)सेंदुर तिलक तँबोल छुटिला बने बिसेख।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं० ८०

२- बेंदी लाल नथ सोहै बन्यो मोती मन मोहै,

बस भये पिय सुधि देह की बिसारी है ।

गहे द्रुम डारी एक रहि गयी ताकी टेक,

ऐसे वेस जब ते किशोरी जू निहारी है ।।-ध्रुवदास:ब्यालीस लीला,पृ० ७७१

३- निरखि अरुन बेंदी, छबिहिं, मति की गति मइ मूक ।

मानो बिधु पूज्यो सखिन, आनि फूल बन्धूक ।। वही, पृ० १११

४- बेंदी श्याम सुहावनी, शोभित गौर लिलार ।

प्रगट सुधाकर पर भयो, मनो रूप शृंगार ।।- वही, पृ० १२१

५- ---- नैननि अंजन-रेख अन्यारी ।- भक्तकवि व्यास जी : वाणी, पद सं० ३६८

~~भक्तकवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ३६८~~

से लगते हैं । अंजन की रुचिर रेखा उन नेत्रों को अधिक शोभावान कर देती है[1] । चंचल नैन-सरोज में भौंरों की श्यामता का अपहरण करने वाली अंजनरेखा, मनोज के बाणों की वर्षा करती है[2] । उस अनियारे काजर की रेखा के नैन-शर से कृष्ण विथकित, चकित और बलहीन हो जाते हैं, यहां तक कि वे तड़प कर गिर पड़ते हैं[3] । सलज्ज सुरंग विशाल नेत्रों में अंजन की रेखा बड़ी 'अनियारी' लगती है[4] । यह अंजन सुच्चिक्कन है[5] ।

अंजन या कज्जल नेत्रों को श्यामल आभा से आपूर करके उसे मृगनयन का सौन्दर्य प्रदान करते हैं । इसके रुचिर रेखा को अंकित करके उनकी चितवन को विलक्षणता प्रदान की जाती है ।

(५) अधर-६ ताम्बूल :

बन्धूक और विद्रुमके समान राधा के अधर ताम्बूल राग से भी रंजित किये जाते हैं । सुकुमारी राधा के मुख में भी पानों की पीक पर विचार करने में ध्रुवदास अपने को असमर्थ पाने लगते हैं[6] । मुखमेंतांबूल की अरुणाई सुहाग की सहज झलक है, ऐसा लगता है मानों राधा के मुखकमल के मध्य से अनुराग प्रगट हो गया हो[7] । इसलिए, सहचरी की यह कामना रहती है कि वह राधा के लिए नव-कर्पूर और लवंग युक्त ताम्बूल का सम्पुट वहन करे[8] ।

---

१- मृगज समान नैन अंजन जुत, रुचिर रेख अनुसारी। हितचौरासी, पद सं० ४५

२- काम कमान-समान भौंह दोउ, चंचल नैन सरोज ।
   अलि -गंजन अंजन-रेखा दै, बरषात बान मनोज।। -सूरसागर, पद सं० १६७३

३- अनियारे नैन सर बेध्यौ मन प्रीतम को, बिथकित चकित रहत बल हीने हैं ।
   काजर की रेख जहां रही फवि निसि रैन तरफ गिरत सखी अंक भरि लीने हैं।।
   -ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० ८४

३- सुलज्ज सुरंग सुनैन बिशालनि सोभित अंजन रेख अनियारी ॥- वही, पृ० ८५

४- लोइन अंक बिशाल सचिक्कन अंजनि की छबि प्रानन मोहै।- वही, पृ० ८८

५- काजर की रेख में जहां पानन की पीक भारी, और सुकुमारताई कैसे के बिचारिये। वही, पृ०८४

६- मुख तंबोल की अरुनई, झलकनि सहज सुहाग।
   मनों कमल के मध्य तें, प्रगट भयो अनुराग ।। -वही , पृ० २१६

७- सद्गन्ध माल्य नवचन्द्र लवंग संग
   ताम्बूल सम्पुटमधीश्वरि मां वहन्तीम्।। हितहरिवंश: राधासुधानिधि, श्लोक, ४३

(६) पत्रावली :

कस्तूरी अथवा चन्दन से चर्चित देह के विशिष्ट अंगों—जैसे कुच, कपोल—पर पत्रावली की रचना राधा की रूपसज्जा को द्विगुणित कर देती है, वैसे ही जैसे वनधातु के चित्र कृष्ण की देह को। कपोल और वक्षोज पर पत्रावली की रचना करने की प्रबल कामना उनके सहचरी वर्ग में रहती है।[१] पत्रावली की रचना में अधिकतर कस्तूरी का उपयोग किया गया है। कृष्ण के प्रेमासक्त नेत्र प्रिया के कुचों के बीच मृगमद होकर भी नहीं समा पाते।[२]

(७) मेंहदी :

करों को मेंहदी से रंजित करने की प्रथा अब तक पाई जाती है। राधा के शृंगार में इसका विशेष महत्व भुलाया नहीं गया। गोरी मृदु उंगलियों में मेंहदी का रंग फबता है। हाथ अत्यन्त सुरंग होकर कंजदलों को भी लज्जित कर देते हैं।[३] उंगलियों में अंगूठी के साथ-साथ मेंहदी की रंगत को कवियों ने परखा है।[४]

मेंहदी का मंडन केवल हाथ के ही लिये नहीं, पैरों के लिये भी है। राधा के कोमल चरण-कमलों में मेंहदी का रंग फबता है, उसके बीच नखमणि चन्द्र के समान फलकते हैं। शोभा के इस संगम में, जहां चन्द्र और कमल एक साथ मिल गये हैं, कृष्ण अपनी सुध बुध खो बैठते हैं।[५]

---

१- पत्रावलीं रचयितुं कुचयोः कपोले
बद्धं विचित्र कबरी नव मल्लिकाभिः ।।
—हितहरिवंश: राधासुधानिधि, श्लोक, ३६

२- श्रुति पर कंज, दृगंजन, कुच बिच मृगमद ह्वै न समात। - हितचौरासी, पद सं० ६०

३- गोरी मृदु अँगुरिन मेंहदी को रंग फब्यौ
अतिहि सुरंग कंज दलनि लजावही। —ध्रुवदास : ब्यालीस लीला, पृ० ८१

४- अंगुरिनु मुंदरी फबि रही, बरु मिंहिदी रंग सार।१०। —वही, पृ० २६६

५- मेंहदी को रंग फबि रह्यौ, नखमणि फलक अपार।
मनो चंद कमलनि मिले, रही न और सँभार ।। —वही, पृ० ११४

(८) चरण-जावक :

किन्तु पैरों की अभिवृद्ध शोभा जावक किंवा महावर से मिलती है । राधा के पैर महावर से रंजित किए जाते हैं । कंचन के रंग के मृदु चरणों पर लाल जावक,राधा के पद-पल्लव को अद्भुत प्रभा प्रदान करता है । कृष्ण उस छवि के निकेतन को बार-बार चूमते हैं और अपने हृदय तथा आंख से लगाते हैं ।[1] राधा के जावक-युक्त पदाम्बुज प्रियतम के उर को ही अवनी बनाते हैं ।[2] रास में जावक-युक्त चरणों की लालिमा के बीच नख-चन्द्रिका की आभा और पुंजीभूत होकर दिखाई पड़ती है[3] ।

कवि की कान्त कल्पना राधा के चरणों के मंडन के लिए जावक के अतिरिक्त अन्य वस्तुओं का भी चयन करती है । नखों में महावर तो रहता ही[4] है ,राधा के तलवे कुंकुमसे रंजित किये जाते हैं । और मृगमद का चूरा पदराग बनता है ।

इस प्रकार केश से लेकर तलवों तक राधा के मंडन में विविध सामग्री नियोजित होकर कृतकार्य होती है ।

## वस्त्र

शरीर को सुसज्जित करने के लिये वस्त्रों का जो स्थान रहा है वह कालचक्र में अन्यतम है । युग के अनुरूप वेश में परिवर्तन भले ही होता रहा है, किन्तु देह के सौंदर्य को मण्डित करने में उसका विशेष हाथ रहा है ।

राधा और कृष्ण की वेशभूषा आज की दृष्टि से प्राचीन कही जायगी, किन्तु है वह आकर्षक । एक बात जो स्त्री और पुरुष दोनों के वस्त्रों में द्रष्टव्य है वह है

---

१- कंचन के बरन बरन मृदु प्यारी जू के,जावक सुरंग रँगमननि हरत है ।

---

अद्भुत पद-पल्लव-प्रभा,मृदु सुरंग छबि ऐन ।
छिन छिन चूमत प्यार सौं, रहत लाइ उर नैन।।-ध्रुवदास:ब्यालीस लीला:पृ०८१

२- पद अम्बुज जावक जुत, भूषन प्रीतम उर अवनी।-हितचौरासी,पद स०२६

३- जावकजुत चरननि, नखचंद्रिका घनी ।-भक्तकवि व्यासजी:वाणी,पद सं० ४५८

४- तलवनि कुमकुम,नखनि महावर, पद मृगमद चूरा चौधारी ।।
वही,~~भक्तकवि व्यास जी:वाणी~~,पद स० ३६६

उनका चुनन, सपाट वस्त्रों की उस समय महत्ता न थी, चाहे नटवर कृष्ण का पीतांबर हो या राधा का लंहगा अथवा चुनरी । चुन्नट की रेखाओं और रेखाओं का विशिष्ट मोड़ वस्त्रों के सौंदर्य को प्रदर्शित करने केसाथ-साथ देह के सौन्दर्य को शोभा के आवर्त में लपेट लेता है । भारतीय पहनावे राधा और कृष्ण के वेश-विन्यास में अपनी अद्भुत आकर्षक छटा लेकर उपस्थित हुए हैं ।

कृष्ण के वस्त्र :

कृष्ण के वस्त्रों में मुख्य हैं— पाग, कुलही, पिछौरा, दुकूल, बागा, इजार, पीतांबर।

(१) पाग :- पगड़ी या पाग पुरुष का प्राचीन शिरोवस्त्र रही है । कृष्ण के वेश-विन्यास में पाग अपरिहार्य-सी है । उनकी पाग कुछ लटकी सी बंधी रहती है । लाल कलंगी से युक्त श्वेत जरी की पाग उनके सिर पर लटक रही है[१] । जरी की पाग कृष्ण के सिर पर अधिक शोभा देती है[२] । यह पगड़ी लटपटी है[३] । कृष्ण की सुरंग रंगमगी पाग बायीं ओर लटक रही है[४] । इस टेढ़ी पाग में तीन पेंच डाले गये हैं[५] । इन पेचों को संवार कर बांधने में ही उसकी सज्जा निखरती है[६] ।

(२) कुलही :- शिरोवस्त्र में पाग के साथ ही कुलही का भी महत्वपूर्ण स्थान है । कुलही एक प्रकार की टोपी होती है । कृष्ण के सिर पर कुलही का पुष्प-संभार युक्त सौंदर्य कम आकर्षक नहीं है, लटपटी पाग के साथ गुलाब के फूलों से भरी कुलही भी शोभित होती है[७] । कभी - कभी वह भौंहों का स्पर्श करती हुई विराजमान रहती है[८] ।

---

१- स्वेत जरी सिर पाग लटकि रही कलँगी तामैं लाल।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह; पद सं०३०

२- आजु गोपाल अधिक-छवि बनी ।
जरकसी पाग केसरिया बागौ --- वही, पद सं० १६१

३- ललित लटपटी पगिया, तकि तकि तहँ तहँ मुरकै ।-नंददास:प्रथम भाग(रुक्मिणीमंगल), पृ० १४६

४- रँगमँगि सिर सुरँग पाग, लटकि रही बाम भाग, ---- सूरदास, पद सं० २००२

५- तिपेंची पाग टेढ़ी सोहति स्याम धारी--- चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० १८८

६- मनमोहन पगिया आज की ।
बाँधि पेंच सँवारि अति सुंदर बड़ साज की।।वही, पद सं० १६४

७- पाग सोहै लटपटी गुलाब के फूल कुलह भरे । वही, पद सं० १६०

८- कुलहीरही भौंह परसि देखौ री गोपाल कैं। वही, पद सं० १०६

कुलही कृष्ण की बाललीला में अधिक छवि-सम्पन्न होती है, किन्तु किशोरावस्था के शृंगार में भी उसका अपना स्थान है, विशेष कर रंगबिरंगे फूलों के गुच्छों से सजाई जाने पर ।

(३) पिछौरी , उपरैना :

पिछौरा या पिछौरी चादर को कहते हैं । उपरैना भी प्राय: चादर है । कृष्ण के कटि पर तनसुख जैसे मृदु महीन वस्त्र का पिछौरा बंधा हुआ है ,और उनका उपरैना पीत वर्ण का है ।[१] कृष्ण का उपरैना अधिकतर पीला होता है ।[२] और पिछौरी भी प्राय: पीली ही होती है । पीला रंग कृष्ण को विशेष प्रिय है । यह उनके शृंगार को मोहक भी बना देता है । चंदन की खौर बनाये कृष्ण जब पीत पिछौरी ओढ़ लेते हैं तब गोपियों पर ठगौरी-सी पड़ जाती है । वे उन पर कोटि कोटि मन्मथ पकड़ कर न्योछावर कर डालती है ।[३] कभी यह पिछौरी अन्य रंग की भी होती है । होली के रंगीन अवसर पर कृष्ण ही नहीं कृष्ण-सखाओं की पिछौरी भी रंगबिरंगी रहती है । जिस प्रकार गोपियां रंगबिरंगी सारी और कंचुकी धारण करती हैं उसी प्रकार पुरुष नीली-पीली पिछौरी और रंगबिरंगी पाग धारण करते हैं ।[४] यों पीतांबर की ही भांति पीली पिछौरी कृष्ण का प्रिय वस्त्र है । पिछौरी हो या उपरैना वह कंचन के समान पीतवर्ण का होकर ही उनके श्यामल अंग पर अधिक शोभा देता है ।[५]

(४) दुकूल :

कृष्ण की सुडौल सुदृढ़ देह-यष्टि पर दुकूल की शोभा दर्शनीय है । उनके कृष्ण की

---

१- तनसुख को कटि बाँधे पिछौरा, ठाढ़े हैं कर कमल लियें ।
रुचिरें ब माल पीत उपरैना नैन मैन सर से देखियें ।।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं०१०७

२-कंठमाल पीरो उपरैना---- ।वही, पद सं० १०८

३- मनमथ कोटि-कोटि गहि वारौं, ओढ़े पीत पिछौरी । सूरसागर, पद सं० २०६४

४-उत रंग रँगी कंचुकी सारी , इतहि नील अरु पीत पिछौरी।
इत सब रँगी पाग सिर सोभित,उत कुसुमावलि अरु कच-डोरी।।चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ६१

५- कंचन बरन पीत उपरैना राजत स्यामल अंग री।-सूरदास,मदनमोहन कीवाणी,पद सं०१०२

~~५- अपयद मुजदवह मूल, पीच अंश सानुकूल ,~~
~~कनक निकष हसि दुकूल,दामिनी धरती। - हितहरिवंश:स्फुट वाणी-पद सं०२२~~

भुजदण्ड पर घूमा, पुष्ट कंधों पर स्थित कनक के निकष और दामिनी को परास्त कर देने वाला पीला दुकूल विराजित है[१]। कृष्णके उन्नत दृढ़ स्कन्ध पर अरुण और पीत नवदुकूल इस प्रकार शोभा देता है जैसे वह अनुपम अनुराग का मूल हो[२]। पीतिमा के साथ अरुणिमा का संयोग दुकूल को आकर्षक और अनुरागमूलक विशेष छवि प्रदान कर देता है।

(५)बागा ,जामा :

यों कृष्ण का कटि से कंठ तक का प्रदेश किसी सिले हुए वस्त्र से आवृत हुआ चित्रित नहीं किया गया है। कभी-कभी 'बागा' का उल्लेख है जो उर्ध्वांग का वस्त्र विशेष है। कृष्ण के देह पर तनसुख का बागा अत्यन्त शोभा देता है[३]। कैसरिया बागे का भी महत्व है[४]। अक्षय तृतीया पर ब चन्दन का बागा कृष्ण धारण करते हैं[५]।

जामा का उल्लेख कृष्ण-विवाह से इतर प्रसंगों में भी मिल जाता है। जामा भी उनकी वेश-भूषा का एक अंग प्रतीत होता है। जिस गिरधारी को अपनी गलियों में आता देख मीराबाई लाज के मारे छिप जाती हैं वह 'कुसुमल पाग और कैसरिया जामा' पहने हुए प्राय: बन्ने के वेश में है[६]। यों जामा और पटुके आदि का वर्णन कृष्ण के के दूल्हा सजाये जाने के प्रसंग में अधिक किया गया है।

---

१- अभयद भुजदण्ड मूल, पीन अंश सानुकूल,
कनक निकष लसि दुकूल,दामिनी धरषी। हितहरिवंश:स्फुट वाणी,पद सं० २२

२- अरुणपीत नवदुकूल,अनुपम अनुराग मूल, ---। वही, हितचौरासी,पद सं० ११

३- तनसुख को बागो अति राजत कुंडल भलकें रसाल॥ चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ३०

४- जरकसी पाग कैसरिया बागो उर राजत गिरिधर कैं मनी।
~~वही,पद सं० १६१~~

५- बन्यो बागो बामना चंदन को। परमानंदसागर, पद सं० ७३५

६- आवत मोरी गलियन में गिरधारी।
---
कुसुमल पाग कैसरिया जामा, ऊपर फूल हजारी।
~~मीराबाई की पदावली, पद सं० १७२~~

(६) सूथन, इजार :

अधोवस्त्र में पीतांबर श्रीकृष्ण का परिचायक परिधान है । किन्तु, कदाचित् मध्यकाल के प्रभाव से कुछ कवियों ने उन्हें इजार या सूथने से भी सुसज्जित किया है । कृष्ण पंचरंगी इजार भी पहिनते हैं[१]। उन पर सुगंध-भीनी तनी सहित लाल सूथना भी अपूर्व शोभा देता है[२]। इसलिये सहचरी यह कामना करती है कि वह रूप और गुण के द्वारा गूंथा गया सूथन बन कर कृष्ण के तन से लग जाये[३]।

(७)पीताम्बर :

किन्तु सूथन की शोभा से अधिक पीताम्बर की काछनी युक्त शोभा अधिक होती है । कृष्ण के अधोवस्त्र में पीतपट का विशेष स्थान है । नटवर वेश में इसी पीताम्बर की सुन्दर काछनी काछ लेते हैं वे ।

कनक के समान पीतपट से कृष्ण सुसज्जित रहते हैं[४]। रुक्मिणीहरण के लिये जब कृष्ण आगमन करते हैं तब पुर के लोग उनकी छवि निहारने दौड़ पड़ते हैं । उनमें से कुछ को रुचिर पीतांबर की छवि से चकाचौंध लगने लगती है । ऐसा लगता है मानो सुन्दर घन पर छबीली विद्युत-छटा थकित हो गयी हो[५]। कृष्ण के तरुण और सुकुमार घनश्याम तन पर पीतपट बहुत ही फबता है[६]। इस पीतांबर के छोर से गोपी के मन का इस प्रकार

---

१- कंठ माल पीरो उपरैना बनी इजार पंचरंग ।-चतुर्भुजदास: पद संग्रह;पद सं० १०८

२- सूथन लाल छपैरी सोहे अरु सौंधें सों भीजी तनी ।
"चतुर्भुज"लाल गिरिधर की कवि पै छवि जात गनी ।।वही,पद सं०१६१

३- रूप गुनन गूँथन की सूथन ह्वै के तन लगि जाऊं जू ।-हरिव्यास देवाचार्य:महावाणी:
उत्साहसुख,पद सं०१४७

४- -----सज्जित कनक समान पीतपट ।।हितहरिवंश:हितचौरासी; पद सं० ६४

५- कोउ जु रहे चकचौंधि ,रुचिर पीतांबर -छबि पर ।
मनौं छबीली छटा रही थकि, सुंदर घन पर ।।नन्ददास: प्रथम भाग; पृ० १५०

६- सखि नंदनंदन आजु अति बिराजैं ।
---------- ------------
तरुन घनस्याम सुकुमार तनपीतपट अधर कर मुरलिका मंद बाजैं ।
-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह ;पद सं० ४३६

गठबन्धन हो जाता है कि उसे यह भी नहीं पता चल पाता कि गुरुजन का शोर कहां मच रहा है[1]।

इस पीताम्बर का विशेष सौंदर्य उस समय दृष्टिगत होता है जब कृष्ण उसे नटवर वेष के अनुरूप काछनी सहित पहिनते हैं[2]। कटि-तट पर पीतपट की काछनी विशेष सुन्दर लगती है[3]। रंभा के समान जानुजंघ पर पीतपट की काछनी कमल के केशर की भांति फूलती है[4]।

यों तो कृष्ण सदैव ही पीताम्बर से सुसज्जित रहते हैं किन्तु वसंत में जब वे होली खेलने निकलते हैं तब सखाओं के रंग में रंग मिलाते हुए अन्य रंगीन पट भी धारण कर लेते हैं। होली के समय पुरुषों की रंगबिरंगी धोतियां उत्सव के उल्लास को मुखर करती हैं। ब्रज की पौरियों में डोलते हुए कृष्ण एवं कृष्ण-सखा अनेक रंग के वस्त्र पहने रहते हैं। वे नीले, पीले, श्वेत, लाल वस्त्रों की फैंट में गुलाल, अबीर भर कर महारस से मच फिरते हैं[5]। नाना वर्ण के नीले, अरुण, पीले, श्वेत वस्त्र पहने हुए सखाओं को संग लेकर कृष्ण गीत गाते, वाद्य बजाते ब्रज की वीथियों में डोलते हैं[6]। वसन्तोत्सव पर पुरुष के वस्त्रों की यह चित्र-विचित्र छटा मोहक होती है।

---------------

१- को जाने कित होतहै, घर गुरुजन को सोर।
मेरो जिय गाँठी बंध्यौ, पीतांबर कौ छोर।। सूरसागर, पद सं० २०६१

२- मदनमोहन आजु नट भेष किएँ।
काछी कॉछ पीतपट बाँधे उर गज मोतिनि हार हिएँ।। -चतुर्भुजदास: पद संग्रह; पद सं० १६३

३- --- कटि तट पीत काछै काछनी। -गोविन्दस्वामी: पद संग्रह; पद सं० ३६०

४- नटवर भेष काछे स्याम।
- - - - - - - - - -
जानु जंघ सुघटनि करभा, नहीं रंभा तूल।
पीत पट काछनी मानहुँ, जलज केसर फूल।। -सूरसागर, पद सं० २३७३

५- पहिरैं बसन अनेक तन।
नील पीत सेत राते जू।
सुरंग गुलाल अबीर फेंट भरि
फिरत महारस माते जू।। -चतुर्भुजदास: पद संग्रह; पद सं० ६२

६- ताल मृदंग बीन डफ बाँसुरि, बाजत गावत गीत।
पहिरे बसन अनेक बरन तन, नील अरुन सित पीत। -सूरसागर, पद सं० ३४७७

राधा के वस्त्र :-

राधा किंवा गोपियों का एक विशेष पहनावा है,— या तो लहंगा-ओढ़नी-कंचुकी, या सारी-कंचुकी । चित्रविचित्र साड़ियां तथा कंचुकी की छटा से राधा तथा गोपियों का सौंदर्य फूट पड़ता है ।

(१)सारी-कंचुकी : तनसुख की सारी की विशेष चर्चा की गयी है । राधा लाल कंचुकी के साथ तनसुख की सारी पहिन कर सखियों के झुंड में होली खेलती है ।[१] गौरांगी राधिका की कंचुकी का रंग लाल चुनकर कवि ने शोख वेश-विन्यास का परिचय दिया है, कदाचित् होली का अवसर होने के कारण । कुसुम्भी सारी भी गोपियों के कंचन तन पर बहुत अच्छी लगती है ।[२] केवल सारी ही नहीं, राधा के कनकवर्ण पर नीले रंग की सारी के साथ कुसुम्भी कंचुकी विशेष शोभा देती है ।[३]

वर्ण-योजना को दृष्टि में रखते हुए कंचुकी-सारी के पारस्परिक रंग की ओर कविगण विशेष सतर्क रहे हैं । काली सारी और लाल कंचुकी से कवि को उदधि से निकलते उदीयमान सूर्य का स्मरण हो आता है ।[४] इसके ठीक विपरीत, जब राधा काले या नीले रंग की सारी न पहन कर श्वेत सारी पहिन लेती हैं तब गौरांगी वृषभानु-दुलारी की समता में कोई नहीं ठहर पाता । श्वेतवसना राधिका के आगे उजाला भी फीका लगने लगता है।[५] और जब वे सुरंग कंचुकी के साथ विविध रंगों

---

१- तन तनसुख की सारी पहिरें लाल कंचुकी गात । गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं०११५

२- सुभग कंचन तन पहिरें कसूंमी सारी ---।वही , पद सं० २०५

३- प्रथम उबटि, मज्जन करि सज्जित नील-बरन तन सारी ।

-- --- ------------- -------- ---------

श्रीफल उरज, कसुंमी कंचुकि कसि, ऊपर हार छबि न्यारी ।

-हितचौरासी, पद सं० ४५

४- चौंकि चमक कंचुकी सारी कारी रातें रंग री ।

अरुन किरनि रही छाइ उदधितें निकसत प्रात पतंग री ।-गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं० ३६

५- तन सोहै सेतसारी, फीकी लागै —

उजियारी, तोसी तुही वृषभानु दुलारी ।-सूरदास मदन मोहन की वाणी, पद सं० ५६

से रंग। सारी पहन लेती हैं, तब उनका कामिनी रूप इहीतीत होता है[1]। वर्षाऋतु में जब ब्रजनारियां रंगबिरंगी सारियां पहन कर झूला झूलती हैं तो लगता है कि अनंग ने फुलवारी बो रखी है[2]। होली में रंगबिरंगी कंचुकियां और सारियों से सजी चंपकवर्णी पिक-वचनी गोपिकायें कामदेव की फुलवारी को और भी सजीव कर देती हैं[3]।

दक्षिण चीर की विशिष्ट शोभा को भी राधा के वेश-विन्यास में नहीं भुलाया गया है[4]। सारी के रंग पर कवियों ने जितना ध्यान केन्द्रित किया है उतना ही कंचुकी के बनाव पर। अंगिया प्रगाढ़ रूप से कसी हुई है[5]। कसी होने के साथ ही वह कटाव की अंगियां है[6]। नवरंग की गाढ़ी कंचुकी पर नवरंग की सुरंग चूनरी ओढ़ कर गोपी चन्द्रवधू सी लगती है[7]। दान मांगते हुए कृष्ण गोपी की उस कंचुकी को देख कर रीझ जाते हैं जिस पर ऐसा सुन्दर कसीदा कढ़ा हुआ है जिसे उन्होंने न कभी देखा था, न जाना था[8]।

---

१- कंचुकि सुरंग, विविध रंगसारी, नख जुग ऊन बनें तेरे तन। -हितचौरासी, पद सं० ४४

२- झूलत हिंडौरें ऐसी सोभा भई।
बरन-बरन सारी पहिरें ब्रज की नारी,
मनौं अनंग फुलवारी बई।-सूरदास मदनमोहन की वाणी, पद सं०१००

३- पिक बचनी तन चंपक बरनी। उपमा कौं नहिं मनसिज घरनी।।
बरन-बरन कँचुकि अरु सारी। मानहुँ काम रची फुलवारी।।-वही, पद सं० ८२

४-पहिरि दच्छिन चीर साजे तन आभरन।-चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ३१८

५- (क) सोहै उर अंगिया कसनि उर गाढ़ी। -ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० ८०
(ख) लागें लालें अँगिया सुदेस कसनी कसी। वही, पृ० ७६

६- ------उर अँगिया कटाव की। -वही,पृ० ७८

७- नव रंग कंचुकी तन गाढ़ी।
नव रंग सुरंग चूनरी ओढ़ै चंद बधू सी ठाढ़ी। परमानन्दसागर, पद सं० ३६८
~~-परमानन्द सागर, पद सं० ३६८~~

८- कंचुकी सौमित कसीदा सुन्दर आजु लौं देख न जान्यौ।
-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० ४२

भांति-भांति की सारियों का ध्रुवदास ने रुचिपूर्वक वर्णन किया है । कभी राधा के तन पर ज़री की सारी उनकी छवि को झलका देती है, कभी काकरेजी सारी उनकी छवि को न्यारी बना देती है[1] । राधा की मृदु केसरी सारी स्वच्छ सुगन्ध में सनी और फुलेल से भीगी है[2] । उनकी सारी अत्यन्त झीनी और सुगन्ध से भीनी रहती है । कृष्ण उसे चुन कर प्राण के समान रखते हैं[3] । कोलपत्र की सारी को देख कर कृष्ण चित्रलिखित रह जाते हैं[4] ।

किन्तु सबसे अधिक रुचिकर और विशिष्ट शोभाशाली है राधा का नीलाम्बर। वही उनका प्रिय वस्त्र है, जैसे पीताम्बर कृष्ण का । उनकी विद्युल्लेखा सी देह पर नीलांबर दामिनी को आवृत किये हुए घन-सा लगता है । राधा के तन पर नीलाम्बर की शोभा इसलिए और भी आकर्षक बन जाती है क्योंकि वह सूक्ष्म मधुर प्रेम का प्रतीक बन जाता है । तब ऐसा लगता है मानो सुकुमारता ने शृंगार को ओढ़ लिया हो।[5] राधा के शृंगार में नीली कंचुकी को भी स्थान प्राप्त है[6]। नीला रंग राधा का प्रिय रंग है, क्योंकि वह कृष्ण की देहद्युति के सदृश है ।

राधा की सहचरियां, जो विभिन्न भाव से उनकी सेवा में संलग्न रहती हैं, नाना प्रकार के अद्भुत वसन धारण किये रहती हैं । वर्ण का अंतश्चेतना की विभिन्न अनुभूतियों से संबंध है । सखियों की सारी की अन्य विचित्रताओं में भी सूक्ष्म लाक्षणिक अर्थद्योतन है । षोडशदल सरोज के मध्य राधाकृष्ण विराजमान हैं, और प्रत्येक दल पर

---

१- ध्रुवदास : ब्यालीस लीला / (शृंगार सत लीला), पृ० ७६

२- वही, पृ० ७६

३- सारी सुरंग सुही अति झीनी सुगन्ध सों भीनी महा सुखदाई ।
रची चुनि प्रान समान सुजान नै फूलनि मोद हू तै मृदु माई ।। वही, पृ० ८०

४- कोलपत्र सारी बनी सौंधेही के मोद सनी, चितै रहै स्याम धनी मानो चित्र ऐन हैं।
वही, पृ० ८३

५- नीलाम्बर छवि फबि रही, ऐसे मन में रहत बिचार ।
मानो सार शृंगार को, ओढ़े वर सुकुमार ।। वही (मन शृंगार लीला), पृ० ११३

~~ध्रुवदास : ब्यालीस लीला: (मनशृंगार लीला) पृ० ११३~~

६- नीलकंचुकी, लाल तरौटा, तनसुख की तन झूमक सारी । भक्तकवि व्यास जी: वाणी, पद सं० ३६८

सखियाँ । गोरोचन के समान प्रभामयी ललिता मयूरपिच्छ की भांति के वसन पहने रहती हैं[1] । शत दामिनी की द्युति सी देहधारी सखी विशाखा तारामंडल से वसन धारण करती है[2] । चंपकवर्णी चंपकलता को राधा नीलाम्बर प्रदान करती हैं[3] । चित्रा सखी के कुंकुम से तनपर कनक के समान वस्त्र शोभा देता है[4] । इसी प्रकार अन्य सखियों के परिधान भी सांकेतिक-से हैं ।

(२) लंहगा: सारी की जितनी अधिक चर्चा हुईहै उतनी लंहगे की नहीं । किन्तु कंचुकी के साथ लंहगा स्त्रियों की शोभाको कितना द्विगुणित कर देता है इसे भी सौंदर्यप्रिय कवियों ने देखा है । रास के लिए मण्डल बनाती हुई लाल लंहगा पहिने हुए गोपियों की शोभा अपरम्पार है[5] । राधा सिलसिलाते लंहगे से सुसज्जित पूर्णिमा की किरणों सी प्रतीत होती है[6] ।

(३)चूनरी :लंहगे के साथ चूनरी की विशेष शोभा होती है । वर्षा की बूंदें कृष्ण को सुहावनी लगती हैं,वे राधा से कहते हैं कि कहीं उनकी चूनरी भीग न जाय,इसलिए वे उतार कर उन्हें दे दें[7] । कभी-कभी सांझी के लिए फूल लेने गयी हुई गोपी अपने चटक रंगकी चूनरी को वर्षा से बचा लेने के लिए कृष्ण से प्रार्थी होती है[8] । चूनरी

---

१- गोरोचन सम तन प्रभा, अद्भुत कही न जाइ ।
मोर पिछ की भांति के, पहिरे बसन बनाई ।।-ध्रुवदास:ब्यालीस लीला
(रस मुक्तावली लीला)पृ० १४८

२- वही, पृ० १४६

३- वही पृ० १४६

४- वही ,पृ० १५०

५- बनी ब्रजनारि-सोभा भारि ।
पगनि जेहरि ,लाल लँहगा,अंग पँच-रँग सारि।।-सूरसागर , पद सं० १६६१

६- तैसोई लँहगा बन्यो सिलसिलो पूरनमासी की सी पुनरी,स्वामी हरिदास:
केलिमाल, पद सं० ४६

७-बूंदे सुहावनी लागत मति भीजे तेरी चूनरी ।
मोहि दे उतारि धरि राखौं बगल में तू नरी।।-वही,पद सं० ६३

८- बरसात घनघोर मेह,तामें कछु सूझत नांहि,
चुंदरी चटक रंग नीर तें बचाय ले ।।-सूरसागर मदनमोहन की वाणी,पद सं०१२३

की शोभा चटक रंग के ही कारण होती है । नये नेह, नये रस में श्यामा श्याम नवल चूनरी और नव पीताम्बर पहिने हुए भीगते रहते हैं[१]। चूनरी नवीन अनुराग की प्रतीक बन कर उपस्थित होती है । राधा की चूनरी 'अति सुरंग' और पंचरंगी है, जिसे देख कर रंगीले बिहारी होली खेलने निकल पड़ते हैं[२]। नये रंग की सुरंग की चूनरी ओढ़े हुई गोपिका चंद्रबधू -सी लगती है[३]।

स्त्रियों के वेश-विन्यास में कवियों को चटक रंग विशेष प्रिय रहे हैं । सारी और कंचुकी के वर्ण अधिकतर विरोधी रखे गये हैं[४]। कहीं-कहीं पर सामंजस्य भी है जैसे कुसुम्भी सारी के साथ कुसुम्भी चोली, या नीलाम्बर के साथ नीली चोली । कहीं-कहीं एक ही रंग की हल्की गाढ़ी छायाओं (शेड्स) से वस्त्रों का सौंदर्य निखारा गया है[५]। कुल मिलाकर वर्णयोजना भारतीय रुचि के नितान्त अनुकूल है । रंग चाहे जो हो, वस्त्र सुवासित रहते हैं ।

---

१- नयौ नेह नव रंग नयौ रस नवल श्याम वृषभानु किशोरी ।
नव पीतांबर नवल चूनरी , नई-नई बूँदन भीजत गोरी ।।

-हितचौरासी, पद सं० ५४

२- स्याम रँगीली चूनरी रंग रँगी है रँगीले बिहारी हो ।
अति सुरंग पचरंग बनी पहिरे श्रीराधा प्यारी हो ।।

-गोविन्दस्वामी : पद संग्रह, पद सं० १३५

३- नव रंग कंचुकी तन गाढ़ी ।
नव रंग सुरंग चूनरी ओढ़े चंद्रवधू -सी ठाढ़ी ।।

-परमानन्द सागर, पद सं० ३६८

४- सुरँग कसूँमी सारी पहिरे रँगीली प्यारी, आली अलबेली भाँति रंग माहिं ठाढ़ी है।
केसरी सुरंग भीनी सौंधे सग बगी कीन्हीं, सोहै उर अँगिया कसनि अति गाढ़ी है।।

-ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० ८०

## आभूषण

परिधान में सौंदर्य का मुख्यत: वर्ण-प्रसाधन होता है और आभूषण में ज्योति-प्रसाधन । एक नैसर्गिक सौंदर्य को रंग की माया की सुषमा प्रदान करता है, जैसे संध्याकाश, तो दूसरा प्रकाश की झलमलाहट (चाहे वह विभिन्न रत्नों के कारण रंगीन झलमलाहट हो) से दीप्त छटा, जैसे तड़ित, या तारिकाओं से विजड़ित रात्रि का आकाश । दोनों का सौंदर्य मूल प्रकृत-सौंदर्य को द्विगुणित कर देता है । यों तो राधाकृष्ण का प्रकृत-सौंदर्य स्वयं में अनुपम है, किन्तु फिर भी इन प्रसाधनों से वह मुखर तथा अधिक प्रकट हो जाता है ।

आभूषण की बहुलता स्त्रियों के प्रसाधन में होती है, पुरुषों में कम । किन्तु प्राचीन काल में स्त्री पुरुष दोनों समान रूप से आभरण प्रेमी होते थे । इसीलिए राधा के शृंगार में जितना आभरणों का आयोजन है उतना ही, या उससे कुछ ही कम, कृष्ण के शृंगार में है ।

### श्रीकृष्ण के आभूषण :

कृष्ण आपाद-मस्तक आभूषण से विभूषित हैं ।

(क) मुकुट :- उनके शीश पर मयूरपंख के मुकुट के अतिरिक्त रत्नजटित स्वर्ण का किरीट सुशोभित है[1]। मणि, लाल, हीरा से खचित मुकुट उनके सिर पर जगमग करता हुआ कोटि शशि के समान दिखाई देता है[2]। उनके गोरज मण्डित केश पर अमूल्य मणियों का मुकुट बहुत शोभा भी देता है[3]।

---

१- (क) शीश किरीट श्रवण मणि कुण्डल --। हितचौरासी, पद सं० ६३

(ख) जटित क्रीट मकराकृत कुण्डल ---। वही, पद सं० ६४

२- मुकुट सिर दीपन मनि लाल हीरा खचित जगमगत जोति ससि कोटि सम छाजै।

-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ४३६

३- गोरज छुरित सुदेस केस अति मुकुट खचित मनिगन अमोल ।। वही, पद सं० ३६१

(२) कुण्डल :

सबसे अधिक आकर्षक आभरण है कृष्ण का कुण्डल । यह मकर की आकृति का है । मकराकृति कुण्डल श्रेष्ठतम देवताओं का कुण्डल है । उनकी श्रेष्ठता का ज्ञापक होनेके साथ साथ यह मकरध्वज की पताका बन कर फहराता है । कृष्ण के चारु श्रवणों को ग्रसित कर लेता है, यह । इसकी फलक जब कपोलों पर पड़ती है तब ऐसा लगता है कि मानों वदन-सुधा के सरोवर में रूप-जल को फकफोरता हुआ मकर क्रीड़ा कर रहा है,—कभी छिप जाता है कभी प्रकट हो जाता है[1]। जब गंड पर मकर-कुंडल फलकता है तो काम भी लज्जित हो जाता है[2]।

~~मकर कुंडल के अतिरिक्त~~ रत्नजटित कुण्डल भी कृष्ण धारण करते हैं । उन कुण्डलों में शशि और रवि की शोभा रहती है[3]। उनके श्यामल कपोल पर कुण्डल का प्रतिबिम्ब कालिंदी में सूर्य का पवन-प्रेरित प्रतिबिम्ब -सा प्रतीत होता है[4]। चलने पर मणिकुण्डल की छवि और भी बढ़ जाती है[5]।

(३) नासामुक्ता :

कान की ही भांति कृष्ण की सुभग नासिका भी मंडित रहती है ।नासिका में मुक्ता विराजमान रहती है । उसके फलमलाने से ऐसी छवि उत्पन्न होती है मानों

---------------

१- देखि री देखि कुंडल लोल ।
चारु श्रवननि ग्रहन कीन्हें,फलक ललित कपोल ।।
बदन मंडल सुधा सरवर, निरखि मन भयौ भोर ।
मकर क्रीड़त गुप्त परगट, रूप जल फकफोर ।सूरसागर,पद सं० २४३३

२- मकर कुंडल गंड फलमल , निरखि लज्जित काम । वही, पद सं० २४४१
~~-वही, पद सं० २४४१~~

३- कुण्डल बिराजत गंडमण्डल मनहुँ शोभा शशि रवी ।-सूरदास मदनमोहन की वाणी,
पद सं० १०१

४- मनिमय जटित मनोहर कुंडल, राजत लोलकपोल री ।
कालिंदी में प्रतिबिम्बित रवि,चंचल पवन फकोर री।वही,पद सं० १०२

५- चलत अधिक छबि फबत, श्रवन मनि-कुंडल फलकैं ।नन्ददास :प्रथम भाग,
(रासपंचाध्यायी),पृ०१६१

घन में विमल चन्द्र उदित हुआ हो[1]। इस मुक्ताप्रकाश के लिए कवि को यह उत्प्रेक्षा ठीक लगती है :मानो शुक्र आकर चन्द्रमा के अंक में बैठ गया हो[2]।

यदि कुण्डल की प्रभा रवि के समान है तो नासामुक्ता की शशि के समान ।

(४) कौस्तुभ मणि,मुक्ताहार(वक्ष के भूषण):

यद्यपि कौस्तुभमणि आभूषण नहीं है किन्तु फिर भी उसे आभूषण के अन्तर्गत ही गिनना उचित है । कृष्ण के हृदय पर विराजमान कौस्तुभमणि पीत से आवेष्टित है[3]।

गुंजामाल, बनमाल तथा बैजयन्ती माल के अतिरिक्त कृष्ण के उन्नत विशद वक्षास्थल पर मोती की मालायें भी सुशोभित हैं । कृष्ण का उन्नत उर श्यामल गिरि-सा प्रतीत होता है और मुक्ताहार द्विधारा होकर सरिता का उतरना[4]। अथवा घनश्याम के उर पर मुक्ताहार बकपंक्ति की तरह प्रतिमासित होती है[5]। ऐसा लगता है कि विपुल बकपंक्ति उड़ती हुई एक-ज्योति हो गयी है[6]।

(५) वलय, पहुंची,कंकण,मुद्रिका(हाथ के आभूषण):

कृष्ण के अंगद पर वलय है[7]। गज-शुंडाकृति से बाहुदण्ड पर केयूर है जिसके बीच में हीरा जड़ा है और न जाने कौन कौन मणियां हैं - ऐसी मणियां जिनकी न गणना हो सकती है, न जिनका कथन[8]।

---

१- सुभग नासिका मुक्ता सोभित,फलमलाति छबि होत।
भृगु-सुत मानों अमल बिमल ससि, घन में कियौ उद्योत।।-सूरसागर, पद सं०१८२२

२- शुकनासा मुक्ता प्रकाश उपमा मन मेरे ।
मनहु असुर गुरु आय अंक बैठ्यौ बिधु कैरे ।।२७।।-गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं०१

३- कौस्तुभ मनि राजति रुचि पीति।--सूरसागर, पद सं० १७६८

४- उर उन्नत बिशाल राजत सखि ता पर मुक्ता-हार री।
मानहुँ स्यामल गिरितें सरिता अध उतरति द्वै धार री।।-सूरदास मदनमोहन की वाणी,पद सं०१०२

५- मुक्तावली मनहुँ बगपंगति,सुभग अंग चरचित छबि चंदन।सूरसागर,पद सं०२३६८

६-मुक्तामाल बिपुल बग पंगति, उड़त एक भई जोति। वही, पद सं० २४१८

७-अंगद वलय कर मुद्रिका सबि नग--।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह,पद सं० ३६०

८- गज सुंडाकृति बाहुदण्ड-केयूर रहे बनि।
मधि हीरा काट-कौन कौन मनि कहै और गनि।।गदाधरभट्ट की वाणी,पद सं०१

पहुंचों में पहुंची फब रही है[1]। नृत्य करते हुए जब कृष्ण भाव से भुजायें फिराते हैं तब पहुंची की शोभा निखर उठती है[2]। कर में कंकण भी वे धारण करते हैं[3]। हाथ की उंगलियों में जड़ाव की मुद्रिका है। कर-नख की ज्योति के आगे नक्षत्र की पंक्ति दब जाती है, फिर रत्नजटित मुद्रिका से मंडित करांगुलियों की शोभा का कहना ही क्या[4]? गोवर्द्धन-धारण के अवसर पर जब वे बायें हाथ में पर्वत उठाते हैं तब मणि की अंगूठी ऐसी प्रतीत होती है मानों इन्द्र के गर्व का भेदन करने के लिये वह चमक रही हो, 'गाज' रही हो[5]। नग-खचित मुद्रिका का वर्णन ही अधिक हुआ है, मात्र स्वर्ण निर्मित का प्राय: नहीं[6]।

(६) किंकिणी:

कृष्ण के नाभि और कटि के चारों ओर कनक की क्षुद्रावली (किंकिणी) की पंक्तियों की भीड़ मची हुई है जैसे ह्रद के तीर रसाल हंसों की पंक्ति हो[7]। कटि-किंकिणी का कल शब्द स्त्रियों के चित्त को चुराने वाला है[8]। वह कूजती हुई

---

१- पहोंचनि पहोंची वर जराय मुद्रिका रही फबि ।३१।। गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं० १

२- लसति कर पहुँची उपाजै, मुद्रिका अति जोति।
मान सौं भुज फिरत जबहीं, तबहीं सोभा होति।।सूरसागर, पद सं० १६७४

३- करज मुद्रिका, कर कंकन छबि, ----।वही, पद सं० २८३७

४- पहोंचनि पहोंची वर जराय मुद्रिका रही फबि।
कर पल्लव नख जोति जात नक्षत्र पंक्ति दबि ।।३१।।गदाधरभट्ट की वाणी, पद सं०१

५- उन्नत वाम भाग बाहु कर पल्लव मनि मुद्रिका बिराजै।
जनु सुरराज गर्व भेदन कौं चमकैं गाजै ।।वही, पद सं० ३६

६- अंगद वलय कर मुद्रिका खचि नग कटि तट पीत काछे काछनी ।
-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० ३६०

७- ~~अंगद-वलय~~ कनक क्षुद्रावली पंगति, नाभि कटि कैं भीर।
मनहुँ हंस-रसाल-पंगति, रहे हैं ह्रद तीर ।।सूरसागर, पद सं०२३७३

८- कटि किंकनी कल सब्द मनोहर सकल त्रियन चितचोर। परमानन्दसागर, पद सं० ४४५
~~परमानन्द सागर, पद सं० ४४५~~

जान पड़ती है[१]। वास्तव में कृष्ण का कटि प्रदेश सुन्दर है, किंकिणी उसकी शोभा को और भी बढ़ा देती है[२]। वह नितम्बों पर भी ढली रहती है। मणि किंकिणी का स्वर्णतार तड़ित की डोर-सा प्रतीत होता है[३]।

किंकिणी कभी कूजती है, कभी क्वणित होती है[४]। किन्तु कभी, जब घंटियां बड़ी होती हैं, तो वह सुखद ताल में घनन घनन बजती है[५]। चाहे वह कूजे, चाहे कूजित हो चाहे घनघनाये, उसकी वाणी हर स्थिति में मधुर और आकर्षक होती है।

(७) नूपुर :-

रास-नृत्य के समय कृष्ण घुंघरू भी धारण करते हैं किन्तु सामान्य रूप से नूपुर उनके चरणों का आभूषण है। किंकिणी की भांति उनके चरणों में नूपुर भी कूजा करता है[६]। नूपुर की ध्वनि हंसध्वनि से मिलती-जुलती है। मिलती क्या है उसे भी परास्त कर देती है। जब वे खनन खनन बजते हैं तब मराल भी लज्जित हो जाते हैं[७]। उसकी झनकार हंसकुल को शिष्य बना देती है। वे बार बार अभ्यासित हो जाते हैं, उस ध्वनि की समता नहीं कर पाते[८]।

मुख्यत: ये ही कृष्ण -काव्य में वर्णित पुरुषों के आभरण हैं।

---

१-कनक किंकिणी नूपुर कूजित --- ।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ३६१

२- कटि प्रदेस सुन्दर सुदेश सखी ता पर किंकनि राजै री ।सूरदास मदनमोहन की वाणी, पद सं० १०२

३- मनि किंकिनि गुन तड़ित दामसम बनी नितंबन ।गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं०, १

४- चलत गति कटि कुनित किंकिनि--- सूरसागर, पद सं० १६७४

५- घनन घनन घंटिका रटित कटि सुन्दर सुखद सुताल।-गदाधर भट्ट की वाणी, पद सं०,३२

६-कनक किंकिनी नूपुर कूजित कल--।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ३६१

७- खनन खनन नूपुर शृंखल से बाजत लजत मराल।-गदाधरभट्टकी वाणी, पद सं०३२

८- नूपुर रव जन झननकार गुरु शिष्य हंसकुल।
बार बार अभ्यास करत हारे न लही तुल ।।३७।। वही, पद सं० १

राधा के आभूषण :

आभूषणों की बहुलता राधा किंवा गोपियों के नखशिख वर्णन में मिलती है । स्त्रियों का आभूषण-प्रिय होना विख्यात है । इसीलिए राधा के अंग प्रत्यंग को मंडित करने में भक्तकवियों ने शायद ही कोई आभूषण छोड़ा हो । एक एक अंग के लिए भांति भांति के आभूषणों की परिगणना की गयी है । नख से शिख तक भूषण झलक मार रहे हैं, अंग-अंग में प्रतिबिम्बित हो रहे हैं । भूषण क्या हैं मानो अनंग के झलमलाते दर्पण और दीप हैं।[1] निश्चय ही भूषणों से राधा की शोभा की वृद्धि हुई है, यद्यपि भक्तकवि ने राधा के रुचिर रूप, और अंगप्रत्यंग की माधुरी को बिना भूषण के ही भूषित घोषित किया है।[2] वस्तुत: वे उस निष्कलंक माधुरी में चमत्कार उत्पन्न कर देते हैं ।

(१)शिरोभूषण:- मांग का मोती,शीशफूल,बेंदी,चन्द्रिका,बेना :

राधा की मांग मोतियों से संवारी हुई है और सिर पर शीश-फूल सुशोभित है ।[3] कभी-कभी वे मोतियां साधारण न होकर गजमुक्ता होती हैं ।[4] जब मोती को छोड़ कर रंग भरे नगों से राधा की मांग सजाई जाती है, तब उसकी शोभा अतुलनीय होती है, उसके सन्मुख मुक्ता लज्जित हो जाती है और मणि गिरने लगते हैं ।[5] शीशफुल तो साक्षात् सुहाग का छात्र है जिसने (सिन्दूर से भरी मांग) अनुराग कोसाथ लेलिया है ।[6]

---

१-नखशिख भूषन झलकि रहे, प्रतिबिंबित अंग अंग ।
झलमलात अनगिनत मनो, दर्पण दीप अनंग ।।२१।।ध्रुवदास:ब्यालीस लीला; पृ०२३०

२- रूप रुचिर,अंग-अंग माधुरी,बिनु भूषण भूषित ब्रजगोरी।-हितचौरासी; पद सं० ८२

३-प्यारी के सीस फूल सिर सोहै हो मोतिनि मांग सँवारी हो ।-गोविन्दस्वामी: पद संग्रह;पद सं० १३५

४- --- सीस फूल गजमोती खचित मंग ।वही, पद सं० ३०६

५- रंग भरे नग मांग बिराजत,लाजत मुक्ता,मनिनि खसति ।-भक्तकवि व्यास जी: बाणी;पद सं० ३३५

६- शीश को फूल रह्यौ झलकि कै,तैसियै मांग सुरंग।
मानो छत्र सोहाग को, लियै अनुरागहि संग।।-ध्रुवदास:ब्यालीस लीला;पृ०१११

शीशफूल के अतिरिक्त शीश-चन्द्रिका भी राधा के मस्तक पर सुशोभित होती है। उसके चारों ओर चिकुर मंडराते हुए ऐसे लगते हैं जैसे चन्द्र पर शृंगार की घटा आकर घिर आई हो।[१]

चन्द्रिका की भांति ही टीका है, जो जड़ाऊ है[२]। मोतियों की लड़ी के साथ-साथ बेना-बेनी और बेंदी से भी राधा सुसज्जित है[३]।

कृष्ण के जन्म पर यशोदा दाढ़िन को नक-बेसर के साथ जड़ाऊ बेंदी भी देती हैं।[४]

(२) नासिका के भूषण : नासामुक्ता, बेसर, नथ, लवंग :

राधा की नासिका में मुक्ता और मणि का एक सामान्य आभूषण है[५]। किन्तु ललित नासिका पर बेसर की अधिक शोभा है, यह अधर तट को छूता हुआ भूषण है[६]। यह सोने में रत्न जड़ कर बनायी गई है[७]। बेसर में मुक्ता मन्द मन्द हिलती रहती है, उस मोती की आब को देख कर आंखें ठिठक जाती हैं[८]।

बेसर नाक के बीचोबीच लटकता भूषण है तो नथ पार्श्व में। नथ में पड़ी मोती भी मन को मोहित कर लेती है[९]। आगे की बड़ी-बड़ी मोतियों की उपमा नहीं मिल पाती[१०]।

---

~~१-चिकुर चन्द्रिका रचि रुचिर, रची मनोहर आनि।~~
~~मनो घटा शृंगार की जुरी चन्द पर आनि। वही :ध्रुवदास: ब्यालीस लीला :पृ०१११.~~

१-चिकुर चन्द्रिका रचि रुचिर ,रची मनोहर आनि।
मनो घटा शृंगार की, जुरी चन्द पर आनि ।वही, पृ० १११

२- हीको हर नीको फवै शिर टीको जटित जराय ।२३।-महावाणी (उत्साहसुख), पृ० ५६

३- बरबेंदी बैना अरु बैनी मनहर लैनी माँग सुहाई।
मोतिन-लर सोभासुन्दर सखि ।लखि लखि लोचन रहत लुभाई ।।-महावाणी,
पृ०१२२(उत्साहसुख;पद सं०१६८)

४- दीनी नई नकबेसरि बेंदी जराउ की ।चतुर्भुजदास:पद संग्रह,पद सं०७

५- ---नासा जलज मनी । -हितचौरासी:पद सं० २६

६- नासिका ललित बेसरि बनी अधर-तट,--- ।सूरसागर,पद सं० १६५६

७- सुभग नकबेसरी,रतन हाटक जरी,अधर बंधूक,-हितचौरासी,पद सं० ८१

८- पानिप अनूप पैठे भूली है निमेषो देखै, मन्द मन्द बेसर के मुक्ता की हाल री।
-ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० ७६

९- बेंदी लाल नथ सोहै बन्यौ मोती मन मोहै,--।वही,पृ० ७६

१०- हरनिहारी हीय की बनी नथनिया मनमथन की।
बड़ो मोती अगला के नाहिं उपमा कथन की।।-महावाणी(उत्साहसुख),पृ०८१

बेसर और नथ के अतिरिक्त एकाध स्थल पर नासा-लवंग का भी ज़िक्र है। ललित नासा पर जड़ाऊ लवंग की अपनी शोभा होती है।[1]

(३) कान के आभूषण:- ताटंक, कुण्डल, खुटिला, खुमी, तरयौना, कर्णफूल, झुमका।

कान के आभूषणों में ताटंक की विशेष छटा है। षोडश शृंगार में ताटंक श्रवण को सुसज्जित करता है।[2] ब्रजनारियों के गौर ललित कपोल पर पड़ती ताटंक की छवि देख कर कृष्ण वशीभूत हो जाते हैं।[3] गंड पर झलकती उसकी द्युति कंज दलों पर पड़ती सूर्य की आभा के सदृश प्रतीत होती है।[4]

पहले, कानों में कुण्डल भी स्त्रियां धारण करती थीं। राधा के श्रवण का एक आभूषण कुण्डल भी है।[5] चंचल ताटंक के साथ ही कुण्डल कान पर ऐसे प्रतीत होते हैं जैसे छवि के कमलों पर छवि के शशि और भानु दोनों आकर मिले हों।[6]

खुटिला और खुमी भी रवि की कांति को अपसरित कर देते हैं।[7] क्योंकि वे भी अन्य आभूषणों की भांति जड़ाऊ हैं।[8] इसीलिए वे कानों में झलमलाहट

---

१- जटित लवंग ललित नासा पर, -----। हितचौरासी, पद सं० ४५

२- श्रवण ताटंक कै,------। हितचौरासी, पद सं० ६७

३- स्रवन बर ताटंक की छबि, गौर ललित कपोल।-सूरसागर, पद सं० १६६१

४- श्रवननि छबि ताटंक दुति, रहि गंडनि झलकाई।
मनौ भान आभा परी, कंज दलनि पर आइ।। ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ०११२

५- श्रवन कुंडल, बदन चंद्रनि लजावै ---। हितचौरासी, पद सं० ८१

६- कुण्डल कल ताटंक चल, रहे अधिक झलकाइ।
मनौ छवि के ससि भानु जुग, छवि कमलनि मिले आइ।। ५। ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० २६५

७- खुटिला खुमी रुचिर नक बेसरि।
दूरि करत रवि कांति जू।। चतुर्भुजदास: पद संग्रह, पद सं० ६२

८- खुटिला खुमी ब्रजराय की --- । गोविन्दस्वामी: पद संग्रह, पद सं० १३५

पैदा कर देते हैं[1]। रुक्मिणी के कानों की खुमी सबके मन में चुभ जाती है क्योंकि वह काम-कलम के उगते हुए नये दांतों सी लगती है[2]।

ताटंक, खुटिला और खुमी की प्रधानता है, किन्तु कान के अन्य आभूषणों से भी राधा का शृंगार किया गया है। कुंदन के रत्नों से खचित कान में तर्यौना की आभा कम नहीं है[3]। कनक जड़े नग के कोमल कर्णफूल भी राधा के कान में कभी-कभी शोभा पाते हैं[4]। रास के नृत्य में गतिमान अंचल के साथ ही चंचल झूमका से राधा का रूप अद्भुत हो जाता है[5]।

इस प्रकार कान के विविध आभूषण राधा के शृंगार में नियोजित किये गए हैं। उनमें से अधिकांश जड़ाऊ और जगमगाते हुए हैं।

(४) कंठ और हृदय-प्रदेश के आभूषण:- कंठश्री, हार, मालाएं, चौकी आदि:

चिबुक के नीचे कंठ में श्रीमाल की मोतियाँ छबिमयी हैं[6]। कंठ में कंठश्री के अतिरिक्त दुलरी भी है[7]। दुलरी ही नहीं, तिलरी और अमरलरी भी भलीप्रकार ढली हुई है[8]। चंपकली की अपनी अलग शोभा है[9]। कंठी कंठ से लगी हुई कसी है[10]।

---

१- श्रवननि खुटिला खुमी झलमली, ------। भक्त कवि व्यास जी: वाणी: पद सं० ३६८

२- श्रवननि सुन्दर खुमी, चुभी सबके मन ऐसें।
काम-कलम की अबहीं उलही दँतिया जैसें।। नंददास: प्रथम भाग (रुक्मिणीमंगल), पृ० १५२

३- कुंदन के रतननि खचे, बने तरौंना कान।
मानो छबि के कमल ढिंग, झलकत छबि के भान।।२३। ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ० २१८

४- सोहत कोमल कनक जरे नग करनफूल समतूल। महावाणी, (उत्साहसुख) पृ० ५६

५- चंचल चलत झूमका, अंचल, अद्भुत है वह रूप। सूरसागर, पद सं० १६७५

६- चिबुक-तर कंठ श्रीमाल मोतिनि छबि---सूरसागर, पद सं० १६६० 1660

७- कंठश्री दुलरी बिराजति, चिबुक स्यामल बिंद। ---वही, पद सं० १६६६

८- दुलरी अरु तिलरी माला मोहिनी; सुढरी अमरलरी कंठश्री सोहनी।
महावाणी, (उत्साहसुख) पृ० ८०

९- हार हीर हमेल चौसर चंद्रचौकी चँपकली। - वही, पृ० ८०

१०- कंठी कंठ कसिब कंचुकि पर वरमुक्ता मनि-माल सली। वही
~~महावाणी, पृ० १२२~~

दुलरी, तिलरी, चौलरी आदि के अतिरिक्त कंठ में श्रेष्ठ मोतियां और पोत हैं।[1] कंठ में पोत की वैसी ही शोभा है जैसे उर पर हार की[2]। दो लर की मोतियों के आगे सारी छवि विनिन्दित हो उठती है, ऐसा प्रतीत होता है मानो राधा के कंठ रूपी पूर्ण चन्द्र पर द्वितीया का इंदु प्रगट हो गया हो[3]।

मोतियों की लड़ियों के अतिरिक्त राधा के गले में मोतियों का हार भी विराजमान है। पोत और मुक्ता की मालाएं उरोज से लगी हुई हैं[4]। गोपियां मखतूल मोती की कण्ठश्री और उर पर गजमोती का हार धारण किए हैं[5]। हार ही नहीं उसका गजरा भी है[6]। दानलीला के अवसर पर श्रीकृष्ण गोपियों की कसीदा-शोभित कंचुकी के साथ ही गजमोती के अनमोल हार पर भी मोहित हो जाते हैं, न जाने किस देश का है वह[7]। होली के अवसर पर गोपियां गजमोतियों का हार धारण कर झूमक आदि गाती हुई नंदराय के दरबार में जा उपस्थित होती हैं[8]। मोती के अतिरिक्त मणिमाला भी राधा के कंठ में शोभित होती है[9]। मोती के हार

-----------------

१- चौकी चम्पकली चौलरी मोतिन पोतिन वर री जू ।।वही, महावाणी, पृ०११५

२- कंठ पोति, उर-हार,---- ।भक्तकवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ३६८

३- द्वैलर मोतिन कंठ बनी, डारी सब छबि निंद ।

मानो पूरण चन्द पर, प्रगट्यौ दुतिया इंद।।ध्रुवदास:ब्यालीस लीला, पृ०११२

४- ---पोत मुक्ता दाम कुच लाग री ।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं०४६२

५- कंठसिरी मखतूल मोति अरु,

उर गज मोतिन हार जू ।चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ६२

६- गजमोतिनं के गजरा,---।भक्तकवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ३६८

७- गजमोतिन को हार है याकों कौन देस तें आन्यौ ।

कंचुकी सोभित कसीदा सुन्दर आजु लौं देख न जान्यौ।।

-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ४२

८- भूखन बसन जु साजियो और गजमोतिनि के हार हो ।

झूमक चेतव गावहीं हो घोखराइ दरबार हो ।।

-- ~~गोविन्दस्वामी :पद संग्रह~~, पद सं० २०५

९- बेसरि ओट सुरंग बेन पिक कंठ सुधा मनिमाला।।

वही, ~~-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह~~, पद सं० २०४

और हीरावली के बीच-बीच मणियां झलक मारती हैं जैसे रूप के सरोवर में मैन की तरंग उठ रही हो ।[1]

इन सब उरोभूषणों के बीच चौकी की चमक अनुपम है । मोतियों की माला के बीच राधा के उर पर रत्नजटित नीलमणि की चौकी झलमल करती है ।[2] जड़ाऊ चौकी रवि की कांति को भी दूर कर देती है ।[3] उनकी शोभा अपूर्व है- हेम की चौकी में चन्द्रमणि लगी हुई है, और वह रत्नों से जड़ी है ।[4] इस प्रकार हृदय के बीचोबीच चंद्र की शीतल आभा या सूर्यकांत वैदूर्य दीपित हो रहा है ।

(५) हाथ के आभूषण:-वलय, कंकण, बाजूबंद, चूड़ी, पहुंची, नवग्रही, मुंदरी, कर-पान आदि:

वलय और कंकण को साथ साथ स्मरण किया गया है । राधा का वलय, कंकण अत्यन्त सुन्दर है ।[5] वधू राधा के षोडश शृंगार में वलय और कंकण की द्युति चमकती है ।[6] रास-नृत्य में राधा के मरकत-मणि-वलय से रव उत्पन्न होता है।[7] रास में किंकिणी के साथ कंकण भी कम्पित होकर मधुर नाद उत्पन्न करता है ।[8] राधा बाजूबन्द भी धारण करती हैं ।[9]

---

१- जलजहार हीरावली, बिच बिच मनि झलकाहिं।
मानो मैन्न तरंग उठै, रूप सरोवर माहिं ।।ध्रुवदास: ब्यालीस लीला, पृ०११२

२- रतन जटित नीलमनि चौकी झलम्लै, हित ध्रुव लसै उर मोतिन की माल री।
-वही, पृ० ७६

३- चौकी बनी जराइ दूरि करत रवि-कांति।चतुर्भुजदास:पद संग्रह, पद सं० ८०

४- चौकी-हैम, चन्द्र-मनि-लागी, रतन जराइ खवाई।-सूरसागर, पद सं० १६७३

५- वलय कंकन चूड़ी मुद्रिका अति रूड़ी --।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० ४६२

६- बलय कंकन दीति, नखनि जावक जोति,।हितहरिवंश:हितचौरासी, पद सं०६७

७- मरकत मनि बलय राव, मुखर नूपुरनि सुभाव,--भक्तकवि व्यास जी:वाणी, पद सं० ४५८

८- कंकन कर कटि सुदेस रुनित किंकिनी।गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं०६५

९- बाजूबंद चूरी कंकन गजरा---।महावाणी, पृ०१२२(उत्साहसुख)पद सं०१६८)

कंकण के साथ चूड़ियां भी राधा की कलाई की शोभा बढ़ाती हैं[5]। रासमंडल में ब्रजनारियों का कंकण क्वणित होता है, तो चूड़ियां भी झनकार उत्पन्न करती हैं[6]। राधा की चूड़ियां साधारण नहीं हैं वे मखतूल नीलमणि की हैं[7]। राधा के अन्य शृंगार के अनुरूप उनकी चूड़ियां भी नीली हैं, नीलम की बनी हैं। उनके हाथ में चार-चार चूड़ियां बहुत अच्छी लगती हैं[8]।

हाथ में श्याम चुड़ी और कंकण के अतिरिक्त पहुंची भी है[9]। कवि हाथों की चारु चूड़ियों और पहुंची पर अपने को न्योछावर कर देता है[10]। वह रत्नों से गढ़ी है[11]। इन सब आभूषणों के साथ ही नवग्रही का ज़िक्र भी हुआ है[12]।

राधा के कोमल पल्लव-पाणि में अंगूठियां शोभित हैं[13]। मेंहदी से रंगी उंगलियों में अंगूठियां अत्यन्त फबती हैं[14]। रत्नों की अंगूठियों के अतिरिक्त कर-पान भी धारण कर रखा है राधा ने[15]।

---

१- कंकन, चुरी, किंकिनी, नूपुर----।सूरसागर, पद सं० १६७६

२- किंकिनी, कटि, कनित कंकन, कर चुरी झनकार---।सूरसागर, पदसं० १६६१

३- चूरी मखतूली नील मनिन की कर बनी ।---।ध्रुवदास:ब्यालीस लीला, पृ०७८

४- बनी री तेरे चारि चारि चुरी करन ।----।स्वामी हरिदास:केलिमाल, पद सं० ५०

५- स्याम चुरी पहुंची कर सोभित, अंगुरनि रंग बढ़ावति।---भक्तकवि व्यास जी: वाणी, पद सं० ४४५

६- गजमोतिन के गजरा, हाथनि चारु चुरी, पहुंचिन पर वारी।वही, पद सं०३६८

७- रतनागढ़ पहुँची बनी, वलया वलय सुढार ।१०।। ध्रुवदास:ब्यालीस लीला, पृ०२६६

८- नौग्रही कर पोंहचिया हो लये बरा अति गोला हो ।।

-गोविन्दस्वामी:पद संग्रह, पद सं० १३५

९- पल्लव पानि मुद्रिका सोभित----।वही, पद सं० २०४

१०- अंगुरिनु मुंदरी फबि रही, अरु मिहिदी रंग सार ।१०।

-ध्रुवदास; ब्यालीस लीला, पृ० २६६

११- कर कर-पान साजै सुंदरी; रतन विधान सोहैं मुंदरी ।

-महावाणी, पृ० ८१

